शीला ने आँखों में आँसू भर कर कहा—"तब कलिङ्गराजपट्ट महिषी इतनी स्वार्थी हो गईं कि जिसकी उदारता और आश्रय प्राप्त किया, उसे विपन्नावस्था में छोड़ जायँगी ?

लल्ल अब तक चुप थे। वे बोले—"माता ! शीला ही की बात रहे। विशिष्ट अवसरों पर विशिष्ट पुरुष अपना प्रताप और त्याग प्रकट करते हैं। शीला का त्याग उसके वंश के उपयुक्त है। जो हो, श्रेष्ठिवर को छुड़ाना ही उचित है।"

"तब क्या और कुछ उपाय नहीं ?"

"नहीं"

राजमाता गम्भीर चिन्ता में मग्न हुईं। शीला ने कहा—"माता ! मैं कलिङ्ग की राजकुमारी हूँ, शस्त्रविद्या और अश्वारोहण में कुशल हूँ, पिता जी ने मुझे कुछ शिक्षा भी दी है, इस प्रकार मैं एक बार सम्राट् के सम्मुख जाकर स्वयं उसके इस पातक और अत्याचार के सम्बन्ध में पूछना चाहती हूँ। इससे अवश्य हमारा कुछ कल्याण होगा !"

अन्त में रानी ने सिर हिलाया। शीला ने कहा—"तब महानायक, तुम कुन्द से कह दो कि तुम्हारे घर में कलिङ्ग का राजकुमार छिपा हुआ है, उसे पकड़ा कर श्रेष्ठि को छुड़ा दो।"

लल्ल ने कहा—"यह कर्त्तव्य मुझे पालन करना होगा। राजकुमारी ! तुम स्वयं ही यह साहस करो।"

कुमारी ने कहा—नहीं, तुम्हीं उससे कहो, जिससे उस पर भेद प्रकट न होने पाए।



लल्ल का प्रस्ताव सुनकर कुन्द भय, आश्चर्य और दुःख से विमूढ़ हो

गई। उसने कहा—"क्या कलिङ्ग का राजकुमार?"

"जी हाँ, यह युवक वही कलिङ्ग-राजकुमार है, जिसके सिर का मूल्य दस सहस्र है। इतने ही में तो श्रेष्ठिवर छूट जायँगे।"

"और मैं उन्हें पकड़ा दूँ—अतिथि को, जो मेरे पति के पूज्य नहीं, उनके स्वर्गीय पिता के पूज्य हैं? वृद्ध महोदय, आपसे ऐसे नीच प्रस्ताव की आशा न थी। आप कदाचित् अपने ही स्वामी से विश्वासघात कर रहे हैं।"

"नहीं, श्रेष्ठिवधु! राजकुमार स्वयं यह इच्छा कर रहे हैं!"

"राजकुमार स्वयं इच्छा कर रहे हैं?"—कुन्द ने विमूढ़ होकर पूछा?

"जी हाँ, उन्हीं का प्रस्ताव तो मैं लाया हूँ।"

"तो कुमार की उदारता और त्याग धन्य हैं।" उनके चरणों में मेरा प्रणाम कहिए। परन्तु यह अधर्म मुझसे न होगा। हे ईश्वर! पवित्र अतिथि से विश्वासघात करने की आप सम्मति दे रहे हैं!"

"विश्वासघात कैसे?"

"नहीं, नहीं, कदापि नहीं।"

शीला ने निकट आकर कहा—"देवी! मेरी यह तुच्छ भेंट आपको स्वीकार करनी ही पड़ेगी। आप पतिप्राणा, साध्वी और धर्मात्मा हैं, आपका सौभाग्य अचल रहे। श्रेष्ठिवर महान् पुरुष हैं, मुझे प्रसन्नता होगी कि मेरा शरीर मेरे मित्र के काम आया।"

कुन्द ने रोते-रोते कहा—राजकुमार! ऐसी अधर्म की बात मुख से न निकालिए।

"अधर्म नहीं, देवी! मुझे तो स्वयं सम्राट् के निकट जाना ही है।"

"परन्तु मैं यह कुकृत्य न करूँगी ?"

"तब श्रेष्ठिवर मुक्त किस प्रकार होंगे ?"

"जैसी प्रभु की इच्छा होगी, वही होगा।"

"प्रभु की इच्छा ही से यह सुयोग हाथ लगा है ?"

"नहीं, नहीं, कदापि नहीं !"

"तब मुझे स्वयं यह कार्य करना होगा ?"

"नहीं; राजकुमार ! मुझे अधम न बनाइए !"

"देवी ! और कोई उपाय ही नहीं है, फिर यों मुक्त होने पर श्रेष्ठिवर कुछ न कुछ उपाय मुझे मुक्त करने का कर ही लेंगे, और यह तो मैं स्वयं कर रहा हूँ। सोचिए तो श्रेष्ठिवर को वहाँ कितना कष्ट और वेदना होगी !"

कुन्द व्यथित और खिन्न-सी कुमार की ओर देखती रही।

कुमारी ने कहा—"लल्ल ! तब तुम यह सन्देश राजद्वार पर ले जाओ और नगराध्यक्ष को बुला लाओ।"

लल्ल ने प्रस्थान किया। कुन्द ने बहुत बाधा दी ! कुछ ही क्षण में सैनिकों सहित नगराध्यक्ष ने आकर कुमारी को बाँध लिया और १० तोड़े वहीं गिन कर उसे ले चले ! कुन्द और महारानी दोनों पछाड़ खाकर गिर पड़ीं।

५

"किस महोदय ने इतनी कृपा की कुन्द ! धन्य है वह प्रभु। परन्तु हाँ, अतिथियों का ठीक सत्कार तो हुआ ? ओह ! तुम्हारा मुख इतना सफ़ेद क्यों हो रहा है कुन्द ! तुम इतनी दुःखी क्यों हुई ? अरे ! रोने लगीं ?"

कुन्द चुपचाप पति के चरणों में गिरकर ज़ोर-ज़ोर से रोने लगी। उपगुप्त ने कहा—"कुन्द ! अब इतना दुःख क्यों, तुम उस कृपालु मित्र का नाम तो बताओ। मैं तनिक उसे धन्यवाद दे आऊँ। कुन्द ने रोते-रोते सब घटना बयान कर दी।"

मानों सहस्र बिच्छुओं ने दंश किया। उन्होंने तड़प कर कहा—"क्या कहा ? कुमार को पकड़ा कर यह धन प्राप्त किया ?"

कुन्द निरुत्तर रही।

"कुन्द ! कुन्द ! यह पातक तुमने किया ? मेरा जन्म, जीवन, यश, धर्म—सभी नष्ट किया। कुन्द ! तुम ऐसी थीं ? यह तो आशा न थी। हाय ! बड़ा अनर्थ—बड़ा अधर्म हुआ !" इतना कह कर श्रेष्ठिवर विकल हो इधर से उधर टहलने लगे।

लल्ल ने धीरे-धीरे प्रवेश करके कहा—"श्रेष्ठिवर ! कुमार ने स्वेच्छा से यह काम किया है, कुन्द का इसमें तनिक भी अपराध नहीं। ये तो अन्त तक सहमत न हुई थीं।

उपगुप्त ने रोते-रोते कहा—"महानायक ! अब क्या होगा ? मैं कैसे इस पातक से उऋण होऊँगा ? कैसे मैं अब प्राण देकर कुमार को लाऊँ ? और आप जैसे विवेकी वृद्ध के रहते कैसे यह कुकर्म होने पाया ? कुन्द ! स्त्रियों से इसीलिए ज्ञानी पुरुष घृणा करते हैं, स्त्रियाँ इतनी तुच्छ हैं, इतनी स्वार्थी हैं ? हा—हा ! कुन्द ! तुम सब स्त्रियों में अधम रहीं—तुमने अपने स्वार्थ के—पति के स्नेह के लिए पवित्र अतिथि को × × × कहते-कहते श्रेष्ठिवर धरती पर गिर गए।"

धीरे-धीरे रानी ने घर में प्रवेश कर कहा—"श्रेष्ठिवर ! क्या आपको यह

विश्वास नहीं होता कि हम तीनों में से किसी को इस घटना का दुःख नहीं ? फिर कुमार की तो यह इच्छा ही थी। वह वैसे भी सम्राट् की सेवा में जाता। इसके सिवा कुन्द किसी तरह अपमान की पात्री नहीं। जैसे आप धर्मात्मा, विनयी और महान् हैं, वैसी ही आपकी पत्नी भी हैं। श्रेष्ठिवर! शोक त्याग कर अब यह उपाय सोचना चाहिए कि हमारा कर्तव्य क्या है ?

उपगुप्त उठ बैठे। उन्होंने कहा—"सोचिए! मैं किस प्रकार कुमार को ला सकता हूँ ?"

तीनों व्यक्तियों में सलाह हुई। अन्त में यही निर्णय हुआ कि उन सैनिकों के साथ, जो कुमार को ले जा रहे हैं, हम लोग भी राजधानी को चलें। वहाँ जैसा कुछ होगा, देखा जायगा। यह निर्णय करके उपगुप्त ने कुन्द की ओर देख कर स्निग्ध स्वर में कहा—"कुन्द, आओ! इन पूज्य अतिथियों के सम्मुख हम-तुम भी कुछ परामर्श कर लें! यह तो तुमने देखा ही कि यह धन कितने अपमान और अधर्म की जड़ है। आओ, हम मन, वचन, कर्म से इस धन का त्याग करें, मैंने श्रेष्ठि पद त्यागा, मैं दरिद्रराज हुआ! आज से धनमात्र मेरे लिए लोष्ठवत् हुआ और तुम्हारे लिए भी, कुन्द!"

कुन्द ने चुपचाप स्वीकृति दी।

"अच्छा, अब आज से हम लोग न धन छुएँगे, न धन से हमारा सम्बन्ध रहेगा। अब दूसरी बात सुनो! यह घनिष्ठ सम्बन्ध भी—जैसा कि हमारे-तुम्हारे बीच में है—दुःख और पाप का मूल है। देखो, इसी घटना ने कितने दुःख और पाप का प्रदर्शन कराया! आओ, हम लोग इस सम्बन्ध का भी विच्छेद करें! कुन्द, आज से हम लोग पति-पत्नी नहीं! तुम्हारा

कल्याण हो, तुम जगत में विचरण करो, जगत की सेवा करो। मैं कुमार को छुड़ा कर तब यह करूँगा।" इतना कह कर उपगुप्त उठे। कुन्द बज्राहत की तरह धरती पर गिर गई। उपगुप्त ने उधर देखा भी नहीं। वे अति गम्भीर मुद्रा में घर से बाहर हुए।

६

ग्रीष्म की ज्वलन्त लू और उत्ताप को तनिक भी परवा न करके सैनिक ने पर्वत की उपत्यका में घोड़ा छोड़ दिया था। आगे-आगे एक हरिण प्राण लेकर भाग रहा था। युवक सैनिक के धनुष पर बाण चढ़ा था। उसे उसने कान तक खींच कर मारा। बाण हरिण के पैरों में लगा वह प्राण-सङ्कट को समझ कर गर्म-गर्म रुधिर-विन्दु टपकाता आहत होकर उपत्यका के एक पार्श्व में भाग कर छिप गया। हरिण को सम्मुख न देख कर सैनिक घोड़े से उतर पड़ा—वह रक्त-विन्दु के चिन्ह देखता-देखता आगे बढ़ा।

सम्मुख एक अश्वत्थ के वृक्ष के नीचे शीतल छाया में एक वृद्ध भिक्षु बैठा था। उसकी गोद में वही हरिण था—वह यत्न से उसके पैर से तीर निकाल कर उसके घाव पर पट्टी बाँध रहा था।

युवक ने वहाँ पहुँच कर क्रोध से कहा—"तू कौन है, पाखण्डी?"

"तुम्हारा कल्याण हो!"—वृद्ध भिक्षु ने सिर उठा कर कहा।

"पर तू है कौन?"

"मैं भिक्षु हूँ!"

"भिक्षु, तेरा यह साहस कि मेरे आखेट को हाथ लगा सके? इसे अभी छोड़ दे!"

"क्यों?"

"यह मेरा आखेट है।"

"यह तेरा किस लिए है ?"

"मैंने इसे मारा है ?"

"मारने वाला किसी का स्वामी नहीं हुआ करता, शत्रु होता है; और शत्रु का कोई अधिकार नहीं होता। स्वामी होता है बनाने वाला, उसी का अधिकार भी होता है।"

"तू बड़ा धृष्ट प्रतीत होता है।"

"साधु के लिए विनय और धृष्टता क्या है ?"

"तब इसे छोड़ दे—यह मेरा शिकार है।"

"नहीं, यह मेरा आश्रित दीन पशु है।"

"इसे मैंने मारा है।"

"इसकी मैंने रक्षा की है।"

सैनिक का क्रोध और तेज मानो व्यर्थ जा रहा था। ऐसे धृष्ट प्रश्नोत्तर का उसे अभ्यास न था। परन्तु वृद्ध साधु का प्रभाव उस पर पड़ रहा था। उसने कहा – "तू इसका क्या करेगा ?"

"मैं इसे नीरोग करके छोड़ दूँगा, यह फिर आनन्द से विचरण करेगा।"

"तू अवश्य इसका मांस खायगा। तू धूर्त है, मेरा आखेट हड़पना चाहता है।"

"युवक सैनिक, शान्त हो, हिंसक से रक्षक बड़ा है। जो व्यक्ति एक कीड़ा भी नहीं बना सकता, वह इतने बड़े पशु को कैसे मारता है ? इसका उसे अधिकार क्या है ? हम लोग भक्षक नहीं, रक्षक हैं। निकट ही हमारा

विहार है, वहाँ बहुत से बौद्ध भिक्षु हैं, जो प्राणियों की सेवा-सुश्रषा करते हैं। रोगी जीव-जन्तु की चिकित्सा की जाती है औ प्रेम और दया हमारा धर्म है।"

युवक चुपचाप खड़ा रहा। उसने कहा—"मैं तेरा वह विहार देखूँगा ?"

वृद्ध ने चलने का आयोजन करके कहा—"मेरे साथ आओ" उसके पास और भी कई रोगी और घायल पशु थे। उन सबको उसने उठाया। सैनिक ने कहा, "इतना भार तुम नहीं उठा सकते, लाओ यह हरिण मैं ले चलूँ।"

युवक का स्पर्श पाते ही हरिण छटपटाने लगा।

भिक्षु ने कहा—"उसे मत छुओ। उसे तुमसे घृणा है।" भिक्षु ने उसे गोद में ले लिया। वह शिशु की तरह उसकी गोद में सो गया।

दोनों चले। युवक का गर्व भङ्ग हुआ। वह सोचता जा रहा था—मैं समझता था, पृथ्वी भर के राजमुकुट मेरे चरणों में गिरते हैं, और सभी मेरी प्रतिष्ठा करते और मुझसे भय खाते हैं। पर यह तुच्छ पशु भी मुझसे घृणा करता है ? इस वृद्ध भिक्षु में ऐसा क्या गुण है, जो यह मूक प्राणी भी इस पर विश्वास करता, प्रेम करता और आत्म-समर्पण करता है ? हाय ! मैं इतना अधम हूँ। एक बार उसने रक्त और धूल से भरे अपने वस्त्रों को देखा। एक गम्भीर श्वास ली और नीचा सिर किए साधु के पीछे-पीछे चल पड़ा !

७

वन प्रदेश के एक घने कुञ्ज में वह विहार था। वहाँ पूर्ण शान्ति और आनन्द का राज्य था। उत्तप्त सूर्य की किरणें उस दुर्भेद्य वृक्ष-राशि को पार कर नहीं सकती थीं। उस सघन छाया में बहुत सी पर्ण-कुटियाँ बनी थीं, जहाँ भिन्न-भिन्न आयु के वीतराग बौद्ध साधु ज्ञानचर्चा में मग्न थे। रोगी

और घायल पशु और मनुष्यों की चिकित्सा हो रही थी। सहस्रों पशु-पक्षी निर्भय किलोलें कर रहे थे! वृद्ध के पहुँचते ही दो साधुओं ने दौड़कर वृद्ध का बोझ ले लिया और वे उनके उपचार में लगे। युवक सैनिक विमूढ़-सा खड़ा यह सब देख रहा था। ऐसी शान्ति और आनन्द उसने अपने जीवन में नहीं देखा था। एक नई भावना उसके हृदय में उदय हो रही थी—वह कुछ सोच रहा था। एक नवीन तेज उसके नेत्रों में दीप्त हो रहा था।

एक प्रचण्ड जयघोष हुआ—'महामोगलीपुत्र तिष्य की जय!' युवक ने दृष्टि उठा कर देखा—सम्मुख एक तेज-मूर्ति चली आ रही है। प्रशान्त मुखमण्डल, गम्भीर गति, महान् व्यक्तित्व। युवक ने सोचा, यह क्या? यही महाप्राण भगवान् मोगलीपुत्र तिष्य हैं, जिनके विषय में सुना गया है कि उनके दर्शन होना दुर्लभ है। और जिसे एक बार उनके दर्शन हो जाते हैं, वह धन्य समझा जाता है! युवक एकटक उस महान् शरीर को देखता रहा।

भगवान् तिष्य ने युवक के निकट आकर कहा—"चक्रवर्ती सम्राट की जय हो!"

एक अतर्क्य शक्ति के प्रभाव से सम्राट ने साधुवर के चरणों में सिर झुका दिया। भिक्षु-मण्डल अवाक् रह गया। भगवान् तिष्य ने कहा—"सम्राट! इस वृद्ध भिक्षु ने अज्ञान में यदि कुछ अनाचार किया हो तो क्षमा करें—चक्रवर्ती से इसका परिचय नहीं!"

सम्राट ने कहा—"प्रभो! आज मैं कृतकृत्य हुआ। साम्राज्य के प्रचण्ड सम्मान और परिच्छद में मुझे ऐसी शान्ति नहीं मिली, जो आज मैं इस तपोवन में प्राप्त कर रहा हूँ। भगवान् के दुर्लभ दर्शन पाकर मैं और

कृतार्थ हुआ। प्रभो ! कलिङ्ग के युद्ध में मैंने एक लक्ष प्राणियों का वध किया है। अब देखता हूँ, वध करने से रक्षा करना श्रेष्ठ है। मैं समझता था कि पृथ्वी के महाराजा भी मेरा सम्मान करते हैं। परन्तु आज अधम प्राणी को घृणा करते देखकर मेरे मन में प्रबल आत्म-ग्लानि उदय हुई है। प्रभो ! रक्षा करें। यह किङ्कर आपकी शरण है।"

"सम्राट !" भगवान् तिष्य ने कहा—"आपकी धर्म में अभिरुचि हुई, यह बहुत शुभ हुआ। भगवान् बुद्ध ने भी इसी प्रकार अकस्मात ज्ञान प्राप्त किया था। शक्ति और अधिकार द्वारा अधीनों को वश में करने की अपेक्षा प्रेम और दया से प्राणि-मात्र का जीतना श्रेयस्कर है। शरीर को अधीन करने की अपेक्षा आत्मा को वशीभूत कर लेना सच्ची विजय है। आप पृथ्वी के चक्रवर्त्ती सम्राट हैं; परन्तु जब आप पृथ्वी की आत्माओं को वशीभूत कर लेंगे, तो आपकी अक्षय विजय होगी। आप अमर होंगे।"

सम्राट ने नत मस्तक होकर कहा—"भगवन् ! मुझे सत्ज्ञान प्रदान कीजिए। मैं प्रेम और दया द्वारा प्राणियों की आत्मा को विजय करूँगा। क्षमा मेरा शस्त्र, दया मेरी नीति, और त्याग मेरा शासन होगा।

'तथास्तु' तब सम्राट् अपका नाम 'चण्डाशोक' के स्थान पर 'देवानां प्रिय' प्रसिद्ध होगा। आपका कल्याण हो, आप आज से देवताओं को प्रिय हुए। कहो—

"बुद्धं सरणं गच्छामि !
"धम्मं सरणं गच्छामि !
"संघं सरणं गच्छामि !"

सम्राट् ने पृथ्वी पर घुटने टेक कर उपरोक्त पंक्तियों को दुहराया।

मोगलीपुत्र तिष्य ने पवित्र अभिसिञ्चन करके कहा—"सम्राट् देवानां प्रिय अशोक की जय हो ! आओ सम्राट्, अब मैं आपको आपके आचार्य का परिचय कराऊँगा, जिनसे गुरुवत् आपको व्यवहार करना होगा; जो परम वीतराग, महान् धर्मात्मा और एकनिष्ठ महापुरुष हैं, जिनके आत्मा में महान् बुद्ध का निवास है। वे सदैव आपके साथ रहकर आपको कल्याण का मार्ग बतावेंगे और आपको सुमति की शिक्षा देंगे। उनके वचन का अनुसरण करके आप पृथ्वी पर और स्वर्ग में अक्षय कीर्ति प्राप्त करेंगे।"

आचार्य तिष्य इतना कह कर पीछे को मुड़े। एक घने कुञ्ज में छोटी सी कुटिया के द्वार जाकर पुकारा—"आचार्य उपगुप्त ! सम्राट् आपकी सेवा में समुपस्थित हैं ?"

आचार्य उपगुप्त—वही श्रेष्ठिराज उपगुप्त—पीत परिधान किए, मुण्डित सिर, विनम्र-मुख कुटी से बाहर आए। सम्राट् अशोक ने पृथ्वी पर गिर कर उनको प्रणाम किया और कहा—"आचार्य ! मुझे सन्मार्ग बताइए।"

आचार्य उपगुप्त की मुद्रा भङ्ग न हुई, न उन्होंने दृष्टि उठाई ! उनके नेत्रों में अश्रुधारा प्रवाहित हुई। आचार्य तिष्य ने कहा—"आचार्य ! सम्राट् आपके तत्वावधान में पृथ्वी पर धर्म-विस्तार करेंगे—आप ही सम्राट् को सन्मार्ग बताने योग्य हैं, आप सम्राट् का प्रणाम ग्रहण कीजिए।"

आचार्य उपगुप्त ने अवरुद्ध कण्ठ से कहा—"देवानां प्रिय सम्राट् की जय हो। परन्तु आचार्य ! सम्राट् का भार मुझ पर न डालें, सम्राट् ! आचार्य तिष्य के रहते और कौन सम्राट् को सन्मार्ग बतावेगा ?"

भगवान् तिष्य ने कहा—"आचार्य ! आत्मा पर सदैव ही अज्ञान का आवरण रहता है और उस आवरण को भेद करने के लिए एक रहस्यविद् की

आवश्यकता है। आप ही वह रहस्यविद् हैं। आचार्य ! अपने शिष्य का कल्याण चिन्तन कीजिए—मेरा कार्य समाप्त हुआ। "यह कह कर मोगलीपुत्र तिष्य अन्तर्धान हुए। सम्राट् और उपगुप्त क्षण भर विमूढ़ रहे। अब आचार्य उपगुप्त ने नेत्र उठा कर कहा—"चक्रवर्ती, भीतर कुटी में पधार कर कृतार्थ करें।"

दोनों महान आत्माएँ कुटी में प्रविष्ट हुईं।



आचार्य उपगुप्त ने कहा—"हे सम्राट् ! यह दुःख उत्तम सत्य है। जन्म दुःख है, नाश दुःख है, रोग दुःख है, मृत्यु दुःख है, जिन वस्तुओं से हम घृणा करते हैं, उनका उपस्थित होना दुःख है। जिन वस्तुओं की हम अभिलाषा करते हैं, उनका न मिलना दुःख है। सारांश यह कि जीवन की पाँचों कामनाओं में लगे रहना दुःख है। दुःख के कारण का उत्तम सत्य यह है। लालसा पुनर्जन्म का कारण है, जिसमें सुख और लालच होते हैं। दुःख के दूर होने का उत्तम सत्य यह है। वह लालसा के पूर्ण निरोध से समाप्त होता है। यह निरोध किसी कामना की अनुपस्थिति से, लालसा को छोड़ देने से, लालसा के बिना कार्य चलाने से, उसकी मुक्ति पाने से, और कामना का नाश होने से होता है। सम्राट् ! क्या आप इस गूढ़ तत्व को समझे ?"

"नहीं भगवन् !"

सम्राट् ! जीवन दुःख है, जीवन और उसके सुखों की लालसा दुःखों का कारण है। उस लालसा के मर जाने से दुःख का अन्त होता है और पवित्र जीवन से यह लालसा मर जाती है। पवित्र जीवन आठ विषयों में विभाजित किया गया है :—

"(१) सत्य विश्वास, (२) सत्य कामना, (३) सत्य वाक्य, (४) सत्य व्यवहार (५) जीवन-निर्वाह के सत्य उपाय, (६) सत्य उद्योग, (७) सत्य विचार, (८) सत्य ध्यान।"

"ये आठ विधियाँ आठ ग्रन्थों के समान हैं। शुद्ध विचार और शुद्ध विश्वासों को सीखना और उनका सत्कार करना चाहिए, उच्च उद्देश्य और कामनाएँ हृदय के नेत्र के सामने सदा उपस्थित रहनी चाहिए। प्रत्येक वाक्य में सत्यता, सुशीलता होनी चाहिए, और व्यवहार में सत्यता और पूर्ण शुद्धता। जीवन का उपाय इस प्रकार ढूँढ कर ग्रहण करना चाहिए, जिससे किसी जीवित या चैतन्य प्राणी को कोई कष्ट न हो। भलाई करने में तथा दया, सुशीलता और परोपकार के कार्यों में जीवन के अन्त तक निरन्तर उद्योग करना चाहिए। मन और बुद्धि से चेतन और कार्य-तत्पर होना चाहिए। शान्त और धीर विचार से जीवन को सुख प्राप्त होता है। यह कामना, मनःक्षोभ और जीवन की लालसा को जीतने का मार्ग है।

"सम्राट! यह तथागत बुद्ध की शिक्षाओं का सार है। आपने समझा?"

"हाँ, आचार्य! परन्तु संसार में सुखी कौन है?"

"जिसने अपनी यात्रा समाप्त कर ली है, और शोक को छोड़ दिया है, जिसने अपने को सब ओर से स्वतन्त्र कर लिया है, जिसने सब बन्धनों को तोड़ डाला है, उसके लिए कोई दुःख नहीं। वह सुखी है।"

"आचार्य! मैं सुखी नहीं हूँ। मैं सुखी होने की चेष्टा करूँगा। मुझे साधारण उपदेश प्रदान करें—मुझे कर्तव्य-पथ बतावें।"

आचार्य ने कहा—"सम्राट्! सन्मार्गी को किसी जीव को नहीं मारना-मरवाना चाहिए और यदि दूसरे लोग उसे मारें तो उसे सराहना नहीं

चाहिए। सब जन्तुओं को, चाहे वे बलवान् हों वा बलहीन—उन सबके मारने का विरोध करना चाहिए।

उसे किसी की वस्तु भी नहीं लेनी चाहिए, जिसे कि वह जानता है कि वह दूसरे की है और जो उसे दी नहीं गई है। ऐसी वस्तु उसे दूसरों को भी न लेने देना चाहिए, और जो लें उन्हें न सराहना चाहिए। उसे सब प्रकार की चोरी का त्याग करना चाहिए।

उसे व्यभिचार का त्याग जलते हुए कोयले के समान करना चाहिए। यदि वह इन्द्रियों का निग्रह न कर सके, तो उसे पर-स्त्री से व्यभिचार तो न करना चाहिए।

उसे झूठ न बोलना चाहिए, न दूसरों से बुलवाना चाहिए। जो झूठ बोले उन्हें न सराहना चाहिए। उसे सब प्रकार असत्य का त्याग करना चाहिए।

उसे कोई मादक द्रव्य न सेवन करना चाहिए—न दूसरों को पिलाना चाहिए, न पीने वालों को सराहना चाहिए।

सम्राट्! ये पाँच शील हैं, इनका सद्धर्मी को अवश्य पालन करना चाहिए।"

"भगवन् मैं आज से इनका पालन करूँगा।"

"सम्राट्! भगवान् बुद्ध कहते हैं—

"घृणा कभी घृणा से नहीं जीती जाती। घृणा प्रीति से बन्द होती है। यही इसका स्वभाव है।

"जो हमसे घृणा करते हों, उनके बीच हमें घृणा-रहित हो प्रीतिपूर्वक रहना चाहिए।

"क्रोध को प्रीति से जीतना चाहिए। बुराई को भलाई से विजय करना चाहिए। लालच को उदारता से और झूठ को सत्य से जीतना चाहिए।

"उस मनुष्य के उत्तम और फलहीन शब्द, जो उनके अनुसार कार्य नहीं करता, उस सुन्दर फूल की नाईं हैं, जो रङ्ग में सुन्दर, परन्तु गन्ध-रहित है।

"भलाई करने वाला जब संसार छोड़ कर परलोक को जाता है, तो उसे वहाँ उसके भले कर्म उसके सम्बन्धी और मित्रों की नाईं उसका स्वागत करते हैं।

"वह मनुष्य बड़ा नहीं है, जिसके सिर के बाल पक गए हैं, जिसकी अवस्था बड़ी हो गई है—वह तो वृथा ही वृद्ध कहलाता है। वह मनुष्य, जिसमें सत्य, पुण्य, प्रीति, आत्मनिरोध और संयम है—वह, जो अपवित्रता से रहित और बुद्धिमान् है—वही बड़ा है।"

आचार्य उपगुप्त ने इतना कह कर ऊपर नेत्र उठाए! फिर दोनों हाथ उठाकर कहा—"सम्राट् का कल्याण हो! देवानां प्रिय! प्रियदर्शी सम्राट् की धर्म-विजय हो। हे सम्राट इस महान धर्म की दीक्षा आपने ली, अब आप देश-देशान्तरों में धर्म-विस्तार कीजिए।"

सम्राट् ने नत-मस्तक होकर 'जो आज्ञा' कहा, और विदा हुए।

## ९

सन्ध्या का समय था। सम्राट् वाटिका में धीरे-धीरे गम्भीर मुख-मुद्रा किए टहल रहे थे। समस्त भारत के चक्रवर्ती सम्राट् के सम्मुख ऐसी गहन समस्या न आई थी। उनका चिन्तनीय विषय था कलिङ्गराज का दुर्धर्ष अपघात। वे सोच रहे थे, मैंने एक हरे-भरे सुखी राज्य का अकारण विध्वंस

किया। कलिङ्गराज न जाने कहाँ कैसे मारे गए। उनके युवराज भी, पता नहीं कहाँ हैं। और उनका परिवार न जाने किस दुर्दशा में है। कैसे मैं इस पातक से उऋण होऊँगा।

सम्राट् के ज्ञान-चक्षु खुल गए थे और उन्हें महान दया-धर्म का तत्व प्रगट हो गया था। वे सोच रहे थे कि किस प्रकार इस दुष्कर्म का प्रतिशोध किया जाय।

हठात् एक दण्डधर ने निकट आकर अभिवादन करके कहा—"प्रभो! कलिङ्ग राजकुमार को लेकर महानायक आए हैं।"

अशोक ने उत्फुल होकर कहा—"उन्हें अभी यहाँ ले आओ" क्षण-भर ही में कलिङ्ग राजकुमार को लेकर महानायक ने सम्राट् का अभिवादन करके राजकुमार से कहा—"कुमार! सम्राट् का अभिवादन करो!"

कुमार ने हँस कर कहा—"महानायक, आपकी आज्ञा की आवश्यकता नहीं, आपके सौजन्य के लिए, जो आपने मार्ग भर में मुझ पर किया, मैं आभारी हूँ। अब मैं सम्राट् के प्रति कैसा व्यवहार करना चाहिए, स्वयं सोच-समझ लूँगा। आप सम्राट् की आज्ञा लेकर जा सकते हैं।"

महानायक ने विमूढ़ होकर राजकुमार के इस प्रगल्भ भाषण को सुना। वह खड़ा रह गया। सम्राट् भी चकित हुए। उन्होंने दृष्टि गाड़ कर राजकुमार की मुख-मुद्रा देखी।

कुमार ने एक कटाक्षपात करके मुख नीचा कर लिया और कहा—"सम्राट्, महानायक को आज्ञा प्रदान करें तो मैं सम्राट् का अभिवादन करूँ।"

सम्राट ने महानायक को जाने का सङ्केत किया और कुमार के निकट

आकर कहा—"कलिङ्ग-राजकुमार ! अभिवादन की आवश्यकता नहीं। मैंने तुम्हारे राज्य और परिवार के साथ बड़ा अन्याय और अत्याचार किया। मैंने तुम्हें इसलिए बुलाया है कि अब तुम्हारे पूज्य पिता का पता लगाना कठिन है राजकुमार ! तुम चाहो तो मुझे उस अपराध का दण्ड दो। परन्तु मैं चाहता हूँ कि तुम मुझे शत्रु न समझो, प्रिय राजकुमार ! क्या तुम मेरा अनुरोध रक्खोगे ? छद्मवेशी राजकुमार कण्टकित होकर दो क़दम पीछे हट गए। उन्होंने धरती पर घुटने टेक कर सम्राट् का अभिवादन किया और कहा—"चक्रवर्ती की जय हो ! राजा राजाओं से युद्ध करते हैं—जय-विजय एक पक्ष की होती ही है। सम्राट् को विजित राज्य के बन्दी राजपुत्र के प्रति इतनी शिष्टाचार की आवश्यकता नहीं।"

"नहीं राजकुमार ! अकारण ही मैंने उस समृद्धि-शाली राज्य को भ्रष्ट किया और अब अकारण ही कुमार ! तुम्हारे प्रति मेरे हृदय में अपूर्व प्रेम उमड़ रहा है—यह क्या बात है ? अच्छा अपना हाथ तो मुझे दो प्रिय—परम प्रिय कुमार ?"

कुमार ने पीछे हट कर कहा—"नहीं श्रीमान् ! यह सेवक इस सम्मान के योग्य नहीं। श्रीमान् को भी शत्रु-पुत्र का इतना सत्कार करना उचित नहीं।"

"शत्रु-पुत्र नहीं, कुमार ! मैंने निश्चय किया है कि मैं तुम्हारे पिता का राज्य तुम्हें युद्ध-क्षति सहित लौटा दूँगा, इसके सिवा और भी जो माँगो, मैं दूँगा।"

"सम्राट् क्या सत्य ही प्रतिज्ञाबद्ध होते हैं ?"

"हाँ, हाँ, प्रिय कुमार ! मैं वचन देता हूँ।"

"सम्राट् मुझे मेरी माँगी वस्तु देंगे ?"

"अवश्य। चाहे वह सिंहासन ही क्यों न हो !"

"सिंहासन ही तक बस ?" छद्मी कुमार ने कटाक्ष-पात किया।

"प्राण भी, शरीर भी !" प्यारे कुमार ! तुम्हारी चितवन कितनी प्यारी है। लाओ अपना हाथ तो दो।"

"तब आपके प्राण और शरीर मेरे हुए ? श्रीमान् फिर विचार लें। यह तुच्छ हाथ उपस्थित है।"

सम्राट् उसे पकड़ने को लपके। आचार्य उपगुप्त ने उच्च स्वर से पुकार कर कहा—"चक्रवर्ती ! तनिक धैर्य !" चक्रवर्ती ने देखा—आचार्य दो व्यक्तियों के साथ आ रहे हैं। दोनों व्यक्ति दूर खड़े रह गए। आचार्य आगे बढ़े। सम्राट् ने आगे बढ़ कर आचार्य के चरणों में प्रणाम करके कहा—"आचार्य ! कलिङ्ग-राजकुमार जितेन्द्र उपस्थित हैं। मैंने इन्हें इनका राज्य और युद्ध-क्षति तो दी ही है, अपना शरीर और प्राण भी दिया—ये इसके स्वामी हैं। कुमार ! आचार्य को प्रणाम करो।"

छद्मवेशी कुमार आगे बढ़ कर आँखें फाड़-फाड़ कर आचार्य उपगुप्त की ओर देखने लगे ! आचार्य ने आगे बढ़ कर कुमार के मस्तक पर हाथ धर कर कहा—कल्याण ! कल्याण !

छद्मवेशी राजकुमार के ओंठ फड़क कर रह गए ! उसके मुख से अस्पष्ट स्वर में निकला—"श्रेष्ठि...व...र" आचार्य ने सम्राट के निकट पहुँच कर मधुर मुस्कान के साथ कहा—चक्रवर्ती ने बड़ी ही बुद्धिमत्ता से अपना प्राण और शरीर सुपात्र को दिया। हाँ, अब आप उस पवित्र हाथ का ग्रहण करिए ! इतना कह कर आचार्य ने सम्राट् का हाथ पकड़ लिया।

सम्राट् चकित हुए। कुमार का मुख लाल हो गया। वे दो क़दम पीछे हट गए। आचार्य ने कहा—"कलिङ्ग महाराजकुमारी शीला! तुमने स्वयं ही यह क्रय-विक्रय किया है, अब सङ्कोच क्यों?"

सम्राट् के मुख से निकल गया—"क्या कहा? कलिङ्ग महाराजकुमारी शीलादेवी! आचार्य, आप क्या कहते हैं?"

आचार्य ने उधर ध्यान न देकर कहा—"महाराज-कुमारी, अब अपना छद्मवेश त्याग दीजिए और तनिक निकट आइए!" इतना कह कर उन्होंने कुमारी का हाथ सम्राट के हाथों में पकड़ा दिया।

दोनों का हृदय-स्पन्दन क्षण भर को रुक गया! कुछ शान्त होने पर सम्राट् ने कहा—"आचार्य! कुकर्म का यह सुफल क्यों?"

आचार्य ने कहा—"सम्राट्! यह सुकर्म का फल है। देखिए, वह कलिङ्गराज और महाराज कुमार खड़े हैं, उनका स्वागत करें।"

सम्राट् दौड़ कर कलिङ्गराज के पैरों में झुके।





# जीवन्मृत

पन्द्रह वर्ष का लम्बा काल एक भयानक दुःस्वप्न की तरह व्यतीत हो गया। एक-एक क्षण, एक-एक श्वास, जीवन की एक-एक घड़ी, हज़ारों बिच्छुओं की दंश-वेदना में तड़प-तड़प कर व्यतीत हुई है। वह कल्पना और मानवीय विचारधारा से परे का दुःख न कहना, स्मरण न करना ही अच्छा है। मानो मैंने एक महान पवित्र व्रत लिया था, जो एक प्रकृत योद्धा को सजने योग्य था, जिसके लिए चरम कोटि के त्याग, साहस, सहिष्णुता, वीरता और प्रतिभा एवं ओज की अवश्यकता थी, अपनी शक्ति और व्यक्तित्व पर बिना ही विचार किए मैं रणपोत पर सैनिक-गर्व से उदग्रीव होकर चढ़ गया। सहस्रावधि नर-नारियों ने हर्ष और आशा में भर कर उल्लास प्रगट किया, साधुवाद दिए, पर मानो प्रशान्त महासागर में एक

साधारण चक्कर खाकर ही वह दृढ़ पोत जलमग्न हो गया और देखते ही देखते उसका अस्तित्व विलीन हो गया। रह गया अकेला मैं, साधन, शक्ति और अवलम्ब से रहित, एक मात्र तख्ते के एक टुकड़े के सहारे तैरता हुआ। अन्ध निशा में, एक सुदूर तारे के क्षीण प्रकाश में, उस दुर्धर्ष महाजल रशि पर, जीवन के मोह के कच्चे धागे के आसरे भटकता रहा। १५ वर्ष तक अन्तर्हित जीव जन्तुओं का आक्रमण, हड्डियों में कम्प उत्पन्न करने वाला शीत, नस-नस से प्राणों को खींच लेने वाली पर्वत-समान जलराशि की उत्तङ्ग तरी के थपेड़े, उस असहाय अवस्था में सहन करता रहा। १५ वर्ष तक! और कितना भयानक, कितना रोमाञ्चकारी, कितना अद्भुत, यह जीवन का मोह रहा! ये प्राण कितने बहमूल्य प्रमाणित हुए क्या पृथ्वी पर और कोई मनुष्य भी इस तरह जिया होगा?

२

प्रकृति की एकान्त स्थली पर मैंने अपना शैशव और यौवन का प्रारम्भ व्यतीत किया। वहाँ एक ही रङ्ग था—त्याग, जब शान्ति, तप और निर्वासना। जब तक शैशव पर विधान का शासन रहा, मेरे बाहरी पीतवसन और अन्तस्तल का भी एक रङ्ग रहा, पर यौवन के विकास ने बाहर-भीतर में भेद डाल दिया। हाँ, संसर्ग तो कुछ न था—जो था साधारण—परन्तु नैसर्गिक वासनाओं ने प्रस्फुटित होते-होते उस त्याग, तप, निर्वासना—सबसे विद्रोह करना शुरू किया! मैं ब्रह्मचारी था। उस तपस्थली पर मेरे जैसे बहुत थे, पर हमारे गुरू और उपजीवी ब्रह्मचारी न थे! हम नैसर्गिक रह ही न सके, हमारी सादगी में भी एक शान थी, हमारे ब्रह्मचर्य में भी एक फ़ैशन

था, हमारे त्याग-तप में भी प्रदर्शन था। जगत के सर्व-साधारण कैसे जीवन के पथ पर बढ़ते हैं, नहीं जानता, पर हम सभी में हास्य-उल्लास, गोपनीय वासनाएँ तथा तमोमय भावनाएँ थीं। उस आश्रम में मैं ही सर्वोपरि और सर्वश्रेष्ठ हूँ—मुझे सर्वश्रेष्ठ होना ही चाहिए—मैं शीघ्र ही समझ गया। कैसे? यह नहीं बताऊँगा। मैं आचार्य का पुत्र था। राजपुत्र तो जन्म ही से सर्वश्रेष्ठ होते हैं। इसमें अनुचित क्या? मैं प्रथम, सर्वश्रेष्ठ पुरुष होकर उस दुर्घर्ष आश्रम से बाहर आ गया। संसार कैसा सुन्दर था! मैं देखते ही मोहित हो गया। यह मेरे ऊपर श्रद्धा, आशा और प्रेम बिखेर रहा था। मैंने जाना भी न था, कि मैं जीवन में इतना आदर पाऊँगा। वह आशातीत आदर पाकर मैं गर्व से नाच उठा। मैंने अच्छी तरह अपनी मानसिक दुर्बलताएँ अपने पीले उत्तरीय में लपेट कर छिपा लीं, और मैं असाधारण पुरुष की तरह खुले संसार में पैर के धमाके से हलचल मचाता हुआ आगे बढ़ चला।

स्त्री को सदैव दूर से देखा और अनुमान से समझा था। आश्रम में स्त्री मात्र दुष्प्राप्य थी। फिर मैं तो मातृहीन बालक ठहरा! परन्तु सदैव ही मैंने स्त्री जाति के सम्बन्ध में विचारा। फिर भी वह क्या वस्तु है, कुछ समझा नहीं।

पर, विशाल जगत में आते ही स्त्री भी मिली। अद्भुत वस्तु थी। इसे देख, फिर और किसी को देखने की इच्छा ही न होती थी। मैं जगत को भूल गया। स्त्री-शरीर, स्त्री-हृदय, स्त्री-भवाना, यह मेरा खाने और बिखेरने का अब विषय था, परन्तु जीवन का एक नूतन अनिर्वचनीय आनन्द तो अभी मिलना शेष ही था। वह मुझे शिशु कुमार के अवतरण होते ही मिला। आह! जगत के पर्दों के भीतर क्या-क्या छिपा है, और उसे

भाग्यवान किस तरह अनायास ही प्राप्त कर लेते हैं, यह मैं क्या कभी विचार भी सकता था ?

वाह रे मेरा सुखी जीवन और मेरा नवीन संसार ! मैं सोता था हँसी कर, जागता भी था हँस कर ! शिशु कुमार और उसकी माता, ये दोनों ही मेरे हास्य के साधन थे। शीतकाल के प्रभात की सुनहरी धूप की तरह वह मेरा हास्य मुझे कैसा सजता था ! आज १५ वर्ष से मैं उस अतीत हास्य की कल्पना करके भी एक सुख पाता हूँ।

देश मेरा प्राण और देश-सेवा मेरा व्रत था ! वह बात कुछ मेरे मन के भीतर नहीं उपजी, प्रत्युत मुझे बचपन से सिखाई गई थी। उस आश्रम की उन अति गरिष्ट पुस्तकों के अलावा—जिनसे सदैव भयभीत रहने पर भी मेरा पिण्ड नहीं छूट सका था—यही एक प्रधान विषय था जिसे आश्रम के गुरू से शिष्य तक भिन्न-भिन्न शब्दों और शैलियों में सोचते विचारते थे।

देश ही मातृ-भूमि है, वह मातृ-भूमि माता—जन्मदात्री माता—से भी अधिक पूजनीय है। वही मातृ-भूमि विदेशी अत्याचारियों द्वारा दलित है ! उसका उद्धार करना हमारे जीवन का एक व्रत है। बस, यही हमारे देश-प्रेम की रूप-रेखा थी। मातृ-भूमि का उद्धार कैसे किया जाय, यह मैंने न कभी सोचा, न समझा, न किसी ने मुझे बताया ही। मैं मातृ-भूमि का उद्धार करूँगा। यह मैं चिल्ला कर कहता। पर किस तरह, यह नहीं जानता था। और इसी लिए मैं अब तक समय-समय पर चिल्ल-पुकार करने के सिवा और कुछ कार्य इस विषय में कर भी नहीं सका। मैंने समझा, यही यथेष्ट है। इसे करने में धन भी मिला और यश भी। रोज़गार-धन्धे को ढूँढ़ने की दिक़्क़त भी न उठानी पड़ी, यही चिल्ल-पुकार करना मेरा व्यवसाय हो

गया। मैं अब जिह्वा और लेखनी, दोनों से यही चिल्लाया करता। निदान, देश पर मरने वालों को फ़ेहरिस्त में मेरा नाम दूर ही चमकने लगा। मेरी स्त्री हँसती थी। वह मुझे जीवित रखना चाहती थी, मारना नहीं। मैं कह दिया करता—"यह तो कहने की बातें हैं। मरने का ऐसा कौन सा प्रसङ्ग है?" बस, यही उसके हास्य का विषय था। शिशु कुमार की बात कैसे भूली जाय? हँसने में चार चाँद तो वही लगाता था।

पर मैंने जो कुछ समझा वह मेरी जड़ता थी। देश का अस्तित्व एक कठोर और वास्तविक अस्तित्व था। उसकी परिस्थिति ऐसी थी कि करोड़ों नर-नारी मनुष्यत्व से गिर कर पशु की तरह जी रहे थे। संसार की महा-जातियाँ जहाँ परस्पर स्पर्द्धा करती हुई जीवन-पथ पर बढ़ रही थीं, वहाँ मेरा देश और मेरे देश के करोड़ों नर-नारी केवल यह समस्या हल करने में असमर्थ थे कि कैसे अपने खण्डित, तिरस्कृत, अवशिष्ट, जीवन को ख़तम किया जाय? देश-भक्त मित्र मेरे पास धीरे-धीरे जुटने लगे। उन्होंने देश की सुलगती हुई आग का मुझे दिग्दर्शन कराया। मैंने भूख और अपमान की आग में जलते और छटपटाते देश के स्त्री-बच्चों को देखा। वहाँ करोड़ों विधवाएँ, करोड़ों मँगते, करोड़ों भूखे-नंगे, करोड़ों कुपढ़ मूर्ख और करोड़ों ही अकाल में काल-ग्रास बनते हुए अबोध शिशु थे। मेरा कलेजा थर्रा गया। मैं सोचने लगा, जो बात केवल मैं कहानी-कल्पना समझता था, वह सच्ची है, और यदि मुझमें सच्ची ग़ैरत थी तो मुझे सचमुच मरना ही चाहिए था। मैं भयभीत हो गया। मैं कह चुका था कि मैं मरने से पीछे हटने वाला नहीं हूँ। अब क्या करता? मैं बिलकुल पशु तो नहीं, बेग़ैरत भी नहीं, परन्तु मैं मरने को तैयार नहीं था। फिर भी मैं ज़बान लौटा न सका, मेरी

वाग्धारा और लेखनी वैसी ही चलती रही। वास्तविकता का ज्यों-ज्यों दिग्दर्शन मुझे हुआ, वह उतनी ही अधिक मर्म-स्पर्शिनी हो गई। बोलना और लिखना मैंने सीखा था, फिर वह मेरा स्वाभाविक गुण था। शीघ्र ही मेरी सोलहों कलाएँ पूर्ण हो गईं। मैं देश में सितारे की भाँति चमकने लगा। मेरा सम्मान चरमकोटि पर पहुँचा पर मेरा हास्य, मेरा सुख सदा के लिए गया। मैं सदा ही शङ्कित, थकित और चिन्तित रहता, मानो मृत्यु परछाईं की तरह सदा मेरे पीछे रहती थी। मैं उससे बहुत ही डरता था। अब मृत्यु ही मेरे हृदय और मस्तिष्क के विचारने का विषय रह गई, परन्तु क्या कहूँ? इस दुःख में भी एक वस्तु थी, जो प्राणों से चिपट रही थी—वही स्त्री और शिशु कुमार!

राजा साहब को मैंने कभी नहीं समझा, पर उनसे कभी डरा भी नहीं। उनके नेत्र अद्भुत, थे, और देखने का ढङ्ग और भी अद्भुत—छोटा सा मुख, बड़ी-बड़ी मूँछें, उस पर भारी सा अम्मामा, और काले चश्मे से ढकी हुई वे अद्भुत रहस्यमयी आँखें। सभी कहते थे, राजा साहब से हम डरते हैं, पर मैं कभी न डरा। वे आते ही सदैव पहले मुझे प्यार करते, तब पिता जी से बात करते थे। वे पिता जी के अनन्य भक्त थे, पिता जी से दीक्षा लेने के पूर्व से ही। उनके संन्यस्त होने के बाद तो वे उनके शिष्य ही हो गए थे। बहुधा उनमें एकान्त में बातचीत होती, घण्टों और कभी-कभी दिनों तक। वे खाना-पीना-सोना भी भूल जाते। तब भी मैं उनके विषय को न समझ सका था और अब इतना बड़ा होने पर भी नहीं समझ सका। एक ही बात प्रगट थी कि वे बड़े भारी देश-भक्त हैं। मैं भी देश-भक्त था। बस, यही हमारा उनका नाता था। वह धीरे-धीरे बढ़ा। पहले वह जैसे मुझे

प्यार करते थे, वैसे अब वह शिशु कुमार को प्यार करने लगे। यह बात मुझे और मेरी पत्नी को बहुत भाती थी। पर वे कभी-कभी शिशु कुमार को छाती से लगा कर मेरी ओर ऐसी मर्म-भेदनी दृष्टि से ताकते थे, कि मैं घबरा जाता था। तभी तो मैं कहता था कि वह दृष्टि बड़ी अद्भुत थी। उस समय मैं उसे समझा नहीं, समझा तब, जब मैं स्त्री, पुत्र, प्राण, जीवन, सब कुछ उन्हें देकर महापथ पर महा यात्रा के लिए अग्रसर हुआ। आज वे आँखें १५ वर्ष से प्रति क्षण घूर रही हैं। उनसे एक क्षण भी बचना मेरे लिए अशक्य है।

राजा साहब ने मुझसे जिस लिए परिचय बढ़ाया था उसका मुख्य कारण धीरे-धीरे उन्होंने खोला। मैं ज्यों-ज्यों सुनता था, भयतीत होता, पर यत्न से भय को छिपा कर उत्साह प्रदर्शित करता फिर भी मालूम होता, मानो वे सब समझ रहे हैं। वे थोड़ी-थोड़ी बातें करते और चले जाते। एक दिन हठात मुझे बुला कर उन्होंने कहा—"क्या तुम अपने पिता के सच्चे पुत्र और साहसी देश-सेवक हो? मैं ना कहता किस तरह? मैंने सिंह-गर्जन की तरह हुङ्कार भरी। राजा साहब ने मुख्य उद्देश्य बता दिया। मैं सन्न होगया। वे मृत्यु को जेब में लिये फिरते थे, अपने लिए भी और मेरे लिये भी। उस महावीर के सम्मुख कायर बनना मेरे लिये शक्य न रहा। मैं हाँ करता गया। स्वामी जी के सम्मुख भी हाँ की। स्त्री ने हाहाकार किया, परन्तु एक अपूर्व गर्व-भावना मन में आ गई थी। मैं पीछे न हटा। मैंने अपना जीवन राजा साहब के हाथों सौंप दिया। फिर तो मैं इस तरह उड़ा जैसे आँधी से उड़ाया हुआ और डाल से टूटा हुआ सूखा पत्ता।

३

मैंने अपनी आत्मा से अधिक उस पर विश्वास किया था। उसके पिता मेरे गुरु और परम श्रद्धास्पद थे। वे अपने जीवन के प्रारम्भ से ही देश के एक अप्रतिभ सेवक रहे, उनकी सन्तान कैसे देश और जाति का मित्र न होगी? मैं इसके विपरीत सोच ही न सका। इस प्रसङ्ग से प्रथम कई वर्ष से मैं उससे परिचित था। पत्र-व्यवहार और मुलाक़ात सभी में वह एक उत्कट देश-भक्त वीर युवक ध्वनित होता रहा। जब मैंने उससे अपना गम्भीर अभिप्राय निवेदन किया ता वह एकटक मेरे मुख को देखता रह गया। उसके होठ और कण्ठ सूख गए। बड़ी चेष्टा करके उसने कहा—श्रीमान, आपने राज्य और रियासत को धूल के समान त्याग दिया; राज्य, भोग और ऐश्वर्य से दूर हो गए; दिन-रात देश और जाति की ध्वनि आपके रोम-रोम से निकलती है। अब आप क्या सचमुच प्राणों की बाज़ी भी लगा देने को तैयार हैं?

मैं तो तैयार ही था। बिना एक क्षण रुके मैंने कहा—"हाँ, हाँ, अब प्राणों को छोड़ कर मेरे पास और रह ही क्या गया है? यह भी जिसकी धरोहर हैं, उसे जितनी जल्दी सौंप दिए जाएँ उतना ही अच्छा। इस शरीर को इन प्राणों का भार अब सह्य नहीं है। यह ग़ुलामी, यह काला जीवन, हमारा—हम समस्त भारतवासियों का—कैसा है, समझते हो? जैसे, एक भेड़, के बच्चे का उस बाड़े के भीतर, जिसके फाटक पर शिकारी कुत्तों का पहरा लग रहा है। इस पहरे के भीतर राजा रहा तो क्या, प्रजा रही तो, क्या, जीवित रहा तो क्या और मर गया तो क्या? बोलो तुम क्या कहते हो?"

उसकी आँखों से झर-झर आँसू टपक गए। उसने गद्गद कण्ठ से कहा—"श्रीमान, मैं भी कैसा अपदार्थ हूँ! मैं अपनी स्त्री-बच्चे को त्यागने में कष्ट पा रहा हूँ, परन्तु आप—ओह! आपके सम्मुख मैं लज्जित होने का कारण न पैदा होने दूँगा। मैं सोचूँगा, कल इसी समय मैं आपको वचन दूँगा। सिर्फ़ कल भर आप और रहने दीजिए।"

"कुछ हर्ज नहीं, पर समझ लेना, मृत्यु की पद-पद पर आशङ्का है। भय और विपत्ति के बादलों में जाना होगा—ज़रा भी विचिलित हुए, ज़रा स्त्री-बच्चों के सुख का स्मरण आया, ज़रा भी मन में भीरुता आई, देश तो अतल पाताल में गया समझना, साथ ही पचासों वीर मित्रों की जान जायगी सब कुछ मिट्टी मे मिल जायगा।"

"श्रीमान, क्या आप नहीं जानते, मैं किसका पुत्र हूँ?"

"जानता हूँ, पर तुम्हें स्वयं भी कुछ होना चाहिए।"

"तब श्रीमान का मुझ पर विश्वाश नहीं?"

"विश्वास? विश्वास अपनी आत्मा से भी अधिक है। मैं अपने विश्वास से बेफ़िक्र हूँ। मैं यह चाहता हूँ, कि तुम्हें स्वयं अपने ऊपर विश्वास हो।"

वह अधोमुख होकर सोचने लगा। मैंने मन में वेदना अनुभव की। लाखों युवकों में मैंने इसे चुना है, क्या मैं धोखा खाऊँगा?

मैंने उसे बिदा किया, वह चला गया।

दूसरे दिन ठीक समय पर मिलते ही उसने कहा—"श्रीमान, मैं तैयार हूँ।" उसने अपना हाथ बढ़ा दिया। मैं घोर सन्दिग्ध अवस्था में था। क्षण भर मैं उसे देखता रहा। क्या यह सच है? महान विचार-धाराओं

के कार्य-रूप में परिणत होने का समय क्या आ गया ? ओह प्यारे भारत-वर्ष !......ठहरो। मैंने खड़ा होकर उसका स्वागत किया। मैं कुछ बोल न सका। मेरे नेत्रों में आँसू थे। कुछ ठहर कर मैंने कहा—"प्यारे युवक मैं प्रतिज्ञा करता हूँ, प्राण रहते तुम्हारी रक्षा करूँगा। प्रत्येक खतरे को अपने सिर पर लूँगा। तुम्हें प्राणों से अधिक प्यार करूँगा, परन्तु फिर भी तुम्हें प्रतिज्ञा करनी है कि यदि कुअवसर उपस्थित हो तो अपने प्राणों को, शरीर को, अपदार्थ समझोगे। अभी तुम्हारे सम्मुख जो भयानक गम्भीर भेद प्रगट होंगे, उन्हें, तुम्हारे हृदय से बाहर, तब तक न आना चाहिए, जब तक कि तुम्हारे हृदय को चीर कर टुकड़े-टुकड़े न कर दिया जाय। तुम सदा यह समझ कर अपने जीवन को बलिदान करने के लिये तैयार रहना है, कि इससे सैकड़ों सच्चे वीरों के जीवन की रक्षा होगी। जो अब नहीं तो फिर कभी न कभी देश का उद्धार करेंगे।" युवक के नेत्रों में स्थिरता थी। उसने सहज-शान्त स्वर में कहा—"श्रीमान, हर तरह परीक्षा कर लें।"

मैंने कहा—"तुम्हारे पिता की भक्ति मेरे हृदय में धरोहर है। मैंने उनसे आदेश ले लिया है। तुम्हारी यही परीक्षा काफ़ी है। तुम केवल मुख से एक बार कह दो कि तुम भेदों को प्राणों से बढ़ कर समझोगे ?"

"समझूँगा।"

"विपत्ति आने पर तुम स्थिर रहोगे ?"

"उसी तरह जैसे पत्थर की मूर्त्ति रहती है।"

"यदि तुम्हें मृत्यु का आलिङ्गन करना पड़े ?"

"तो मैं उसे अपने पुत्र की तरह गले लगाऊँगा ?"

"यदि तुम्हें भेद लेने के लिए असह्य वेदनाएँ दी जायँ ?"

"मैं धर्म से शपथपूर्वक कहता हूँ कि मृत्यु पर्यन्त उन्हें सहन करूँगा।"

"यदि प्रलोभन दिए जायँ ?"

"वे मुझे बिचलित नहीं कर सकेंगे।"

युवक के होठ काँपे। नेत्रों की पुतलियाँ चलायमान हुईं। मैंने अधीर होकर कहा—"प्रलोभन ? क्या प्रलोभन तुम्हें चलायमान न कर सकेंगे ?"

"नहीं श्रीमान, अभी मैं बड़े से बड़े प्रलोभन को त्याग आया हूँ।"

मेरा सन्तोष न हुआ। मैं उठ कर टहलने लगा। मैं सोचने लगा—वेदना, यातना और मृत्यु ये एक ओर हैं, परन्तु प्रलोभन ? ओह, इसका अन्त नहीं ? यह युवक वेदना सहेगा, मृत्यु का आलिङ्गन भी करेगा। मैं विश्वास करता हूँ, पर प्रलोभन ? ओह, विश्वास नहीं होता। शायद उसे स्वयं भी विश्वास नहीं।

युवक ने मेरे पास आकर कहा—"श्रीमान क्या विश्वास नहीं करते ?"

"मेरे प्यारे मित्र, मैं तुम्हारे साथ अन्याय कर रहा हूँ। मुझे विश्वास करना चाहिए।" मैंने युवक को छाती से लगा लिया। मैंने कहा—"लो, अब हम-तुम एक एहु, एक महान कार्य की पूर्त्ति के लिए। यदि परमेश्वर को अभीष्ट हुआ तो हम मर कर भी अमर होंगे। हम दोनों करोड़ों मनुष्यों से अधिक शक्तिशाली हैं। हम पृथ्वी की महा बिजयिनी शक्ति के सम्मुख चल रहे हैं—मरेंगे या विजयी होंगे।" आवेग में ही ये शब्द मुख से निकल गए। उसके बाद मेरा बाहुपाश कब शिथिल हुआ, कब वह युवक खिसक कर मेरे पैरों में आ गिरा, मुझे स्मरण नहीं।

४

जगत में असाधारण होना भी कैसा दुर्भाग्य है ! पृथ्वी की असंख्य

आँखें उसी के छिद्रान्वेषण में लगी रहती हैं। वह यदि जगत के लिये मरता है, तो जगत की दृष्टि में यह उसका साधारण सा कर्तव्य है, किन्तु यदि वह एक क्षण भी अपने लिये जीता है तो मानों पाप का पर्वत उसके सिर पर लद जाता है। क्या यह दुर्भाग्य नहीं? अरे भाई, सभी कीड़े-मकोड़े, पशु-पक्षी, नर-नारी, अपने ही लिये तो जीते हैं? अपने क्षण भर के सुख और जीवन के लिये अनगिनत प्राणियों को नष्ट कर डालते हैं। कोई भी तो उनसे कुछ नहीं कहता। फिर हम पर ही यह अग्नि-वर्षा क्यों? मैंने सब कुछ त्यागा। जीवन के कष्ट और आपत्तियों को क्या कहूँ, अब तो सबको पार कर गया। अब उनकी स्मृति से क्यों मन को सन्ताप दूँ? परन्तु शरीर और हृदय, ये जब तक जीवन-तत्व से संयुक्त हैं, तब तक तो प्रकृत संन्यस्त में सदैव कमी रहेगी ही। यह मेरा अब तक का अनुभव है।

मैं संन्यस्त हुआ सही, पर पिता का हृदय कहाँ रक्खा जाय? पुत्र तो आत्मा और रक्त मांस में से भाग देकर बना था, उसका मोह कहाँ तक त्यागूँ? कहाँ तक निर्मोही बनूँ? उसकी माँ तो उसे जन्म देकर ही मर गई थी। उसने अल्प जीवन में जो कुछ दिया, अब भी वह अतीत के सब सुखों के ऊपर नृत्य कर रहा है। उस मधुर स्मृति की एक अमिट रेखा यह पुत्र था। इसे मैंने हाथों-हाथ पाला और उसे—जैसा कि मैंने चाहा था—संसार के सामने, क्रान्ति के नव्य कुमार के रूप में पेश किया। लक्षावधि देशवासी उस पर नाज़ करते थे और मैं अपनी सफलता पर मुग्ध होता था—उसी तरह जैसे किसान अपने कड़े परिश्रम से सींचे हुए खेती को पका देख कर मुग्ध होता है।

फिर भी मैं राजा साहब के बचन को न टाल सका। उनके भयानक

साहस से मैं अवगत था। उनकी प्रत्येक गति-विधि से मैं परिचित था। पुत्र के अनिष्ट का भय पद-पद पर स्पष्ट था। किन्तु मुझे सहमत होना पड़ा। इसके अनेक कारण थे। देश के नाम पर बलिदान होने की मैं स्वयं उच्च स्वर से पुकार कर चुका था, पुत्र को भी यही शिक्षा दी थी। अब उसे उस मार्ग से रोक कर क्या राजा साहब और अन्य साथियों की दृष्टि में अपदार्थ बनता? लड़के में भी साहस और उत्साह था। पर उसके मर्मस्थल की दुर्बलता मैं जानता था। बिलासता उसे गिरावेगी, मुझे भय था। उसने वस्तुस्थिति को समझा ही नहीं। जब उसने स्वयं नवजात पुत्र और पत्नी को त्याग कर उस भयानक यात्रा और कठोर कर्त्तव्य-पथ पर राजा साहब का अनुकरण करने का अपना इरादा प्रगट किया, तब मैं स्तब्ध रह गया। मैंने कहा—"पुत्र, राजा साहब का मैं चिर-सहयोगी हूँ। परन्तु केवल मुख से। तुम तो इतने उत्साह से यह बात कह रहे हो, कदाचित तुम अवश्यम्भावी विपद से अवगत नहीं। कार्य की गुरुता और कठिनाई तुम यथावत नहीं समझ रहे हो। यह तुमसे होने वाला कार्य नहीं, महादुस्साध्य है। यह लोह-पुरुषों का महकमा है। इसके लिए वे पुरुष चाहिएँ, जो लोहे का शरीर, लोहे की आत्मा और लोहे का हृदय रखते हों मेरे बेटे, मैं तुम्हें जानता हूँ। तुम वह नहीं हो। घर में बैठे-बैठे जो बने करो। देश और जाति के लिए यही यथेष्ट है।"

उसने एक न सुनी। वह मूर्ख मुझ पिता के सम्मुख भी कायर बनना न चाहता था। उसने अस्वाभाविक करारे स्वर में हठ प्रदर्शन किया और मुझे सहमति देनी पड़ी।

वही हुआ, जिसका भय था। पृथ्वी के उस छोर पर वे विपत्ति के अग्नि-

समुद्र में बड़े कौशल और सावधानी से घुस रहे थे। अरे, जब अग्नि-समुद्र में घुसना था, फिर कौशल क्या ? वह फँस गया, राजा साहब बाल-बाल बच कर निकल भागे। मैं यहीं बैठा उनकी गति-विधि का निरीक्षण कर रहा था। महासमर की प्रचण्ड ज्वालाएँ यूरोप को भस्म कर रही थीं। उसकी चिनगारी कब मेरी कुटी को भस्म कर देगी, यह कहना शक्य न था। यूरोप के दैनिक पत्रों को देखने के अतिरिक्त मैं और कुछ कर ही न सकता था। मन ही न लगता था। उसके उस पत्र पर सरकारी गुप्त बिभाग के सर्वोच्च अधिकारी की एक टिप्पणी थीं। उससे मैं समझ गया, पुत्र की मृत्यु का मूल्य बहुत अधिक है। वह मूल्य मेरे पास था तो, पर मैंने बहुत चेष्टा की, कि प्राण देकर उस मूल्य को न दूँ। पर हाय ! अवसर ही ऐसा आ गया, मेरे प्राणों का कुछ भी मूल्य इस सौदे में न रहा। उसने सब कुछ कह दिया था। उसके वक्तव्य की सत्यता के प्रमाण मात्र मेरे पास थे। मैं कई दिन उसके बच्चे को छाती से लगा कर तड़पता फिरा। अपने संन्यास-वेश की असत्यता मुझ पर खुल गई। ओह, मुझे वह काला काम करना पड़ा। मैंने पुत्र के प्राणों की पिता की तरह रक्षा की।

पर उसके बदले हुआ क्या ? देश भर में तलाशियों और गिरफ़्तारियों की धूम मच गई। होनहार, अटपटे वीरों ने हँसते-हँसते फाँसी पाई। कुछ कालेपानी जाकर वहीं घुल गए। कुछ युग व्यतीत कर लौट आए। देशोद्धार का सुयोग अतल पाताल में चला गया। मेरे दुष्कर्म का यह भेद एक राजा साहब को ही मालूम था, पर वे भारत में आ न सकते थे। एक पत्र उन्होंने भेजा था ! ओह, जाने दो, जब उसे भस्म कर दिया है, तब चर्चा क्यों ? जिस बात के भूलने में सुख है, उसे हठ-पूर्वक स्मरण क्यों किया जाय ?

५

महाजातियों का यह संघर्ष कैसा सुन्दर है! यदि मैं भी इन्हीं जातियों में जन्म लेने का सौभाग्य प्राप्त करता तो क्या आज चूहे की तरह इधर से उधर प्राण बचाता फिरता? महाशक्ति की सेनाओं की कमान इन्हीं हाथों में होती, पर जीवन में कभी वह क्षण आवेगा भी? आवे या न आवे, मैं अन्त तक न थकूँगा। भोजन और सोना कई दिन से नसीब नहीं हुए। नाविक के वेश में, मछलियों की सड़ी गन्ध में छिपे-छिपे सिर भिन्ना गया, पर विपत्ति तो अभी सिर पर है। वह दूर पर रणपोतों के तोपों का गर्जन सुनाई पड़ रहा है। वह सर्चलाइट का श्वेत सर्प समुद्र पर लहरा रहा है। किन्तु प्रभात होते ही तो किनारे लगेंगे? किनारे पर शत्रु हैं या मित्र, कौन जाने? मित्र हुए तो इस बार जान बची, पर यदि शत्रु हुए तो आज ही प्राणान्त है। जीवन भी कैसी चीज़ है? इस समय राजमहल याद आ रहे हैं। महारानी मानो करुण नेत्रों से झाँक रही हैं, परन्तु क्या इस महायुद्ध में मैं अपने वंशधरों की भाँति अपने देश के लिए जूझने में पीछे रहूँ जूझने के ढङ्ग तो यथावसर निराले होते ही हैं, परन्तु जिन विदेशियों को मैं मित्र बना कर अपना और अपने देश का ऐसा गम्भीर दायित्व सौंप रहा हूँ, वह क्या सच्चे रहेंगे? एक विदेशी से प्राण छुड़ाने को दूसरे का आश्रय लेना सुन्दर नीति तो नहीं, परन्तु दूसरी गति भी नहीं थी। फिर, अब लौटने का उपाय भी तो नहीं है। एक बार देश में आग फैल जाय, अमन, आराम और शान्ति की इच्छा नष्ट हो जाय, देश जूझ मरने की हौंस मन में उत्पन्न करे, फिर तो आज़ादी स्वयं ही आ जायगी! यह महासमर तो महाराज्यों के भाग्य का निबटारा करेगा, महाजातियों के भाग्य

का निबटारा तो कहीं अन्यत्र ही होगा। सुदूर पूर्व में शान्त समुद्र की लहरें रक्त से लाल होंगी, एशिया की प्रसुप्त आत्मा जाग्रत होकर हुङ्कार भरेगी, तब यूरोप का शान्त दर्प ध्वंस होगा। उसी दिन के लिए तो मेरा आयोजन है। ओह, अभी मुझे बहुत काम है, पहली यात्रा में ही यह विघ्न हुआ!

अभी मुझे बारम्बार चीन, जापान, रूस, अमेरिका और न जाने कहाँ-कहाँ जाना होगा। महाविध्वंस क्या योंही हो जायगा? परन्तु वह युवक तो फँस गया। बुरा हुआ। बचना सम्भव ही न था। महासाहस उसमें न था। चिन्तनीय बात तो यह है कि सब कुछ उसे ज्ञात है! आवश्यक क़ाग़ज़ भी बहुत से वहीं रह गए हैं। तब वह क्या प्राणों के लोभ से देश को चौपट करेगा? विश्वासघाती होगा? मरने में क्षण भर का ही तो दुःख है। वह अवश्य उसे सह लेगा, भेद न खोलेगा। फिर भी सचेत रहना आवश्यक है। मुझे अब नया कार्यक्रम बनाना उचित है। अपने मार्ग की गति भी बदलनी उचित है। ये नाविक विश्वसनीय हैं, परन्तु मैं कुछ और ही करूँगा।

ओह देश! मेरे प्यारे स्वदेश!! यह तन, मन, धन, सब तुझ पर न्यौछावर है। तेरी एक-एक रज-कण में मेरे जैसे लाख शरीर बनते-बिगड़ते हैं। फिर इस शरीर का क्या मोह? मेरे प्यारे स्वदेश! मैंने सब कुछ तुझे दिया है। अब प्राण भी दूँगा। इस धरोहर को पास रखने योग्य अब मेरे पास ठौर भी नहीं रह गया है। आह, क्या कभी मैं तुझे देख सकूँगा? वह नील-श्यामल रूप!! अरे, बचपन की क्या-क्या बातें याद आ रही हैं? परन्तु नहीं, मुझे इस समय कायर नहीं बनना चाहिए। मैं प्रण करता हूँ, देश की भूमि पर तभी पैर रक्खूँगा जब उसे पूर्ण स्वाधीन कर लूँगा।

६

प्राण बचे तो, पर बेमोल बिक गए थे। उन पर मेरा क़ाबू न था। अब स्वेच्छानुसार न कुछ कर सकता था, न सोच सकता था। उन बहुमूल्य गोपनीय बातों के बदले मुझे गुप्त विभाग में उच्च पद मिला था। मेरे प्राण जैसे मेरे लिए क़ीमती थे, वैसे ही उस गुप्त विभाग के लिए भी थे। मेरा जीवन रहस्यमय था। मेरे हृदय में कुछ रहस्य-भेद होगा, इस तत्व ने मेरे प्राणों को इस अधम शरीर में सुरक्षित रक्खा और इस कापुरुष ने यही ग़नीमत समझा। शिशु की फैली हुई बाँह और हँसता मुख मैं कुछ काल तक देखता रहा, उस जेल-यन्त्रणा और मृत्यु की कोठरी में भी और इस अफ़सरी की सुखद किन्तु भीषण कुर्सी पर भी। परन्तु पाप के पथ पर तो पाप की हाट लगी ही रहती है। फिर लिली की बात क्यों छिपाऊँ? न जाने क्यों वह मुझ अभागे पर मुग्ध हुई। उसका पति मेरा उच्च ऑफ़िसर था। हम लोगों ने विष द्वारा उस कण्टक को दूर कर दिया। अब लिली थी और मैं था। परन्तु मृतात्मा हमारे बीच में जीवित की अपेक्षा अधिक भयानक रूप में थी। एक बार फाँसी के फन्दे को हम दोनों ने अपने संयुक्त गर्दनों के इर्द-गिर्द देखा। हमने सोचा यहाँ से भाग चलें। तार दिया, जहाज़ का टिकट भी ले लिया, पर भाग न सके। जहाज़ पर ख़ूनी आसामी कह कर पकड़े गए। लिली का रोना देखने योग्य था। पर वह छूटती कैसे, हड्डियों तक घुस गई थी। हताश, दोनों मृत्यु का आलिङ्गन करने को तैयार हो गए। परन्तु ये कठिन प्राण तो इस शरीर में जम कर बैठे थे। उन्हीं शक्तियों ने प्राण बचा लिए। मैं लिली के मृतक पति के पद पर, उसी मृतक के नाम से बैठ गया।। लिली अब वास्तव में मेरी पत्नी

थी। अब मानो मैं मर गया हूँ। मैं नहीं हूँ, जिसे मैंने लिली के लिए मारा, मानो वह मैं हूँ। शिशु का वह हास्य और पत्नी के वे नेत्र अब भी कभी-कभी स्वप्न की तरह स्मरण हो आते हैं, पर पूर्व-जन्म की इन बातों में अब क्या रक्खा है? लिली से मैं अब भी प्यार की आशा करता था। छिः! कैसी विडम्बना है! पति के हत्यारे को प्यार करना क्या साधारण है? फिर यदि प्रेम की सुखद गोद में हत्या जैसा पाप घुस जाय तब वह जिन्हें सुखद प्रतीत हो, वे निश्चय ही राक्षस होंगे। हृदय की उन वेदनाओं को क्या कहा जाय, जिन्होंने शरीर को नष्ट कर दिया है? और वह अभागा भी कैसा दुखी जीव है, जो उसके साथ रहने को विवश किया गया है, जो उससे घृणा करती है? हमारे रस की प्रत्येक बूँद में विष है, पर उसे रस कह कर पीना हम दोनों के ही लिए अनिवार्य है। हाय रे प्रारब्ध!

७

मैं अभागिनी अबला स्त्री क्या करती? मरना सुखकर था, परन्तु शिशु कुमार के मन्द हास्य ने उसे दुरूह कर दिया। क्या कोई भी माँ अपने फूल-से बच्चे को इस तरह हँसते छोड़ कर मर सकती है? अब तो मैं पहले माँ थी, पीछे पत्नी। इसीलिए गोद के शिशु को धरती में पटक कर परोक्ष पति के नाम पर मरना मेरे लिए सम्भव ही न रहा। मैं सुख-दुःख के बीच झूलती रही। मैं मृत्यु और जीवन की ड्योढ़ियों में पड़ी ठोकर खाती रही। मुझ दुखिया के कष्ट, मूक मनोवेदना का अनुमान तो करिए? मेरी बात पूछने वाला कौन था? मेरे मन को सहारा किसका था? मैं पति के सहवास-काल की प्रत्येक घटना, प्रत्येक बात, अपनी आँखों से प्रति क्षण देखती, सोते समय और जागते समय भी। मैं कभी हँसती और

कभी रो देती। कभी सोते-सोते या बैठे ही बैठे चमक उठती। मुझे ऐसा प्रतीत होता था। मानो वे आ गए। उन्होंने अभी-अभी शिशु कुमार को आवाज़ दी है। कण्ठ-स्वर को मैं प्रत्यक्ष सुन पाती। मैं द्वार की ओर दौड़ती, परन्तु तत्काल ही समझ जाती, ओह! कुछ नहीं, यह सब मनोविकार था। मैं नहीं कह सकती कि सोने के समय जागती थी या जागने के समय सोती थी। प्रायः मैं जड़वत बैठी रहती। उस समय मैं किसी की कोई बात ही न सुन पाती थी। मैं उस समय देखती थी—वे उन्हें पकड़ कर फाँसी पर चढ़ा रहे हैं, उनके शरीर में तलवारें घुसेड़ रहे हैं। शरीर रक्त से भर रहा है। मैं एकाएक चीत्कार कर उठती, और फिर धरती पर धड़ाम से गिर कर बेहोश हो जाती थी।

शिशु कुमार को देख कर ही मैं सचेत रह सकती थी। मुझे तब वास्तव में हँसना ही पड़ता था। वह उनके सिखाए ढङ्ग पर मेरे गले में बाहें डाल कर जब ज़रा-ज़रा तोतली वाणी से सितार की झनकार के स्वर में कहता—"माता जी, रूठो मत" तब मैं मानो किसी गूढ़ जगत से एकाएक भूतल पर आती। होठों पर मुस्कान न आती, पर नेत्रों में आँसू आ जाते थे। उन्हें शिशु कुमार से छिपाने के लिए मैं उसे ज़ोर से छाती से लगा लेती थी।

उस दिन स्वामी जी एकाएक मेरे सम्मुख आ खड़े हुए। उनके होठ काँप रहे थे और पैर लड़खड़ा रहे थे। उनके मुख पर हवाइयाँ उड़ रही थीं। वे कुछ कहना चाहते थे, पर बोली न निकलती थी। मैं घबरा कर उठ खड़ी हुई। मैंने कभी उन्हें इतना विचलित न देखा था। मैंने कहा—"बात क्या है पिता जी?" "वह जीवित है, वह आ रहा है"—वे अधिक न

बोल सके। आँसुओं की धारा उनके नेत्रों से बहने लगी। उन्होंने मुँह फेर कर अच्छी तरह रुदन किया।

मेरे शरीर में रक्त की गति रुक गई। मेरी हड्डी-हड्डी काँपने लगी। मैंने खड़े रहने की बड़ी चेष्टा की, पर न रह सकी। मेरा सिर घूम रहा था, छाती फटी पड़ती थी। मैं बैठ गई, या गिर गई, स्मरण नहीं।

स्वामी जी ने घूम कर कहा—"बेटी, आज ७ वीं तारीख़ है। १० तारीख़ के प्रातःकाल जहाज़ बम्बई के बन्दर पर लगेगा। हमें आज ही चलना होगा। तुम अपना आवश्यक समान ले लो। अभी समय है। गाड़ी साढ़े नौ पर खुलती है।" वे इतना कह कर चले गए।

मार्ग में मैं जीवति थी या मृत, नहीं कह सकती। बम्बई कब पहुँची, स्मरण नहीं। रेल दौड़ रही थी, मैं मानो आकाश में घुसी जा रही थी, मानो मैं अभी सूर्य-मण्डल को भेदन करूँगी। डेक पर सहस्त्रावधि नर-नारी खड़े थे। एक भीमकाय जहाज़ उन्मत्त समुद्र की जल-राशि के हृदय को विदीर्ण करता हुआ भयानक दानव की तरह निकट ही आ रहा था। मेरी संज्ञा प्रायः लुप्त थी। डेक पर लगते ही नर-नारियों का समुद्र किनारे उतरने लगा। मैं सम्पूर्ण चेष्टा से उनके बीच कुछ खोज सकने भर की संज्ञा सञ्चित कर रही थी। सब कुछ एक रङ्गीन विन्दु के समान दीख पड़ता था। नहीं कह सकती, कब तक हम लोग खड़े रहे। हठात स्वामी जी ने कहा—"इस जहाज़ में तो वह नहीं है। क्या कारण हुआ?" उनके प्रदीप्त नेत्र दूर तक घूम कर मेरे मुख पर आ लगे। बम्बई आने पर यही शब्द मैं ठीक-ठीक सुन सकी। मैं समझी, यह सब मृग-मरीचिका थी। वे नहीं आए, वे नहीं आवेंगे। मैंने अनन्त तक फैली हुई जल-राशि पर दृष्टि दौड़ाई। हठात मेरे

की बाड़ी है, श्रीचरणों के योग्य नहीं। प्रभु के लिए राजप्रसाद प्रस्तुत है और राजवंश प्रभु-पद-सेवा को बहुत उत्सुक है। भगवत् ने हँस कर कहा—'तथागत के लिए वेश्या और राजा में क्या अन्तर है? तथागत समदृष्टि है।'

'प्रभो! तब कल का आतिथ्य राज-परिवार को प्रदान कर कृतार्थ करें।'

'वह तो मैं अम्बपाली का स्वीकार कर चुका!'

राजा निरुत्तर हुए। वे फिर प्रणाम कर लौटे। कुछ श्वेत वस्त्र धारण किए थे, कुछ लाल और कुछ आभूषण पहने थे।

अम्बपालिका रथ में बैठ कर लौटी। उसने आज्ञा दी, मेरा रथ लिच्चवि महाराजों के बराबर हाँको। उनके पहिए के बराबर मेरा पहिया और उनके धुरे के बराबर मेरा धुरा रहे, तथा उनके घोड़े के बराबर मेरा घोड़ा।

लिच्चवियों ने देख कर क्रोध मिश्रित आश्चर्य से पूछा—अम्बपालिके, यह क्या बात है? तू हम लोगों के बराबर अपना रथ हाँक रही है?

उसने उत्तर दिया—मेरे प्रभु! मैंने तथागत और उनके शिष्य वर्ग को भोजन का निमन्त्रण दिया है और वह उन्होंने स्वीकार किया है।

उन्होंने कहा—हे अम्बपाली! हमसे एक लाख स्वर्ण-मुद्रा ले और यह भोजन हमें कराने दे।

'मेरे प्रभु, यह सम्भव ही नहीं है!'

'तब १०० ग्राम ले और यह निमन्त्रण हमें बेच दे।

'नहीं स्वामी! कदापि नहीं।'

'आधा राज्य ले और यह निमन्त्रण हमें दे दे।'

'मेरे प्रभु! आप एक तुच्छ भूखण्ड के स्वामी हैं, पर यदि समस्त भूमण्डल के चक्रवर्ती भी होते और अपना समस्त साम्राज्य मुझे देते, तो भी मैं ऐसी कीर्ति की जेवनार को नहीं बेच सकती थी।'

लिच्चवि राजाओं ने तब अपना हाथ पटक कर कहा—हाय! अम्बपालिका ने हमें पराजित कर दिया, अम्बपालिका हमसे बढ़ गई। अम्बपालिके! तब तुम स्वच्छन्दता से हमसे आगे रथ हाँकों। अम्बपालिका ने रथ बढ़ाया। गर्द का एक तूफ़ान पीछे रह गया।

१०

दस सहस्र भिक्षुओं के साथ भगवान् बुद्ध ने अम्बपाली के प्रासाद को आलोकित किया। वैशाली के राजमार्ग में नगर के प्राण आ जूझे थे। महापुरुष बुद्ध और उनके वीतरागी भिक्षु भूमि पर दृष्टि दिए पैदल धीरे-धीरे आगे बढ़ रहे थे। नगर के श्रेष्ठिगण दूकानों से उठ-उठ कर मार्ग की भूमि को भगवान् के चरण रखने से पूर्व अपने उत्तरीय से झाड़ रहे थे। कोई नागरिक भीड़ से निकल कर पथ पर अपने बहुमूल्य शाल बिछा रहे थे। महाप्रभु बिना कुछ कहे एकरस धीरे-धीरे आगे बढ़ रहे थे। वह महान् संन्यासी, प्रबल वीतरागी महाप्राण वृद्ध-पुरुष श्रेष्ठ जय-जयकार की प्रचण्ड घोषणा से ज़रा भी विचलित नहीं हो रहा था। उसकी दृष्टि मानों पृथ्वी में पाताल तक घुस गई थी। पौर स्त्रियाँ झरोखों से खील और पुष्प वर्षा कर रही थीं। अम्बपालिका का तोरण आते ही चार दण्डधरों ने दौड़ कर पथ पर कौशेय बिछा दिया। द्वार में प्रवेश करने पर सर्वत्र कौशेय बिछा था।

अनगिनत कर्मचारी भिक्षुगण के सम्मानार्थ दौड़ पड़े। पीतवसनधारी मुण्डित भिक्षु नक्षत्रों की तरह उस विशाल प्राङ्गण में, महा जनसमूह में चमक रहे थे।

अतिथि-शाला में भगवत् के पहुँचते ही अम्बपालिका ने २०० दासियों के साथ स्वयं आकर तथागत के चरणों में सिर झुकाया और वहाँ से वह अपने अञ्चल से पथ की धूल झाड़ती हुई प्रभु को भीतरी अलिन्द तक ले गई। इस समय प्रभु के साथ केवल आनन्द चल रहे थे।

प्राङ्गण के मध्य में एक चन्दन की चौकी पर शुद्ध आसन बिछा था। अम्बपाली के अनुरोध पर प्रभु वहाँ विराजमान हुए। अम्बपाली अर्घ्य-पाद्य दान करके भोजन प्रस्तुत करने की आज्ञा माँगी। आज्ञा मिलते ही अम्बपाली स्वयं स्वर्ण-थाल में भोजन ले आई। अनेक प्रकार के चावल और रोटियाँ थीं। अम्बपाली सेवा में करबद्ध खड़ी रही। भगवान् ने मौन होकर भोजन किया और तृप्त होकर कहा—बस।

अम्बपाली के नेत्रों से अश्रुधारा बही। प्रभु ज्योंही शुद्ध होकर आसन पर विराजे, अम्बपाली ने पृथ्वी में गिर कर प्रणाम किया।

भगवत् ने कहा—अम्बपाली, अब और तेरी क्या इच्छा है?

'प्रभु एक तुच्छ भिक्षा प्रदान हो?'

तथागत ने गम्भीर होकर कहा—'वह क्या है?'

'प्रभो! आज्ञा कीजिए, कोई भिक्षु अपना उत्तरीय प्रदान करे।' आनन्द ने उत्तरीय उतार कर अम्बपाली को दे दिया। क्षण भर के लिए अम्बपाली भीतर गई परन्तु दूसरे ही क्षण वह उसी वस्त्र से अङ्ग लपेटे आ रही थी। उस बौद्ध भिक्षु के प्रदान किए एकमात्र वस्त्र को छोड़ कर उसके

पास न कोई और वस्त्र था, न आभरण। उसके नेत्रों से अविरल अश्रुधारा बह रही थी। भगवत् विमूढ़ उसका व्यापार देख रहे थे। वह आकर भगवत् के सम्मुख फिर लोट गई।

भगवत् ने शुभ हस्त से उसे स्पर्श करके कहा—उठो, उठो! हे कल्याणी? तुम्हारी इच्छा क्या है?

'महाप्रभु! अपवित्र दासी की धृष्टता क्षमा हो, यह महा नारी-शरीर कलङ्कित करके मैं जीवित रहने पर बाधित की गई, शुभ सङ्कल्प से मैं वञ्चित रही, प्रभो, यह समस्त सम्पदा कलुषित तपश्चर्या का सञ्चय है। मैं कितनी व्याकुल, कितनी कुण्ठित, कितनी शून्य-हृदया रह कर अब तक जीवित रही हूँ, यह कैसे कहूँ। मेरे जीवन में दो ज्वलन्त दिन आए। प्रथम दिन के फलस्वरूप मैं आज मगध के भावी सम्राट की राजमाता हूँ, परन्तु भगवन्! आज के महान् पुण्य योग के फल-स्वरूप अब मैं इससे भी उच्च पद प्राप्त करने की धृष्ट अभिलाषा करती हूँ। महाप्रभु प्रसन्न हों। जब भगवत् की चरण-रज से यह घर पवित्र हुआ, तब यहाँ विलास और पाप कैसा? उसकी सामग्री ही क्यों, उसकी स्मृति ही क्यों?

इसलिए भगवत् के चरण-कमलों में यह सारी सम्पदा, महल, अटारी, धन, कोष, हाथी, घोड़े, प्यादे, रथ, वस्त्र, भण्डार आदि सब समर्पित है। प्रभु ने भिक्षु का उत्तरीय मुझे भिक्षा दिया है, मेरे शरीर की लज्जा निवारण को यह बहुत है स्वामिन! आज से अम्बपाली भिक्षुणी हुई। अब यह इस भिक्षा में प्राप्त पवित्र वस्त्र को प्राण देकर भी सम्मानित करेगी। हे प्रभु! आज्ञा हो।

इतना कहकर अविरल अश्रुधारा से भगवत् चरणों को धोती हुई, अम्बपालिका बुद्ध की चरण-रज नेत्रों से लगा कर उठी, और धीरे-धीरे महल से बाहर चली। महा वीतराग बुद्ध के नेत्र आप्यायित हुए। उन्होंने 'तथास्तु' कहा और खड़े होकर उसका सिर स्पर्श करके कहा—कल्याण! कल्याण!! सहस्र-सहस्र कण्ठ से 'जय अम्बपालिके, जय अम्बपालिके' का गगन-भेदी नाद उठा। सहस्रों नर-नारी पीछे चले। अम्बपाली उस पीत परिधान को धारण किए, नीचा सर किए, पैदल उसी राजमार्ग से भूमि पर दृष्टि दिए धीरे-धीरे नगर से बाहर जा रही थी और उसके पीछे समस्त नगर उमड़ा जा रहा था। खिड़कियों से पौर वधुएँ पुष्प और खील वर्षा कर रही थीं।

भगवत् ने कहा—हे आनन्द, यह स्थान बौद्ध भिक्षुओं का प्रथम विहार होगा। बौद्ध भिक्षु यहाँ रह कर सन्मार्ग का अन्वेषण करेंगे—यही तथागत की इच्छा है।

आनन्द ने सिर झुकाया। भिक्षु-मण्डल जय नाद कर उठा। बुद्ध भगवान् धीरे-धीरे उठ कर नगर के राजमार्ग से होते हुए अम्बपालिका की बाड़ी में आकर अपने आसन पर विराजमान हुए। कुछ दूर एक वृक्ष की जड़ में अम्बपाली स्थिर बैठी थी। भगवान् को स्थित देख वह उठी और धीर भाव से प्रभु के सन्मुख आकर खड़ी हुई। भगवत् ने उसकी ओर देखा। अम्बपाली ने विनयावनत होकर कहा—

"बुद्धं सरणं गच्छामि"
"धम्मं सरणं गच्छामि"
"संघं सरणं गच्छामि"

१४

तथागत स्थिर हुए। उन्होंने तत्काल पवित्र जल उसके मस्तक पर सिञ्चन किया और पवित्र वाक्यों का उपदेश देकर कहा—भिक्षुओ! महा साध्वी अम्बपाली भिक्षुणी का स्वागत करो।

फिर जयनाद से दिशाएँ गूँज उठीं और अम्बपाली तथागत तथा अन्य वृद्ध भिक्षुगण को प्रणाम कर वहाँ से चल दी और फिर वैशाली के पुरुष उसे न देख सके!!



# विश्वास

बस्ती से बाहर एक छोटी-सी टेकरी के नीचे उसका झोपड़ा था। ऊपर से देखने में वह दरिद्रता की छाया में डूबा हुआ था! बहुत कम पथिक उधर होकर जाते थे। उधर से जो रास्ता जाता था, वह आगे निकट ही घनघोर वन में खो गया था। देहाती लकड़ी बीनने वालों या अहेरियों को छोड़ और उधर किसे जाने की इच्छा हो सकती थी?

उसका नाम था नन्दू। उम्र ५० को पार कर गई थी। चेहरे की खाल लटक गई थी और वह फूल गया था। अत्यधिक शराब पीने का यह फल था। आँखें हर-दम जलती रहती थीं। आवाज़ तीखी थी। जब बोलता था, मानो साँड ढूँक रहा हो। कमर झुक गई थी और एक-दो दाँत भी गिर गए थे। फिर भी कठिन पुरुषार्थ उसका जीवन था। वस्त्रों और शरीर की तरफ़ उसका कभी ध्यान भी न गया था। उसकी व्यवसाय-प्रकृति और जीवन ही इस योग्य न था। वह उस जङ्गल के एकान्त कोने में जङ्गली पशु की तरह

रहता था। ऊपर से हर तरह यही बात प्रतीत होती थी।

पर हठात् कुटी में घुस पड़ने से यह बात ग़लत साबित होती थी। उस नर-पशु के साथ उस दरिद्र और अशुभ कुटी में एक मधुर मूर्ति रहती थी। चम्पा के समान उसका रङ्ग था और बिलकुल नपा-तुला शरीर था; कण्ठ स्वर और चाल की मोहकता कभी-कभी उधर से गुज़रने वाले पथिकों को नसीब हो जाती थी। उसका नाम था मैना, उसकी उम्र २५ के लगभग होगी, पर सौन्दर्य मानो अस्फुट था। वह अस्फुट सौन्दर्य मैले और फटे वस्त्रों से, अरक्षित भाव से ढँका उस कुटी को सौभाग्य दे रहा था। यह उस नर पशु की धर्मपत्नी थी!

हाय! कितना अद्भुत, कैसा आश्चर्यजनक बेमेल मेला था। उसे क्या कहा जाय? क्या लोहा और सोना की उपमा दी जाय या रात्रि और दिन की? अथवा राहु द्वारा चन्द्रग्रहण की? मेरी समझ में किसी की नहीं। सभी में एक न एक सौन्दर्य था, नहीं था तो इस जोड़े के सम्मिलन में।

यह नर-पशु और वह स्वर्ण-सुन्दरी थी। बस यहीं तक बात न थी, वह ऐसी पतिव्रता और पति-सेवा की पुतली थी, कि इन दो गुणों ही के लिए नारी-जाति में इसकी उपमा दी जा सकती है। और यह बात आसपास प्रसिद्ध भी थी।

यह अद्भुत दम्पति, जगत् से दूर अवश्य रहते थे, किन्तु जगत् की दृष्टि से बचे न थे। पुलिस और सरकारी अधिकारियों से लेकर साधारण नागरिक तक उस बदमाश को, उसके क़ानून के विरुद्ध कार्यों से तथा उसके द्वारा नित्य होते हुए अपराधों के द्वारा जानते थे। उसी प्रकार आस-पास सर्वत्र ही यह बात भी प्रसिद्ध थी कि जगत् का कोई भी प्रलोभन उसकी

स्त्री को उसके प्रति विद्रोही एवं विचलित नहीं कर सकता था। यह बात भी प्रसिद्ध थी कि अनेक उच्च पदस्थ राज-कर्मचारी उसे भ्रष्ट करने और उसके द्वारा उसके पति के रहस्य-भेद करने की चेष्टा में हर तरह विफल हुए।

वास्तव में चोरी, डकैती, अफ़ीम बेचना, जाली रुपया बनाना आदि कुकर्म ही उस अधम पति का व्यवसाय था। व्यवसाय यहीं तक रहता तो भी उसमें एक मर्दानगी थी। परन्तु वह नर-पशु अपने व्यवसाय की सहायता में चाहे जब निस्सङ्कोच भाव से अपनी पत्नी के सौन्दर्य का उपयोग भी कर लेता था।

किसी भी सुलक्षणा पतिव्रता के लिए यह कितना कठिन है, इस बात पर विचार करना चाहिए। उठती हुई उम्र की युवती, परम सुन्दरी, जीवन की स्वाभाविक लालसाओं और अभिलाषाओं के स्थान पर, जो हृदय की प्रत्येक तरङ्ग के साथ उठती हों, उसे अपने पवित्र विश्वास, अभ्यास और धर्म के विपरीत पति ही की आज्ञा से वह अभिनय भी करना पड़ता था। इसके सिवा वह प्रायः दिनभर और आधीरात तक और बहुधा तीन-तीन, चार-चार दिन तक अकेली, बिना किसी पशु-पक्षी के सहयोग के उस एकान्त जङ्गल में, धूप और सन्नाटे से भरा दिन और अन्धकार तथा भय से परिपूर्ण रात्रि व्यतीत करती थी। यही कारण था, कि हास्य की रेखा कभी उसके सुन्दर कपोलों पर नहीं देखी गई और धीरे-धीरे उसके गालों की सुर्ख़ी और अङ्गों की लुनाई नष्ट होकर उस पर स्याही और पीलापन फैल रहा था।

२

रामसिंह का बीसवाँ वर्ष वीत रहा था, पर अभी उसकी रेखें नहीं भींगी थीं। उसका रङ्ग तपाए कुन्दन सा और बदन इस्पात का बना था। चौड़ी छाती, लम्बी भुजा, उठी हुई गर्दन, प्रफुल्ल और उभरे हुए नेत्र और ओष्ठों से उसके हृदय की पवित्रता प्रकट होती थी।

वह अपनी वृद्धा और दरिद्र विधवा माता का एकमात्र पुत्र था। वह गत वर्ष ही सिपाहियों में भर्ती हुआ था। उस दिन प्रभात के समय जब उसकी माता ने उसकी बिदाई की पूरी तैयारी कर दी, तब सिर पर पगड़ी बाँधते-बाँधते उसने कहा—माँ! इस मुहिम में यदि मुझे विजय प्राप्त हुई, तो अगले वर्ष मैं इस पगड़ी पर सुनहरा झब्बा लगाऊँगा, और मैं नायब तो बन ही जाऊँगा।

वृद्धा ने सुख की साँस ली; उसके होठों पर हास्य, आँखों में आशा और आँसू एवं शरीर में रोमाञ्च का उदय हुआ। वह बोल ही न सकी और चुपचाप बेटे के शरीर पर हाथ फेरने लगी। कुछ ही क्षण बाद माता और पुत्र दोनों पाशबद्ध हो गए।

वृद्धा ने आँसू पोंछते हुए कहा—रामू! बेटे! डाकुओं से तू कैसे लड़ेगा? तू अकेला कभी घर से बाहर नहीं गया था, आज तुझे भेजते मेरी छाती फटती है! मेरे लाल, जैसे पीठ दिखाता है वैसे मुख दिखाइयो। दुखियारी महतारी को भूल न जाना।

रामसिंह ने उज्ज्वल नेत्रों को माता के मुख पर गाड़ दिया। वह हँसा। उसने कहा—माँ! मैं नौकरी बजाकर शीघ्र आऊँगा, डर किस बात का है।

माता को कहने योग्य बात न थी। वह चुपचाप आँसू पोंछती जाती

थी—तैयारी कर रही थी। कुछ ही क्षण बाद रामसिंह माँ की आँखों से ओझल हो गया।

३

यह घटना उस समय की है, जब भारतवर्ष में बीसवीं शताब्दी की सभ्यता और अङ्गरेज़ों के साम्राज्य का विस्तार नहीं हुआ था। नागरिकता और व्यापार के वर्त्तमान साधन देश में न थे। यह उन दिनों की बात है, जब क़लम ने तलवार पर विजय नहीं प्राप्त की थी, और भूखे नङ्गे देहाती भी फटे चिथड़े में शरीर और तलवार लपेटे घर से बाहर काम-काज को निकला करते थे।

युवक घोड़े पर दिनभर चलता-चलता थक गया था। घोड़ा और युवक दोनों ही सुस्ताने की इच्छा करते थे। सन्ध्या हो चली थी, सूरज और उसके आस-पास के बादलों में रङ्ग उत्पन्न हो रहे थे, युवक ज़रा तेज़ी से घोड़ा बढ़ाकर यात्रा के अन्तिम भाग को दिन ही दिन में पूर्ण किया चाहता था। सामने घने वृक्षों के झुरमुट में नगर दीख पड़ता था, कुत्तों का स्वर उसके कान में आ रहा था, वह विश्राम और शान्ति का ध्यान करता बढ़ा चला जा रहा था। बग़ल ही में एक चीत्कार ने उसे अचानक रोका। क्षण ही भर में घटनास्थल पर उसने देखा—एक सुन्दरी जो गोद में बहुत से फूल भर रही थी, भय से थर-थर काँप रही है, और एक सिंह उस पर आक्रमण करने की तैयारी में है। दृष्टि पड़ते ही दूसरे क्षण युवक की तलवार निकल आई, और उस वनपशु तथा युवक में एक विकट संग्राम छिड़ गया। इस अनोखे-भयानक खेल को अकेली अबला अपने भय-कम्पित और अर्द्धमूर्च्छित नेत्रों से देखती रही। अन्त में वह वनपशु एक गर्जना

के साथ धरती पर गिरा और फिर युवक ने धीर-भाव से रक्त भरी हुई तलवार धीरे-धीरे उसकी छाती से खींचकर बाहर की।

बालिका बहुत डर गई थी। वह अब भी थर-थर काँप रही थी। युवक ने सहज-स्वाभाव से उसके निकट आकर कहा—क्या तुम बस्ती में जाओगी? मैं उधर ही चल रहा हूँ।

सुन्दरी ने कहा—मैं नगर के निकट ही नगर से बाहर रहती हूँ, पर तुम यदि मुझे थोड़ी दूर छोड़ आओ तो बड़ी दया हो, मैं बहुत डर गई हूँ।

युवक ने कहा—अच्छी बात है, पर यदि आप घोड़े पर चढ़ना जानती हों तो चढ़ लीजिए।

युवती सङ्कोच में पड़ गई। उसने कहा—ना, मैं नहीं चढ़ सकती, मैं गिर जाऊँगी।

युवक ने कहा—गिरने का कोई भय नहीं। उसने हाथ का सहारा देकर युवती को घोड़े पर चढ़ा लिया, फिर स्वयं कूद कर चढ़ गया। युवक ने कहा—अनुचित तो है, पर मुझे नौकरी पर सूरज छिपने से प्रथम ही पहुँचना है। उसने घोड़ा छोड़ दिया।

सन्ध्या की मनोहर स्वर्णप्रभा और वायु उनकी पीठ पर थपकियाँ ले रही थी। उस मौन, अपरिचित एवं हठात् सम्मेलन का क्या होगा?

४

ज्येष्ठ की झलझलाती दोपहरी, लूओं के झुलसाने वाले झोंके नङ्गी और उत्तप्त पहाड़ियों से टकरा रहे थे। उन उत्तप्त, नङ्गी पहाड़ियों के बीच जहाँ-तहाँ जङ्गली पेड़ों के खोखलों में पक्षियों के शावक अकेले छटपटा रहे थे,

दाने-चारे की खोज में पक्षी उन्हें अकेले छोड़ गए थे। उसी तरह उन्हीं नग्न और उत्तप्त पहाड़ी के नीचे एक बिलकुल जलते हुए छोटे से झोपड़े में लू और चिन्ता से जलती हुई वह सुन्दरी अकेली खिड़की से बाहर दूर तक आँखें फैलाए हुए उस भयानक ग्रीष्म की अग्निवर्षा देख रही थी। उसके मुँह पर जलती हुई लूओं के थपेड़े पड़ते थे। पर उसे इसकी चिन्ता न थी। वह—मैना—वह कल सन्ध्या से अपने पति, उसी नर-पशु की प्रतीक्षा में वहीं खड़ी है। रात भर वहीं खड़ी रही है, और अब आधा दिन बीत चला है, अन्न-जल की उसे इच्छा नहीं—मानो शरीर और मन एक निष्ठ तपस्या के वशीभूत हो रहे हैं।

नन्दू एक बड़े डाके में से गहरा हाथ मारकर लाया था और पुलिस की खोज-जाँच से कुछ समय दूर रहने के लिए घर से भाग गया है। मैना सोच रही है, क्या वे कहीं किसी विपत्ति में तो नहीं पड़ गए? वे पकड़े तो नहीं गए? वह बार-बार इस कुशङ्का को मन में प्रवेश करती और फिर निकाल फेंकती है। वह कभी रोती है, कभी दूर तक देखती और कभी सर्वशक्तिमान परमेश्वर को याद कर घुटनों तक झुक जाती है।

हठात् घोड़े की पदध्वनि सुनकर वह चौंकी। क्षण भर बाद एक सरकारी सिपाही धीरे-धीरे आता दीख पड़ा। झोपड़ी पर दृष्टि पड़ते ही उसने सावधानी से अपनी तलवार पर हाथ रक्खा और फिर वह धीर-गति से आगे बढ़कर झोपड़ी के द्वार पर घोड़े से उतर पड़ा।

कुछ ही क्षणों में यह सब हो गया, परन्तु इतनी ही देर में मैना ने घर के समस्त द्वार बन्द कर लिए थे और वह सब से भीतर की कोठरी में किवाड़ बन्द करके बैठ गई थी। द्वार पर थाप पड़ते ही वह चौंकी, पर

काँपी नहीं। ऐसे प्रसङ्ग कई बार हो चुके थे। कई थाप पड़ने पर उसने साहस किया। वह द्वार पर आई और द्वार खोल दिया। खोल कर देखा, बिलकुल उठती उम्र का वही उसका रक्षक सुन्दर युवक लाल, चमचमाता चेहरा लिए सामने खड़ा है। उसने हँसकर कहा—तुम...आप ही इस मकान की स्वामिनी हैं? मैना ने जवाब दिया—हाँ...नहीं, मेरे स्वामी बाहर गए हैं।

"कृपा कर क्या आप मुझे क्षण भर यहाँ विश्राम करने देंगी? कैसी आग बरस रही है! सरकारी काम से निकलना पड़ा; पर यदि विश्राम न मिला तो मैं और घोड़ा दोनों ही मर जावेंगे। क्या आप दया करेंगी?"

मैना का भय दूर हुआ। उसने कुछ सोचा, फिर कहा—भीतर आ जाओ। युवक भीतर घुसकर एक दृष्टि झोंपड़ी के भीतरी अङ्ग पर फेर गया। मैना ने कहा—क्या जल लाऊँ? सङ्केत पाकर मैना जल ले आई। युवक ने जल पीकर कहा—आश्चर्य है, आप अकेली इस जङ्गल में किस तरह रह रही हैं।

"मैं अकेली नहीं हूँ, मेरे पति भी हैं। युवक ने तीव्र दृष्टि से मैना को देख कर कहा—आपके पति विचित्र पुरुष मालूम होते हैं। आप ऐसी सुन्दरी को यह झोपड़ा! यह वन! इस एकान्त में वे क्या धन्धा करते हैं? यह प्रश्न करके युवक ने तेज़ दृष्टि से मैना को देखा। मैना घबरा गई। वह कुछ न कह सकी। युवक ने एक बार घूमकर झोपड़े को फिर देख डाला।

अब मैना बोली। सरकार आदमियों से मेरे पति को घृणा है। अब तुमने जल पी लिया, ठण्डे हो गए, अब तुम चल दो, वरना मेरे पति नाराज़ होंगे।

युवक मैना के बिलकुल निकट आ गया। वह कुछ बोला नहीं। वह हँस दिया। मैना काँप उठी, पर वह भी बोली नहीं। युवक ने अपने अँगरखे का बटन दिखाकर कहा—क्या आप मुझे ज़रा सुई-डोरा देंगी? मेरा बटन टूट गया है।

मैना ने सुई डोरा निकाल कर कहा—अँगरखा उतार दो, मैं सिए देती हूँ।

युवक ने जवाब दिया—सरकारी वर्दी उतारी नहीं जा सकती। क्या आप कृपा करके × × ×

"ठहरो, मैं सिए देती हूँ।" मैना बिलकुल युवक से सटकर बटन सीने लगी। सी कर उसने बटन खींचकर लगाया। इतनी सावधानी होने पर भी युवक का श्वास-प्रश्वास और लोहे के समान छाती का स्पर्श उस नारी से अज्ञात न रहा। वह समझ ही न सकी कि क्या हो रहा है। उसका सिर चक्कर खाने लगा। वह सुई का अन्तिम डोरा बटन से निकाल ही न सकी और मूर्च्छित हो गई।

युवक ने उसे सावधानी से बिछौने पर लिटाया और मुख पर पानी का छींटा दिया।

मैना ने आँख खोली, देखा और उठकर बोली—अब तुम जाओ, तुम यहाँ मत ठहरो।

युवक ने गम्भीर होकर कहा—मुझे खेद है, बहुत खेद है; मैं नहीं जा सकता। तुम्हारे पति ने जो अभी डाका डाला है, उसकी जाँच मुझ पर है। मैं मकान की तलाशी लूँगा।

"तलाशी!" मैना की भवें चढ़ गईं। तुम झूठे, कपटी लबार—वह

और कुछ न कह सकी।

युवक चुपचाप गालियाँ खा गया। मैना उसके नज़दीक आकर बोली—तब तुम हमारे शत्रु हो।

"मैं आपका मित्र हूँ"

"तुम ?"

"मैं"

"तुम ?"

"मैं"

मैना ने सुई उठाई और खच से युवक की बाँह में चुभो दी।

मानो कुछ हुआ ही नहीं। वह वेदना युवक ने बिना ज़रा-सी चेष्टा बदले सह ली। क्षण ही भर में मैना विचलित होगई। वह स्तब्ध खड़ी थी। युवक ने सहसा उसकी बाँह अपनी लोह-अँगुलियों से पकड़कर कहा—सुन्दरी, मैं शत्रु नहीं हूँ।

मैना ने वेदना से तड़प कर कहा—छोड़ ! छोड़ दो। युवक ने छोड़ दिया, मैना धरती पर गिर पड़ी।

युवक ने उसे उठाया नहीं, वह खड़ा देखता रहा। मैना ने पड़े ही पड़े कहा—तुम जाओ, मेरे मकान से निकल जाओ।

युवक ने मानो सुना ही नहीं, वह उसके पास जाकर बोला—ईश्वर साक्षी है, मैं तुम्हरा शत्रु नही हूँ। परन्तु कर्त्तव्य-पालन से विमुख नहीं हो सकता। मैं तलाशी लेता हूँ।

"तब तुम मित्र होकर मेरे पति को विपत्ति में डालोगे ? मैं तुम्हारी मित्रता से घृणा करती हूँ।"

"यह तुम्हारी इच्छा, पर मैं कर्त्तव्य से पीछे नहीं हट सकता।"

युवक ने तलाशी लेनी शुरू की। धीरे-धीरे घर की तमाम सामग्री उलट-पुलट होने लगी। मैना देख रही थी। एक अभूतपूर्व विषय उसके मस्तिष्क में उदय हो रहा था। वह सोच रही थी उस वज्र-छाती और वज्र-अँगुलियों की बात। एक बार उसके होंठ हिले, बहुत धीमे स्वर से उसके मुख से निकला—पुरुष, वज्र-पुरुष!

युवक ने सुना। उसने कहा—किस वज्र-पुरुष की बाबत सोच रही हो?

मैना ने क्रोध से कहना चाहा 'तुम्हारी', उसने यह बात कही भी, पर क्रोध न कर सकी। वह मुख से बात निकलते ही भयभीत-सी युवक को देखने लगी।

युवक फिर अपने काम में लगा। मैना बैठ कर रोने लगी। कर्त्तव्य छोड़कर युवक को मैना के पास आना पड़ा। उसने कहा—मुझे बहुत दुख है कि मैं आपको कष्ट देने आया हूँ, परन्तु मैं विवश हूँ। किन्तु सुन्दरी, क्या तुम इस घर और इस दशा में सन्तुष्ट हो? हाय! वह पति, जो इस स्थान पर रखकर इस तरह भूल सकता है, वह तुम्हारे इतने स्नेह, विश्वास और आदर का पात्र है!

मैंना ने क्रोध से कहा—तुम अपना काम करो, मुझसे मत बोलो; उनके विषय में बुरी बात मत बोलो।

युवक मैना के बिलकुल पास बैठ गया, किन्तु कुछ बोला नहीं।

"क्या तुम्हारा कर्त्तव्य पूरा हो चुका?"

"अभी नहीं!"

"फिर अपना काम करते क्यों नहीं ?"

"मुझे आपकी मदद की ज़रूरत है !"

"मेरा वश चले तो मैं तुम्हें जान से मार डालूँ !"

युवक मुस्कराकर मैना को देखने लगा। मैना ने अनसुनी हो, उधर से मुँह फेर लिया।

"एक बात बताओगी ?"—युवक ने हठात् प्रश्न किया।

"क्या"—मैना चमक उठी।

"तुम कितने दिन से यहाँ हो ?"

"८ वर्ष से।"

"इस आठ वर्ष के जीवन में तुम इस आनन्द-शून्य वन-गृह में अपने पति की सहायता से एक सुन्दर—बिलकुल अपने ही जैसा सुन्दर—बच्चा भी न बना सकीं ?"

युवक के होठों और नेत्रों में सिपाही को न सजने वाला रस था। मैना न जाने क्यों विचलित हो उठी, उसने कहा—इसी तरह तुम कर्त्तव्य पालन करना चाहते हो ?

युवक अपनी धुन में था, उसने मानो कुछ सुना ही नहीं। उसने मानो स्वगत कहना शुरू किया—८ वर्ष में आधी आयु बीत जाती है, विशेषकर विवाह के बाद स्त्री के आठ वर्ष !

मैना उठकर दूर चली गई। वह खिड़की के पास बाहर मुँह निकालकर खड़ी हो गई। एक नई वेदना उसके मनको मथने लगी। युवक वहीं बैठा था। वह उसके पास आई और कहा—क्या तुम विवाहित हो ?

"नहीं"

"विवाह के बाद तुम क्या आदर्श चाहते हो ?"

"घर लौटने पर छोटे-छोटे बच्चों के प्यारे मुखड़े, पिता सम्बोधन और यह सब देखकर स्त्री का धीमा विशुद्ध हास्य, और उसके बाद गर्मागर्म स्वादिष्ट भोजन तथा स्त्रि-बच्चों के प्यार में डूब कर सुख की नींद।"

"सुख की नींद"—यह शब्द बेबस होकर मैना के मुख से निकल गया। वह ज़रा हँसी और बोली—मेरे शत्रु! निस्सन्देह तुम्हारा हृदय तुम्हारे शरीर की तरह कठोर नहीं है। पर तुम अबला पर ज़ुल्म करने क्यों आए हो ?

युवक ने इतनी लम्बी बातें मानो सुनी ही नहीं। वह बोला—क्यों, आपको मेरा आदर्श पसन्द है ?

"नहीं" मुझे अपना जीवन पसन्द है।"

युवक उदास हुआ। उसे एक चोट लगी। वह क्रुद्ध होकर बोला—तुम्हारे इस जीवन को मैं अभी नष्ट कर दूँगा। वह फिर तेज़ी से तलाशी में लग गया। मैना आश्चर्य से युवक की भाव-भङ्गी देखती रही, उसने उसे रोका नहीं। झोपड़ी के एक कोने में पुरानी धूल-भरी एक आलमारी रक्खी थी। युवक ने उसे खोलने को हाथ बढ़ाया ही था, कि मैना दौड़कर आलमारी से लिपट गई। उसने कहा—इसे तुम कभी न खोलने पाओगे। यह मेरी है, इसके भीतर—ना—ना—तुम देखने न पाओगे।

मैना घुटनों के बल बैठ गई। युवक की आँखें चमकने लगीं। उसने कहा—तब इसी आलमारी द्वारा मेरा कर्त्तव्य-पालन होगा—क्यों ?

"भाड़ में जाय तुम्हारा कर्त्तव्य, उसे तुम न खोल सकोगे।"

"मैं लाचार हूँ"—उसने शब्दों के साथ ही एक इ

मारी का पल्ला उखड़ आया, पर युवक की इच्छा पूर्ण न हुई। डकैती का माल उसमें न था, उसमें थे बड़ी सावधानी से बनाए और धरे हुए छोटे से शिशु के वस्त्र, छोटे से जूते, कुछ खिलौने और कुछ मिठाइयाँ। एक भी वस्तु इनमें से काम न आई थी।

नारी-हृदय की गम्भीर गुप्त भावना इस तरह प्रगट हुई। युवक ने पीछे फिर कर देखा तो मैना धरती में पड़ी रो रही थी। युवक धीरे से उन वस्तुओं को लेकर उसके पास बैठ गया। उसने कहा—समझ गया, तुम अकेली जो कुछ बना सकती थीं, बनाकर बैठी हो; पर वह प्रेम की पुतली अभी तक नहीं बना सकी हो, क्यों?

मैना ने रोकर कहा—तुम्हारे पैरों पड़ती हूँ, तुम्हारे कर्त्तव्य को मैं पूर्ण किए देती हूँ, तुम भले ही मेरा और मेरे पति का सर्वनाश कर दो; मगर मेरी इस लालसा, इस अभिलाषा को किसी पर प्रकट न करो। चलो मैं तुम्हें चोरी का माल बताती हूँ।

युवक चकित हो गया। वह नम्रतापूर्वक खड़ा हो गया। मैना ने वे तमाम वस्तुएँ जल्दी के जलाकर खाक़ कर डालीं। इसके बाद उसने युवक की कमर से उसकी तलवार खींच ली। यवक ने बाधा न की। नङ्गी तलवार हाथ में ले मैना युवक की ओर बढ़ी, युवक निश्चल खड़ा रहा। क्षण भर दोनों की दृष्टि मिली। मैना ने कहा—शत्रु! क्या प्रमाण बिना पाए न टलोगे?

"नहीं"

मैना तलवार लिए और आगे आई। कुछ देर दोनों के नेत्रों ने युद्ध किया। धीरे-धीरे मैना के नेत्र, गर्दन और सिर झुकने लगे, वह ख़ुद भी

झुकी। घुटनों के बल बैठ कर उसने तलवार की नोक पृथ्वी पर, युवक के पैरों के पास, फ़र्श के पत्थर की कोर पर गाड़ कर कहा—यह लो प्रमाण!

युवक ने सिंह की तरह उछलकर तलवार छीन ली। तत्काल पटिया उखाड़ डाली गई और चोरी का प्रायः समस्त माल बरामद हो गया।

प्रसन्नतापूर्वक युवक ने गठरी बाँधी, उसने प्रफुल्ल नेत्रों से मैना की ओर देखा—मैना रो रही थी। एक अन्तर्वेदना युवक के हृदय में उदय हुई, उसने कहा—सुन्दरी, इस सहायता के बदले तुम क्या इनाम चाहती हो?

मैना ने रोना रोक कर कहा—मुझे मालूम है कि राज्य की तरफ़ से आज्ञा निकली है कि जो कोई मेरे पति को गिरफ़्तार करेगा, या चोरी का माल बरामद करेगा, उसे बड़ा ओहदा मिलेगा, इनाम भी मिलेगा। कितने अफ़सर यहाँ आकर यहाँ से रोते गए हैं, पर तुम जाओ, ओहदा बढ़ाओ और इनाम लो। हमारा सर्वनाश हो, कोई चिन्ता नहीं; मुझे उसका विशेष दुख नहीं; पर यदि तुम—लौह युवक! मेरा एक अनुरोध मानो, मुझे बदला ही देना चाहो, तो मैं तुमसे कुछ मांगूँ?

"पति की क्षमा-प्रार्थना छोड़ कर; क्योंकि वह मेरे बस की बात नहीं।"

"मैं वह नहीं माँगूँगी। जब तुम्हारा ओहदा बढ़ जाय, तब बड़े अफ़सर की बढ़िया पोशाक पहन कर एक बार विवाह से पहले मेरे सामने हो जाना। मैं अब से तब तक उस रूप में तुम्हें देखने को तरसती रहूँगी। तुम्हें देखकर मैं समझूँगी कि ८ वर्ष तन-मन से जिसकी सेवा धर्म और ईश्वर के सामने की, उसके प्रति विश्वासघात करके कुछ पाया तो!"

मैना और कुछ कह न सकी, झरझर उसकी आखों से आसूँ बहने लगे।

युवक ने सुना, समझा, रुका, पर अन्त में धीरे-धीरे गठरी लेकर घर से बाहर हो गया।

५

रात के १० बजे नन्दू झूमता-झामता और बड़बड़ाता आया। आते ही चारपाई पर पड़ गया। पड़े ही पड़े उसने स्त्री से अपने कपड़े उतारने और पैरों की धूल झाड़ देने के लिए कर्कश स्वर में हुक्म दिया।

मैना जब यह सेवा कर चुकी तो उसने नन्दू से खाने के लिए पूछा। नन्दू ने खाने से इन्कार करते हुए दो-चार असभ्य गाली बककर कहा—बाएँ हाथ में बड़ा दर्द है, ज़रा तेल की मालिश तो कर दे। मैना अन्यमनस्क भाव से उठी। आस्तीन ऊँचा कर तेल मलने लगी। बाँह पर हाथ फेरते ही उसे ढीली ढाली मैली दुर्गन्धित देह कुछ अप्रिय-सी प्रतीत हुई। हठात् उसे युवक की वज्र बाहु और वज्र-उँगलियों का स्मरण हो आया। वह अनमने भाव से शिथिल उँगलियों से तेल मालिश करने लगी।

नन्दू गर्मा उठा, उसने कहा—क्या हाथों का दम ही निकल गया है, ज़रा अच्छी तरह क्यों नहीं मालिश करती?

मानो मैना ने सुना ही नहीं। उसका हाथ और भी शिथिल हो गया। नन्दू ने मैना को लात जमा दी। मैना ने तेल के पात्र में एक ठोकर देकर सिंह की तरह गर्ज कर कहा—अपनी देह को ख़ुद सम्हालो तुम्हारी बाँदी नहीं हूँ। कभी दर्द, कभी रोग, भाड़ में जाय, यह सब मुझसे न होगा।

नन्दू चकित हुआ। आज मैना का यह बिलकुल नया साहस कैसा? नन्दू उठा, उसने मैना से कहा—तेरा यह साहस, तेरी शामत आई है?

मैना ने नन्दू को ढकेलकर कहा—दूर रहो मुझे बास आती है।

धक्का खाकर नन्दू गिरा। वह कुछ समझ ही न सका। क्षणभर बाद

उसने एक बाँस की लाठी उठा ली और रूई की तरह मैना को धुन डाला। मैना धरती में गिरकर तड़पने लगी।

नन्दू ने कहा—तेल मल !

"हरगिज़ नहीं"

नन्दू ने और मारा—मैना बेहोश हो गई !

६

युवक तीर की तरह ऑफ़िसर के घर की तरफ़ चला। द्वार पर आकर उसके पैर जम गए। मानो बेसुध हो रहा हो। वह वहीं एक ओर बैठकर सोचने लगा। वह एक मूर्त्ति का ध्यान करने लगा। किस तरह चुपचाप उसे मैंने अपनी तलवार निकाल लेने दी, किस तरह वह धीरे-धीरे मेरी छाती तक तलवार की नोक ले आई। अगर वह उसे छाती में सुई की तरह ही घुसेड़ देती तो क्या मैं उसे रोकता ? कदापि नहीं। फिर मैं मर्द क्या हुआ। वह घाव तो हज़ार बार खाता, परन्तु आँखों के घाव का क्या किया जाय ? वह आँखों की बर्छी कलेजे में पार करती हुई धरती में बैठ गई। उसी तलवार की नोक से उसने पत्थर उखाड़, चोरी का माल मुझे दिया। शत्रु से ही शत्रु मारा गया। परन्तु यह अबला स्त्री हाथ में तलवार पाकर भी विश्वासघात न कर सकी। शत्रु को पानी पिलाया, शत्रु को शायद प्यार किया, उसे जीवन दान दिया, और अब वह उसे एक बार बढ़े हुए ओहदे पर नई पोशाक पहने देखने के लिए अपना और अपने पति का सर्वनाश कर गई। ओह रे स्त्री !

परन्तु मैं ? अभी क्षण भर बाद में नवीन पदवी और वेश धारण कर उसकी आँखों की साध मिटा सकता हूँ। माता कितने उल्लास से मेरी विजय-

कहानी सुनेगी। परन्तु वह—वह कितने क्षण यह देख सकेगी। फिर वह विजय किस वीरता की है ? हे परमेश्वर ! क्या मैं उसके विश्वास, वीरत्व, प्रेम और स्त्रीत्व के प्रति विश्वासघात नहीं कर रहा हूँ। यही मेरा पौरुष है, धिक्कार है इस पर !

युवक गठरी को छाती से लगाकर रोने लगा। वह वहीं लेट गया।

७

प्रभात होने लगा था। चिड़ियाँ चहक रही थीं। कुटिया का द्वार धीरे से किसी ने खटखटाया। नन्दू ने आलस्य से उठकर, झाँककर देखा—सिपाही द्वार पर खड़ा है।

नन्दू घबरा कर मैना के पास जाकर बोला—सरकारी कुत्ता है, तू ज़रा उसे हँस-बोलकर बातों में लगाना, मैं तब तक माल इधर-उधर कर दूँ।

मैना उठी। उसने झाँककर देखा, नन्दू को चले जाने का सङ्केत किया। नन्दू पीछे के द्वार से चला गया। मैना ने द्वार खोला, युवक भीतर आया।

मैना अचल खड़ी रही। युवक ने पोटली मैना के सामने रखकर कहा—सुन्दरी ! मेरी नीचता को क्षमा करना। ईश्वर तुम्हारा कल्याण करे।

युवक लौट गया। मैना ने द्वार रोककर कहा—तुम्हारे सिपाही कहाँ हैं ?

"मैं सिपाही नहीं रहा !"

"तब तुम अफ़सर हो गए ?"

"मैं साधारण मनुष्य रह गया !"

"क्या ओहदा नहीं मिला ?"

"नहीं"

"क्या अफ़सर को विश्वास नहीं आया ?"

"मैंने यह गठरी पेश ही नहीं की, मैं वैसी ही लौटा लाया हूँ।"

"क्यों ?"

"तुम्हारे विश्वास पर विश्वासघात करना शक्य न था !"

मैना ने एक बार युवक और गठरी को देखकर कहा—बुरा किया; अब ?

"मैं गिरफ़्तार होने जा रहा हूँ—मैं कर्तव्य नहीं कर सका, मैं साफ़-साफ़ कह दूँगा।"

युवक दो क़दम चला।

मैना ने हाथ पकड़ लिया। उसने कहा—देखो, यह कह कर अपनी कमर का वस्त्र उधेड़ डाला। कमर चोट से लोहू-लुहान थी।

"किस पशु का यह काम है ?"

"मेरे पति का !"

"वह कहाँ है ? मैं उसे......"युवक होंठ चबाने लगा !

नन्दू मुस्कराता हुआ भीतर आया और झुककर युवक को सलाम किया।

युवक ने कहा—नीच, कायर, पशु, अधम !

नन्दू तनकर खड़ा हुआ। उसने कहा—सरकार के आदमी हो तो गाली क्यों देते हो ?

युवक ने मैना का शरीर दिखाकर कहा—अरे नीच, तेरा यह अत्याचार ?

नन्दू हँसकर बोला—ओफ़ ! यहाँ तक तुम लोगों को घनिष्टता है।

मुझे मालूम न था। तो तुम लोगों की यह पहली ही मुलाक़ात नहीं है, क्यों? पर महाशय! यह मेरी स्त्री है, तुम स्त्री-पुरुषों के बीच में क्यों पड़ने आए हो? इसके बाद उसने साँड़ की तरह हूँकते हुए मैना से कहा—पुंश्चली अभागिनी! भीतर जा!

मैना गई नहीं। नन्दू मारने चला। मैना युवक से लिपट गई। युवक ने तलवार निकाल कर कहा—एक हाथ भी छुआ तो सिर भुट्टा-सा उतार दूँगा।

नन्दू हाँफता-हाँफता बैठ गया। युवक ने कहा—ऐ सुन्दरी! क्या तुम मेरा प्रेम स्वीकार करती हो? मैं तुम्हें धर्म से पत्नी बनाना स्वीकार करता हूँ। यह पशु तुम्हारे योग्य नहीं।

मैना बैठ गई, कुछ बोली नहीं। नन्दू ने कहा—पराई स्त्री को फुसलाने की तुम्हारी यह चेष्टा घृणा के योग्य है। तुम मेरे घर से निकल जाओ।

युवक ने क्रोध से अधीर होकर कहा—मैं इसे लिए जाता हूँ, तुम रोक सको तो रोको।

नन्दू उठा। युवक ने मैना का हाथ पकड़कर कहा—चलो।

नन्दू ने हठात् लाठी का एक भरपूर हाथ युवक पर दे मारा। युवक ने हाथ बचाकर तलवार निकाल ली। क्षणभर ही में नन्दू धरती में गिर गया। लोहू की धार बह चली। युवक मैना का हाथ पकड़कर ले चला।

कष्ट से कराह कर नन्दू ने कहा—मैना! प्यारी मैना! आज इस तरह मेरा अन्त हुआ। तुमने १० वर्ष रात-दिन मेरी सेवा की, जैसे तुम हाड़-माँस की बनी ही नहीं हो। आज किस जादू ने तुम्हें अपने पति से इतनी

दूर कर दिया। मैना ! प्यारी, हाय ! मैंने तुम्हें बड़ा दुख दिया। अब मैं मर रहा हूँ। पर प्रिये ! तुम जाओ, सुखी रहो। परन्तु एक बूँद पानी क्या तुम अन्तिम बार अपने पति को, अपने प्यारे हाथों से न पिलाओगी, प्यारी मैना ?

मैना आगे न बढ़ सकी। वह रुकी, मुड़ी—वह पति की ओर दौड़ी और रोते-रोते उससे लिपट गई। उसने शीतल जल का पात्र पति का सिर उठाकर उसके मुख से लगाया।

पानी पीकर नन्दू ने कहा—मैना ! विदा। प्यारी मैना ! मैंने तुम्हें जगत् में इतना प्यार किया, जितना कोई न करेगा। सुनो सुनो, अन्तिम बार पास आओ पास। मैना पति पर झुकी और क्षणभर ही में चीत्कार करके तड़प उठी। गर्म रक्त की एक और धार उठी, युवक ने देखा—अवसर पाकर नन्दू ने छुरी मैना के कलेजे में भोंक दी है।

युवक ने दौड़कर मैना को उठाया। मूर्च्छा खुलने पर मैना ने अपने को युवक की गोद में देखा। धीरे-धीरे उसने अपनी शक्ति सञ्चय करके अपनी बाँहें युवक के गले में डालकर कहा—मेरे प्यारे दुश्मन ! आखिर इस तरह ठगे गए, परन्तु एक प्यार तो दे ही दो। मैना ने प्यासे होंठ ऊपर को उठाए। युवक के आँसुओं से भीगे मुख को दो-तीन बार चूमा और गोद में गिर गई।



युवक ने अफ़सर के सम्मुख अपने कर्त्तव्य-विमुख होने का प्रमाण देकर १० वर्ष का कठिन कारागार प्राप्त किया।

  



# प्रतिशोध

मैं रेलगाड़ी द्वारा यात्रा करने के समय अपने सहयोगियों से बहुत कम बोलता हूँ। आस-पास के प्राकृतिक सौन्दर्य-दर्शन से जब जी उचटता है, तो कोई पुस्तक पढ़ने लगता हूँ या आँखें मूँद कर सो जाता हूँ। इसीलिए जब कलकत्ता से दिल्ली के लिए चलने लगा तो आलमारी से कुछ अच्छे उपन्यास और दो-तीन मासिक पत्र हैण्डबेग में रख लिए, ताकि कल सबेरे पटने से आगे की यात्रा आरम्भ होने पर साहित्य-चर्चा में ही समय बिता दूँगा। परन्तु मेरी यह भविष्य-चिन्ता बिलकुल बेकार साबित हुई। क्योंकि पटना जङ्कशन पर गाड़ी के डिब्बे का द्वार खोल कर अन्दर पैर रखते ही पण्डित मुरलीधर ने उच्च स्वर से 'स्वागतम् महाभाग' कहने के पश्चात् प्रश्न किया—क्यों, कहाँ चले?

मैंने हाथ जोड़ कर पण्डित जी को प्रणाम करने के बाद कहा—मैं तो दिल्ली जा रहा हूँ; और आप?

"मैं भी कानपुर होकर मथुरा जाऊँगा। यमद्वितीया के अवसर पर विश्रान्तघाट पर स्नान होंगे! यहाँ एक मित्र से मिलने आया था। आप खूब मिले। आनन्द से यात्रा होगी।"

इसके बाद बिस्तरा खोल कर उन्होंने खाली बेञ्च पर फैला दिया और इतमीनान से बैठ कर सुँघनी सूँघने लगे। तीर्थ-स्थानों का प्रसङ्ग छिड़ा, पण्डित जी ने बाबा विश्वनाथ की पुरी का वर्णन आरम्भ किया। काशी तीन लोक से न्यारी है। कहने को तो लोग प्रयाग को तीर्थराज कहते हैं, शास्त्रों ने उसकी महिमा का भी बहुत बखान किया है, परन्तु काशी सी चहल-पहल वहाँ कहाँ? काशी को देख लिया तो समझ लो कि सारे भारतवर्ष की सैर हो गई! क्यों, आपकी क्या राय है?

मैंने मुस्कुराते हुए कहा—इसमें क्या सन्देह!

इसके बाद, मथुरा तो आपने देखा होगा? कानपुर कैसा शहर है? लखनऊ के नवाबों ने भी खूब ऐश किए, भई, सच पूछो तो नवाबी का आनन्द जैसा वाजिदअली शाह ने लूटा वैसा शायद ही किसी बादशाह या नवाब को नसीब हुआ हो। इसके बाद—स्वराज कब मिलेगा, आन्दोलन का क्या हाल है? कलकत्ते में क्या हो रहा है? इत्यादि।

तात्पर्य यह कि पण्डित जी का प्रत्येक प्रश्न एक विस्तृत विवरण का मुहताज था। मैं अपनी जानकारी के अनुसार उन प्रश्नों का उत्तर देता रहा। बीच-बीच में जिरह भी होती रही और प्रतिवाद भी।

दिल्ली एक्सप्रेस अपनी पूरी चाल से जा रहा था। मैं प्रकृति की शोभा देखता और पण्डित जी के गूढ़ प्रश्नों का यथासाध्य उत्तर भी देता जाता था। पण्डित जी ने पटने का वर्णन आरम्भ किया। उसका ऐतिहा-

सिक विवरण भी सुनाने लगे और एक से एक कठिन प्रश्न भी करते जाते थे। अन्त में उनकी बातों और प्रश्नों से ऊब कर मैंने हैण्डबेग खोल कर 'विशाल भारत' की एक प्रति निकाली और पण्डित बनारसीदास जी चतुर्वेदी का लिखा हुआ 'श्रद्धेय गणेशजी' शीर्षक लेख पढ़ने लगा। अमर शहीद की पवित्र स्मृति ने हृदय में एक विचित्र स्पन्दन पैदा कर दी। चतुर्वेदी जी के सीधे सादे शब्दों में—आडम्बरहीन भाषा में एक गम्भीर वेदना भरी हुई थी। पढ़ते-पढ़ते मेरी आँखें छलछला उठीं। इतने में पण्डित जी ने पास ही पड़ी हुई 'माधुरी' की प्रति खींच ली और द्विजश्याम की 'गङ्गे' शीर्षक कविता उच्च स्वर से गा-गाकर पढ़ने लगे। हमारी गाड़ी मुग़लसराय की ओर दौड़ रही थी। उसकी घड़घड़ाहट और पण्डित जी के पञ्चम स्वर ने एक विचित्र ध्वनि पैदा कर दी, और दो यात्री जो पास की बेञ्चों पर मुँह छिपाए सो रहे थे, कुलबुलाने लगे। पहले एक वृद्धा ने रज़ाई से मुँह निकाला। इसके बाद दूसरी बेञ्च में दोशाला से मुँह निकाल कर एक युवती ने चकित दृष्टि से पहले पण्डित जी की ओर फिर मेरी ओर देखा। महिला की दृष्टि में स्वाभाविकता थी। वह अँगड़ाई लेकर उठ बैठी और मेरा ध्यान अपनी ओर आकर्षित करके बोली—बाबू जी, क्षमा कीजिएगा। क्या पटने का स्टेशन निकल गया?

मैंने उत्तर दिया—हाँ, बड़ी देर हुई।

थोड़ी देर चुप रहने के बाद उसने पण्डित जी की ओर देख कर प्रश्न किया—अब चाय कहाँ मिलेगी?

परन्तु जब पण्डित जी ने उसके प्रश्न का कुछ उत्तर देने के बदले भ्रूकुञ्चित करके उसकी ओर से अपना मुँह फेर लिया तो मैंने कहा—मुग़ल-

सराय आ गया है, वहाँ आपको चाय मिल जायगी।

उसने कृतज्ञतापूर्ण दृष्टि से मेरी ओर देख कर फिर पूछा--आप कहाँ जा रहे हैं?

मैंने उत्तर दिया—दिल्ली। इसके बाद और कई प्रश्न हुए। जैसे—वहाँ आप क्या करते हैं? निवास-स्थान कहाँ है? आपका शुभ नाम? इत्यादि।

मैं बहुत थोड़े शब्दों में उसके प्रश्नों का उत्तर देता जा रहा था। इतने में गाड़ी आकर मुग़लसराय के स्टेशन पर खड़ी हो गई। स्त्री ने एक हिन्दू चाय वाले से एक कुल्हड़ चाय लेकर पी। इसके बाद एक सिगरेट जला कर पीते-पीते बोली—पण्डित जी, आपका गाना तो बड़ा सुन्दर हो रहा था, परन्तु आपने बन्द क्यों कर दिया? गाइए!

बेचारे पण्डित जी तो पहले से ही उसकी लापरवाही और बातचीत करने का ढङ्ग देख कर नाक-भौं सिकोड़े बैठे थे। उस पर से गाने की फ़रमाइश सुनी तो और भी अप्रसन्न हुए और घृणासूचक दृष्टि से उसकी ओर देख कर मुँह फेर लिया।

पण्डित जी का यह भाव देख कर बड़ी मुश्किल से मुझे अपनी हँसी रोकनी पड़ी। थोड़ी देर के बाद मैंने पण्डित जी से पूछा—आख़िर आप नाराज़ क्यों हो रहे हैं?

उन्होंने क्रुद्ध होकर उत्तर दिया—चुप भी रहो। एक भ्रष्टा, कुलटा से बातें करते तुम्हें लज्जा भी नहीं आती। राम-राम!!!

पण्डित जी की इस बात पर मैं तो मुस्कुरा कर चुप हो गया। परन्तु बेचारी रमणी कुछ खिन्न-सी हो गई और वेदना-भरे स्वर में बोली—हाँ

पण्डित जी, मैं एक कुलटा स्त्री हूँ, रण्डी हूँ। भगवान ने मुझे इस अवस्था में डाल दिया है।

अन्तिम बात कहते-कहते उसकी आँखों से दो बूँद आँसू निकल कर उसके गुलाबी गालों पर लुढ़क गए।

मेरे लिए वह दृश्य बड़ा ही मर्मभेदी था, परन्तु पण्डित जी ने घृणा-व्यञ्जक हँसी के साथ कहा—ओ हो, देखा यह ढोंग !

अब मुझ से नहीं रहा गया। मैंने किञ्चित भर्त्सना के साथ पण्डित जी से कहा—जाने दीजिए, क्यों बेचारी को तङ्ग कर रहे हैं। कोई अच्छा हो या बुरा, आपका क्या लेता है ?

इसके बाद स्त्री को आश्वासन देता हुआ बोला—आप नाहक़ दुखी हो रही हैं। यह तो संसार है। कोई किसी को अच्छा समझता है और कोई बुरा। वास्तविक अच्छाई या बुराई की परख करने वाले यहाँ बहुत थोड़े हैं।

उसने एक दीर्घ निश्वास के बाद कहा—वास्तव में मैं एक भ्रष्टा स्त्री हूँ और आबरू बेच कर पेट पालती हूँ। परन्तु मैंने क्यों इस निकृष्ट पथ का आश्रय लिया है, यह पूछने वाला इस संसार में कोई नहीं है, मुझे यही दुःख है।

पण्डित जी एक विजयी वीर की तरह उसकी बातें सुन कर मुस्कुरा रहे थे। परन्तु मैंने उसके कष्ट का अनुभव किया और इस प्रसङ्ग को यहीं समाप्त कर देने की इच्छा से बोला—आप कितनी ही पथ-भ्रष्टा क्यों न हों, परन्तु आपके अन्दर एक पवित्र हृदय है।

"और नसों में रक्त भी !"—उसने उत्तेजित स्वर से मेरे अधूरे वाक्य

को पूरा किया। उसका चेहरा क्रोध से तमतमा उठा था और गालों की लालिमा स्वाभाविकता की सीमा का उल्लङ्घन कर रही थी। उसने एक बार तीव्र दृष्टि से पण्डित जी की ओर देख कर कहा—मुझे भ्रष्टा कहने वाले भ्रष्ट हैं—नीच हैं। अपने को पवित्रता और भद्रता के वाह्याडम्बर में छिपाने वाले भ्रष्ट हैं। धर्म-ढोंगी—दूसरों को पवित्रता का उपदेश देने वाले सब नीच हैं। सारा समाज नीच है। मैंने समाज को—विशेषकर हिन्दू-समाज को, जहाँ पवित्रता की डींग मारने वालों की भरमार है—अच्छी तरह देख लिया है। सारे समाज में 'पर उपदेश कुशल बहुतेरे' भी पड़े हैं। वे दूसरे की आँखों की फूली देखते हैं, परन्तु अपनी आँखों का शहतीर नहीं देखते। यहाँ पण्डित के वेष में, धर्म-ध्वजी के वेष में, साधु और महात्मा के वेष में, हज़ारों नहीं, लाखों पापी, पाखण्डी मौजूद हैं। वे लोग की आँखों में धूल झोंक कर दुराचार करते हैं और मैं प्रत्यक्ष × × ×।

बोलते-बोलते उसकी आवाज़ लड़खड़ाने लगी, आँखें लाल हो गईं और शरीर थरथराने लगा। मुझे भय हुआ कि कहीं उसे ग़श न आ जाए। मैंने उसके साथ की बुढ़िया से कहा—देखती क्या हो, एक गिलास पानी पिला कर इन्हें लिटा दो। इनका मस्तिष्क कुछ गरम हो गया है। अब अधिक बोलेंगी तो बेहोश हो जायँगी।

बुढ़िया ने मेरे आदेश का अक्षरशः पालन किया। पण्डित जी सन्नाटे में आकर मेरा मुँह ताक रहे थे। थोड़ी देर के बाद बोले—अगले स्टेशन पर गाड़ी खड़ी हो तो हम लोगों को दूसरे डब्बे में चला जाना चाहिए। इस स्त्री का मस्तिष्क कुछ विकृत मालूम पड़ता है। सम्भव है, कोई उत्पात कर बैठे।

मैंने पण्डित जी की बातों का कोई उत्तर नहीं दिया। मन में विचित्र प्रकार की भाव-तरङ्गें उठ रही थीं। हिन्दू-समाज पर रमणी ने जो आक्षेप किए थे, वे मानो कानों में गूँज रहे थे। मैं अपनी सामाजिक अवस्था पर विचार करने लगा। मेरी दृढ़ धारणा हो गई कि यह रमणी भी समाज की ही सताई हुई है। किसी सामाजिक रूढ़ि ने ही इसे वेश्या-जीवन व्यतीत करने के लिए विवश किया है। यह कैसे वेश्या बनी, पहले कौन थी, यह जानने के लिए मैं उत्सुक होने लगा। गाड़ी बेतहाशा भागी जा रही थी और मेरे मन महाराज भी अपने ख़्याली घोड़े पर चढ़े सरपट दौड़ रहे थे। अगला स्टेशन आया और निकल भी गया।

एक घण्टा योंही गुज़र गया। रमणी फिर उठ बैठी। उसके चेहरे पर स्वाभाविक शान्ति विराज रही थी। भीषण तूफ़ान के बाद मानो प्रकृति ने निस्तब्ध भाव धारण कर लिया हो। मैंने उससे पूछा—कहिए, आपकी तबियत अब कैसी है?

उसने मुस्कुरा कर उत्तर दिया—मैं बीमार थोड़े ही हूँ। मैं एक अत्याचार-पीड़िता स्त्री हूँ। मेरी पवित्र भावना निर्दयतापूर्वक कुचल डाली गई है। मेरा हृदय पका फोड़ा बन गया है, इसीसे ज़रा भी ठेस लगते ही वह फूट पड़ता है।

मैंने सङ्कुचित भाव से कहा—मुझे क्षमा कीजिएगा। आपका परिचय जानने के लिए मेरा मन बहुत उत्सुक हो रहा है। अगर आपको कोई आपत्ति न हो तो × × ×

उसने बीच में ही बात काट कर कहा—मैं एक साधारण वेश्या हूँ। बस, यही मेरा परिचय है।

मैंने कहा—परिचय से मेरा मतलब आपके वर्त्तमान जीवन से पूर्व की कथा से था। परन्तु मैं आपको इसके लिए विशेष कष्ट नहीं देना चाहता।

थोड़ी देर तक चुप रहने के बाद उसने कहा—मेरी रामकहानी सुनना चाहते हैं? अच्छा ठहरिए, ज़रा हाथ-मुँह धोकर खा लूँ तो सुनाती हूँ। परन्तु मेरी पापपूर्ण रामकहानी में कोई रोचकता न होगी।

मैंने कुछ उत्तर नहीं दिया।

२

वह कहने लगी—मैं कौन हूँ, किसकी लड़की हूँ और कहाँ की रहने वाली हूँ, यह न बताऊँगी। क्योंकि अपने पूज्य पिता-माता के नाम को कलङ्कित करना मुझे स्वीकार नहीं है और न उनका नाम-धाम जानने के लिए आपको ही कोई उत्सुकता होनी चाहिए।

मैंने कहा—अच्छी बात है, आप जो कुछ सुनाएँगी, वही काफ़ी होगा। उससे अधिक कुछ जानने की मैं बिलकुल चेष्टा न करूँगा।

वह कहने लगी। अच्छा तो सुनिए! मेरे पिता संयुक्त प्रान्त के एक शहर के प्रतिष्ठित हिन्दू थे। मैं और मेरी बड़ी बहिन के सिवा उनके और कोई सन्तान न थी। इसलिए वे हमें पुत्र की तरह मानते थे। यथा-साध्य उन्होंने हमें कुछ पढ़ाया-लिखाया भी था। मेरी माता का देहान्त मेरे बचपन में ही हो गया था। घर में पिता जी की एक वृद्धा चाची थीं, वही हम दोनों बहिनों की देख-रेख किया करती थीं। साथ ही पिता जी को दूसरा विवाह कर लेने का भी परामर्श दिया करती थीं। पहले तो पिता जी इसके लिए राज़ी नहीं होते थे, परन्तु अन्त में अपनी चाची तथा अन्यान्य शुभ-चिन्तकों के बहुत समझाने-बुझाने पर राज़ी हो गए।

विवाह हो गया, हमारी सौतेली माँ घर आ गई। साथ ही हम लोगों के लिए दुर्भाग्य भी लेती आईं। क्योंकि उनके आने के कुछ दिन बाद से ही पिता जी के स्वभाव में विशेष परिवर्तन दिखाई देने लगा। अब वे पहले की तरह हम लोगों से स्नेह नहीं करते थे। हम लोगों के भरण-पोषण आदि का भार भी सौतेली माँ पर ही छोड़ कर वे निश्चिन्त हो गए। दादी अर्थात् पिता जी की वृद्धा चाची की भी अब कुछ नहीं चलती थी। हम सभी एक तरह से नई माता जी के गुलाम बन गए। उनकी आज्ञाओं का पालन करना और उनकी जली-कटी बातें बर्दाश्त करना हम लोगों का परम कर्तव्य हो गया। पिता जी उनके विरुद्ध एक शब्द भी सुनना नहीं चाहते थे। सुनकर भी कुछ प्रतिकार करने की शक्ति उनमें न थी। क्योंकि हमारी नवीन माँ समय-समय पर उन्हें भी फटकार दिया करती थीं।

अन्त में बहिन का विवाह हो गया और वह अपनी ससुराल चली गईं। बुढ़िया दादी का भी देहान्त हो गया। उस समय मेरी उम्र चौदह पन्द्रह साल की थी। माता-पिता में कभी-कभी मेरे विवाह की चर्चा होने लगी। बहुधा इस बिषय को लेकर दोनों में घण्टों तक तर्क-वितर्क भी हो जाता था। मैंने छिप कर कई बार उनकी बातें सुनने का प्रयत्न भी किया, पर कुछ समझ न सकी। अन्त में पता चला कि यह झगड़ा रुपये-पैसे को लेकर हुआ करता था। क्योंकि माता जी मेरे विवाह में अधिक रुपए खर्च करने का विरोध किया करती थीं और पिता जी को मेरे लिए ऐसा वर ढूँढ़ने का परामर्श देती थीं, जो साधारण स्थिति का हो और थोड़े तिलक-दहेज़ पर ही विवाह करने को राज़ी हो जाय।

मेरी सौतेली माता के नैहर का एक अधेड़ मनुष्य अक्सर हमारे घर

आया करता था। माता जी उसे अपना भाई बताया करती थीं और न जाने क्यों उससे उनकी खूब बनती थी। उसके आने पर बड़ी तत्परता से उसकी आवभगत किया करती थीं। माता जी का धर्म-भाई होने के कारण मैं भी उसके सामने होती थी। सुनने में आया कि वह पुलिस का दारोग़ा है और बड़ा मालदार आदमी है।

एक दिन दाई की ज़बानी मालूम हुआ कि माता जी उसी के साथ मेरा विवाह कर देना चाहती हैं। पहले तो मुझे इस बात पर विश्वास ही नहीं हुआ। परन्तु अन्त में मालूम हुआ कि ख़बर सोलह आने सच थी। यद्यपि पिता जी इस बात पर राज़ी न थे, परन्तु माता जी के आदेश के विरुद्ध कुछ करना भी उनके लिए सम्भव न था।

मैंने यह हाल सुना तो मुझे बड़ा दुःख हुआ। क्योंकि मैं उसे फूटी आँख भी देखना नहीं चाहती थी। उसकी सूरत-शक्ल भी अच्छी न थी। चेहरे पर और बातचीत में उद्दण्डता भरी थी। परन्तु माता जी मेरे सामने उसके रूप-रङ्ग और विद्या-बुद्धि की बड़ी प्रशंसा किया करती थीं। मानो मेरे लिए उससे बढ़ कर उपयुक्त वर संसार में दूसरा कोई था ही नहीं।

एक दिन उसी दाई की ज़बानी मालूम हुआ कि दरोग़ा जी के साथ मेरे विवाह की बातचीत पक्की हो गई। मेरे सिर पर मानो वज्रपात हो गया। कलेजा धड़कने लगा। मैं घण्टों तक छिप कर रोती रही। अन्त में कई दिनों के बाद मैंने अपनी बहिन को एक पत्र लिखा। मुझे विश्वास था कि बहिन कदापि इस विवाह का समर्थन न करेगी। परन्तु मालूम नहीं, वह पत्र मेरी बहिन को मिला या नहीं क्योंकि उसका कोई उत्तर नहीं

आया। परन्तु इस घटना के बाद से मेरी सौतेली माँ मुझसे तनी सी रहने लगीं और समय-समय पर ताने-बाने देने लगीं।

इतने में एक दिन सुना कि विवाह का दिन निर्धारित हो चुका है और शीघ्र ही तिलक भेजा जाने वाला है। अब तो मेरी बेचैनी और भी बढ़ गई। यहाँ तक की चिन्ता के मारे मैंने कई दिनों तक भोजन नहीं किया। दिन-रात एक कोठरी में पड़ी-पड़ी रोया करती थी। पिता जी को शायद यह मालूम हो गया था कि मैं इस विवाह से प्रसन्न नहीं हूँ। क्योंकि एक दिन उनमें और माता जी में बड़ी देर तक बातें होती रहीं। यहाँ तक कि अन्त में दोनों में झगड़ा भी हो गया। माता रूठ बैठीं और बार-बार नैहर चली जाने के लिए धमकी देने लगीं। परन्तु फिर सारा झगड़ा तै हो गया और सुनने में आया कि पिता को कोई कठिन रोग हो गया है, इसलिए दवा कराने के लिए कलकत्ता जाने वाले हैं। मुझे विश्वास हो गया कि विवाह कम से कम इस साल के लिए तो टल गया। परन्तु पिता जी के जाने के तीसरे रोज़ ही हमारी सौतेली माँ के एक भाई आए और उन्होंने पुरोहित जी के मार्फ़त तिलक भेजवा दिया। आठ दिन के बाद ही विवाह का दिन निर्धारित हो गया। मेरी तमाम आशा-भरोसा पर पानी फिर गया। रहस्य कुछ समझ में नहीं आया। पिता जी के हठात् रोगग्रस्त हो कर चले जाने पर भी बड़ा आश्चर्य हुआ। मेरे लिए रोने के सिवा और कोई उपाय नहीं रह गया। विवाह की तैयारी ख़ूब जल्दी-जल्दी होने लगी। इधर माता जी मेरे ऊपर सतर्क दृष्टि भी रखने लगीं। कोई मेरे पास नहीं आने पाता था। विवाह का नेवता भी शायद किसी रिश्तेदार को नहीं दिया गया। गाँव में प्रचार कर दिया गया कि पिता जी की बीमारी के कारण विवाह में उत्सव

आदि नहीं होगा। वर महोदय केवल पुरोहित और नाई के साथ आकर बिना आडम्बर के विवाह करके बहू को ले जायँगे। यह बातें सुन कर मेरी चिन्ताग्नि और भी धधक उठी। दिन-रात रोते-रोते मेरी आँखें सूज गईं। माता जी ने पिता की बिमारी का ज़िक्र करके मुझे बहुत समझाया-बुझाया। उनके भाई ने भी मुझे समझाने-बुझाने और वर महोदय के धन-ऐश्वर्य का बखान करने में कोई बात उठा न रक्खी। परन्तु चिन्ता बढ़ती ही गई। जी में आता था कि आत्म-हत्या कर लूँ। परन्तु माता जी सदैव सतर्क रहती थीं, अन्त में हल्दी-तेल चढ़ने का दिन आया। आँगन में मङ्गल-घट स्थापित हुआ। मैं ज़बरदस्ती घसीट कर वहाँ लाई गई। अन्याय कृत्यों के बाद जब नाइन हल्दी-तेल लेकर आगे आई, मैंने उसके हाथ से पात्र लेकर दूर फेंक दिया। माता जी इस पर बहुत नाराज़ हुईं और बलपूर्वक मुझे गिरा कर हल्दी-तेल चढ़ाने की रस्म अदा की गई। इसी तरह एक दिन विवाह की रस्म भी अदा हो गई। मैंने 'गौर-गनेस' को तोड़ डाला, पैरों की ठोकर से मङ्गल-घट फोड़ दिया और जब वर महोदय सिन्दूर-दान करने आए तो उन्हें ऐसा धक्का दिया कि बेचारे चारो खाने चित ज़मीन पर भहरा पड़े। जब मैं किसी तरह क़ाबू में न आई, तो मेरी सौतेली माँ मेरे हाथ-पैर बाँध कर मुझे एक कोठरी में ढकेल कर किवाड़ बन्द करती हुई बोलीं—'अब रोओ चाहे गाओ, जो होना था, वह हो गया।'

मैं उस समय क्रोध, चिन्ता और ग्लानि से अधमरी-सी हो रही थी। कई दिनों तक भोजन आदि न करने के कारण मेरा शरीर अवसन्न हो गया था। मैं थोड़ी देर के बाद बेहोश हो गई।

जब होश हुआ तो देखा कि बन्धन खुले हुए हैं। घर में दिया जल रहा है और वर महोदय दरवाज़े की सिटकिनी बन्द कर रहे हैं। मैं देखते ही बड़े ज़ोरों से चीख़ उठी और वहाँ से निकल भागने के लिए दरवाज़े की ओर लपकी, परन्तु उन्होंने बीच में मुझे पकड़ कर ज़बरदस्ती घसीटते हुए ले जाकर पलङ्ग पर लिटा दिया। मैं बहुतेरा चीख़ी-चिल्लाई, अपने आबरू की रक्षा के लिए कई जगह उन्हें दाँतों से काट डाला। इस हाथापाई में मुझे भी चोटें आईं, परन्तु मैंने उनकी मनोकामना पूरी न होने दी। इसके बाद उन्होंने माता जी को बुलाया, मैं उनके पैरों पर गिर पड़ी और बड़ी आरज़ू-मिन्नत की कि मुझे यहाँ से निकल जाने दो, परन्तु उन्होंने एक न सुनी, मैं फिर बलपूर्वक ज़मीन पर गिरा दी गई और मेरे पाथ-पैर रस्सी से बाँध दिए गए। माता जी ने मेरे मुँह में कपड़ा ठूँस दिया और मुझे वहीं छोड़ कर कमरे से बाहर चली गईं।

इसके बाद क्या हुआ, उसका वर्णन करना मेरी जैसी एक वेश्या के लिए भी सम्भव नहीं है।

यह कहते-कहते फिर उसका चेहरा तमतमा उठा। आँखों से मानो क्रोध की चिनगारियाँ निकलने लगीं। बेचारे पण्डित जी उसकी तह हालत देख कर सहम गए। मैं भी बड़े पशोपेश में पड़ गया और बुढ़िया से फिर एक गिलास पानी देने का इशारा करके बोला—बस, अब रहने दीजिए। फिर कभी आपकी कहानी सुन लूँगा। इस समय ज़रा सा लेट जाइए।

उसने एक लम्बी साँस खींच कर उत्तर दिया—आप घबराइए नहीं, मेरी तबीयत ठीक है।

इसके बाद उसने फिर एक पान खाया और मेरी ओर मुँह करके कहने लगी—जब आपने छेड़ा है तो पूरी कहानी सुना कर ही दम लूँगी। इससे अनुताप की जो भीषण ज्वाला मेरे अन्दर धधक रही है, कुछ शान्त होगी।

मैंने भी एक ठण्ढी साँस ली और एक सिगरेट जला कर अबला की करुण-कहानी सुनने को तैयार हो गया।

वह कहने लगी—उसके बाद मुझ पर क्या बीती, मुझे मालूम नहीं, क्योंकि मैं बेहोश थी और उसी दशा में छोड़ दी गई। सवेरे दरवाज़ा खुलने की आहट पाकर आँखें खुलीं तो देखा कि आगे-आगे माता जी और पीछे दारोग़ा जी कमरे में प्रवेश कर रहे हैं। मैं कपड़े सँभाल कर उठ बैठी। माता जी मेरे पास बैठ कर मुझे समझाने लगीं। दारोग़ा जी विजयी वीर की तरह बैठे हुए मुस्कुरा रहे थे। उनकी ओर दृष्टि पड़ते ही मेरा सारा शरीर क्रोध से काँप गया। पास ही एक काँसे का लोटा पड़ा था, मैंने उसे उठा कर उनके मूँड़ पर दे मारा। सिर फूट गया और ख़ून बहने लगा। इसके बाद वे उठ कर वहाँ से चले गए और तब से आज तक मैंने उनकी सूरत नहीं देखी।

गाड़ी कानपुर के स्टेशन पर आकर ठहर गई। मुझे यहाँ उतर कर अपने एक मित्र से मिलना था। पण्डित जी भी कानपुर देखना चाहते थे। मैंने उठ कर बिस्तर समेटते हुए रमणी से कहा—क्षमा कीजिएगा, मैंने आपको बड़ी तकलीफ़ दी। साथ ही आपकी पूरी कहानी भी न सुन सका।

इतने में पण्डित जी बोल उठे—इन्हें भी तो दिल्ली ही जाना है, अगर कोई क्षति न हो तो हम लोगों के साथ उतर पड़ें। कल फिर साथ ही चले चलेंगे।

मैंने कहा—प्रस्ताव तो आपका ठीक है, बशर्ते कि एक रोज़ यहाँ ठहर जाने में इनका कोई हर्ज न हो।

रमणी ने कहा—हर्ज क्या है। एक दिन ठहर कर ज़रा कानपुर भी देख लूँगी।

यह कह कर उसने भी अपनी सङ्गिनी बुढ़िया को बिस्तर आदि उठाने का आदेश प्रदान किया।

## ३

दूसरे दिन गाड़ी पर सवार होकर हम लोग एक साथ ही दिल्ली के लिए रवाना हुए। कुछ आगे चल कर मेरे अनुरोध करने पर उसने फिर अपनी रामकहानी आरम्भ की :

विवाह के पन्द्रहवें दिन पिता जी कलकत्ते से वापस आ गए। माता जी ने और शायद दारोग़ा जी ने भी उन्हें सब हाल पहले ही लिखा दिया था। रात को उनसे और माता जी से बड़ी कहा-सुनी हुई। उन लोगों की बात-चीत से यह भी मालूम हुआ कि दारोग़ा जी ने मुझे सदा के लिए परित्याग कर दिया है और मेरे भरण-पोषण के लिए दस रुपए मासिक देने को तैयार हैं। मैंने मन ही मन ईश्वर को धन्यवाद दिया कि किसी तरह उस पशु से पिण्ड तो छुटा। परन्तु पिता जी को इससे बड़ा दुःख हुआ। वे उसी दिन से अन्न-जल त्याग कर खाट पर पड़े तो फिर नहीं उठे। कुछ लोगों का अनुमान है, उन्होंने ज़हर खाकर आत्म-हत्या कर ली।

अस्तु, पिता जी के मरने पर माता जी अपने वैधव्य के दिन काटने के लिए अपने नैहर चली गईं। मुझे भी अपने साथ ले जाना चाहती थीं; परन्तु मैंने इन्कार कर दिया और एक दाई को साथ लेकर अपनी

बहिन के यहाँ चली आई। बहिन ने सारा हाल सुना तो छाती पीट कर ज़मीन पर गिर गई। परन्तु मुझे पिता जी की मृत्यु के सिवा और किसी बात का अफ़सोस न था। बस, दिन-रात यही सोचा करती थी कि किस तरह दारोग़ा जी से अपने अपमान का बदला लूँ। कुछ दिनों के बाद ही एक सुयोग मिला। मेरी बहिन का देवर मुझे बड़ी कुत्सित दृष्टि से देखा करता था। पहले तो मैं उससे घृणा करती थी और बहुत कम बोलती थी, परन्तु अन्त में मैंने उसी को बलिदान का बकरा बना कर दारोग़ा जी से अपने अपमान का बदला लेने का विचार किया और धीरे-धीरे उससे घनिष्ठता बढ़ाने लगी। आख़िर मैंने एक दिन उससे साफ़-साफ़ कह दिया कि अगर तुम दारोग़ा जी का ख़ून कर डालो तो जो कुछ तुम कहोगे, मैं करने को तैयार हूँ। वह अनायास ही राज़ी हो गया। परन्तु अन्त में धोका देकर निकल गया। साथ ही धीरे-धीरे यह बात सारे महल्ले में फैल गई कि बहिन के देवर के साथ मेरा अवैध सम्बन्ध है। एक दिन बहिन ने मुझे एकान्त में ले जाकर बहुत-कुछ बुरा-भला कहा और आयन्दे के लिए सावधान भी कर दिया। मैंने उसे सब सच्ची बातें बता दीं और साथ ही यह भी बता दिया कि केवल दारोग़ा जी से अपने अपमान का बदला लेना ही मेरा इस कुत्सित और अपवित्र जीवन का उद्देश्य है, इसीलिए मैं जीवित हूँ ; अन्यथा अब तक कभी आत्महत्या कर लेती।

बहिन ने मुझे बहुत समझाया और बदला लेने का भार ईश्वर को सौंप कर विधवाओं की तरह पवित्र जीवन व्यतीत करने का परामर्श दिया। परन्तु मेरी प्रतिज्ञा अटल थी। दिन-रात मैं यही सोचा करती थी कि किस तरह पापी दारोग़ा से बदला लिया जाय। अख़िर, एक दिन एक छोकरा

मुझे एक पत्र दे गया। पत्र महल्ले के एक युवक ने लिखा था, जो कभी-कभी मेरी बहिन के घर आया करता था। उसने लिखा था कि अगर तुम मेरी होकर रहो तो मैं दारोग़ा जी से तुम्हारे अपमान का बदला ले सकता हूँ। मैं फ़ौरन राज़ी हो गई और एक दिन सुयोग पाकर उसके साथ चल निकली। उसने शहर से दूर एक गाँव में मुझे ले जाकर रक्खा। चार-पाँच महीने तक हम दोनों पति-पत्नी की तरह रहे। वह बराबर मुझे भरोसा देता रहा, मैं भी उसके विश्वास पर थी और दारोग़ा की मृत्यु-कामना किया करती थी। परन्तु ईश्वर को मेरी छीछालेदर ही मन्ज़ूर थी। फलतः इस दूसरे युवक ने भी मुझे धोका दिया और एक दिन बिना कुछ कहे-सुने न जाने कहाँ ग़ायब हो गया। हाय! अब मैं दीन-दुनिया कहीं की न रही! एक बार फिर बहिन की शरण में जाने का विचार किया, परन्तु साहस न हुआ। इसी उधेड़-बुन में कई दिन बीत गए।

मेरे पड़ोस में एक बुढ़िया रहती थी। वह कभी कभी मेरे पास आया करती थी और घण्टों बैठ कर इधर-उधर की बातें किया करती थी। उसने युवक के धोका देकर भाग जाने का समाचार सुना तो बड़ी सहानुभूति प्रगट की और फिर आश्वासन देकर बोली कि तुम्हें चिन्ता किस बात की है। भगवान ने तुम्हें रूप और जवानी दी है। तुम तो चाहो, तो ख़ुद दस आदमियों को खिला सकती हो। पहले तो उसकी बात मेरी समझ में न आई। परन्तु अन्त में मेरे प्रश्न करने पर उसने साफ़-साफ़ शब्दों में मुझे वेश्यावृत्ति करने की सलाह दी और साथ ही इस सम्बन्ध में मेरी सहायता करने का भी बचन दिया। यद्यपि मुझे पहले इस काम में बड़ी हिचकिचाहट

मालूम हुई ; परन्तु बुढ़िया ने मुझे समझा दिया कि इसके सिवा और कोई पथ नहीं है। उपायान्तर न देख कर, मैं राज़ी हो गई।

शहर में उपयुक्त स्थान पर बुढ़िया ने किराए पर एक मकान ले दिया और आवश्यक सामान अपने पास से दिया। मेरा रोज़गार चलने लगा और बुढ़िया भी मेरी अभिभाविका बन कर मेरे साथ ही रहने लगी। एक उस्ताद जी को बुला कर उसने मुझे गाने और नाचने की भी तालीम दिलाई।

बस बाबू जी, यही मेरी संक्षिप्त रामकहानी है और यही वह बुढ़िया है। अब स्वयं विचार कीजिए कि मैं पतिता हूँ या मुझे पतित बनाने वाले पतित हैं?

मैंने कुछ उत्तर नहीं दिया। चित ग्लानि से भर गया था। कुछ पढ़ने की चेष्टा की, परन्तु तबीयत नहीं लगी।

शाम को दिल्ली स्टेशन पर उतर कर उससे विदा होने के समय मैंने उसका पता नोट कर लिया और फिर कभी मिलने का वादा करके उसे पवित्र जीवन व्यतीत करने का परामर्श दिया। पण्डित जी आगरा होकर पहले ही मथुरा चले गए थे।

## ४

इस बात को बहुत दिन बीत चुके थे। मैं दिल्ली से कलकत्ते लौट आया था। रविवार का दिन था और मई का महिना ; सख़्त गरमी पड़ रही थी। शाम को भाँग-बूटी छान कर हम लोग क़िले के मैदान की ओर टहलने जा रहे थे। रास्ते में एक पुराने मित्र मिल गए। जब मैं बनारस रहता था तो इनसे बड़ी घनिष्ठता थी। कुशल-प्रश्न तथा अन्यान्य बातों के बाद पण्डित

मुरलीधर का ज़िक्र आया तो आश्चर्य से बोल उठे—अरे, तुम्हें मालूम नहीं, वह तो एक खून के मामले में गिरफ़्तार हैं !

मैंने आश्चर्य से पूछा—खून के मामले में ?

वे बोले—हाँ भई, उन्होंने पुलिस के दारोग़ा को मार डाला है।

मैंने कहा—क्या बक रहे हो ? कहाँ पण्डित मुरलीधर और कहाँ दारोग़ा का खून ?

उन्होंने कहा—बक नहीं रहा हूँ, बिल्कुल सच्ची बात बता रहा हूँ।

मैं—तो क्या किसी राजनीतिक उद्देश्य से पण्डित जी ने दारोग़ा को मार डला है ?

वे—नहीं जी राजनीति से उन से क्या वास्ता।

मैं—तो आख़िर बेचारे दारोग़ा ने उनका बिगाड़ा क्या था ?

वे—उनका नहीं, बल्कि किसी और का ही बिगाड़ा था।

मैं—अच्छा, तो अब पूरी कथा सुनाओ।

वे—सुना तो रहा हूँ, परन्तु तुम सुनते कहाँ हो ? बात यह है कि गत यमद्वितीया के अवसर पर पण्डित जी मथुरा जा रहे थे। रास्ते में एक वेश्या से मुलाक़ात हो गई, जो गाड़ी के उसी डिब्बे में बैठी थी। बातचीत के सिलसिले में उसने अपनी आत्म-कथा सुनाना आरम्भ किया, जिससे मालूम हुआ कि वह कोई साधारण वेश्या नहीं, वरन् किसी उच्च वंश की लड़की थी। दारोग़ा जी ने ढलती उम्र में ज़बरदस्ती उससे विवाह कर लिया था। इसलिए पहली ही रात को पति-पत्नी में कुछ ऐसी अनबन हो गई कि दारोग़ा जी को उसे सदा के लिए परित्याग कर देना पड़ा। परन्तु पत्नी ने दारोग़ा जी से अपने सतीत्वापहरण का बदला लेने की ठान ली। यह

बदला लेने की धुन यहाँ तक सिर पर सवार हो गई कि उसी के लिए अन्त में वेश्या बन जाना पड़ा। कई युवकों से इसी शर्त पर उसने दुराचार भी कराया। पण्डित मुरलीधर ने यह सारी कहानी सुनी तो एकदम आपे से बाहर हो गए। मथुरा से दिल्ली चले गए और वहाँ उसी वेश्या के पास ठहर कर उसके पति का पता लगाया। इसके बाद किसी तरह उक्त दारोग़ा के पास पहुँचे और एक दिन मौक़ा देख कर उसके पेट में छुरी घुसेड़ दी।

पण्डित जी ने अदालत के सामने अपना अपराध स्वीकार कर लिया है और बड़ी प्रसन्नता से फाँसी पर चढ़ जाने को तैयार हैं।

मैंने कहा—यह रेलगाड़ी वाली घटना तो मेरे सामने की है। उस समय मैं दिल्ली जा रहा था और पण्डित जी यमद्वितीया नहाने मथुरा जा रहे थे। बल्कि सच पूछो तो मेरे ही अनुरोध से उस वेश्या ने अपनी राम-कहानी हम लोगों को सुनाई थी। ख़ैर तो क्या उस स्त्री को भी यह सब हाल मालूम है ?

वे—हाँ, वह भी पण्डित जी के साथ ही दिल्ली से आई थी। पहले उसने दारोग़ा जी को देख कर अच्छी तरह पहचान लिया तब यह घटना हुई। पण्डित मुरलीधर ने तो अपने बयान में उसके आने का कोई ज़िक्र नहीं किया था। परन्तु इनके गिरफ़्तार हो जाने पर वह ख़ुद कोतवाली में आई और बयान दिया कि यह ख़ून मैंने कराया है। इसकी सारी ज़िम्मेदारी मुझ पर है।

पुलिस ने उसे गिरफ़्तार करके हिरासत में ले लिया। परन्तु वहाँ जाने से पहले उसने ज़हर खा लिया था, इसलिए उसी रात को उसका देहान्त हो गया।

मैंने कहा—परन्तु पण्डित मुरलीधर तो विचित्र मनुष्य निकले। उनके मुक़दमे के सम्बन्ध में तुम्हारा क्या अनुमान है?

उन्होंने कहा—उन्हें फाँसी की सज़ा होगी।






लखनऊ के विख्यात दानी और उदार-हृदय मुसलमान शासक नवाब आसिफुद्दौला के दरबारियों में राजा मेहरा नाम के एक सज्जन रहते थे। ये नवाब के निकट पार्श्ववर्तियों में थे और इन पर उसकी विशेष कृपा-दृष्टि भी रहती थी।

राजा मेहरा स्वयं भी बड़े उदार, दानी और धर्मात्मा पुरुष थे। उनकी बनवाई हुई अन्यान्य कीर्त्तियों के सिवा लखनऊ में राजा मेहरा की हवेली और इमाम-बाड़ा आज भी मौजूद है।

नवाब आसिफुद्दौला का ज़माना 'हातिमे सानी का ज़माना' कहा जाता है। उदारता, गुणग्राहिता और दानशीलता में नवाब आसिफुद्दौला वास्तव में बेजोड़ था। धार्मिक कट्टरता और जातिगत भेद-भाव का उसमें नितान्त ही अभाव था। वह गुणों का प्रेमी था, गुणियों का आदर करना जानता था। उसकी दृष्टि में हिन्दू-मुसलमान और ऊँच-नीच का कोई भेद-भाव न

था। वह किसी के ज़रा से सद्गुण पर उसे मालामाल कर देता था। किसी कवि या शायर की एक चुटीली उक्ति पर उसे मालामाल कर देता था। उसके शासनकाल में लखनऊ कवियों, शायरों, गायकों, मदारियों, कारीगरों और पहलवानों का प्रधान केन्द्र बना था। नवाब आसिफ़ुद्दौला की उदारता का हाल सुन कर देश-देश से गुनी-ज्ञानी आ कर लखनऊ में बस गए थे। उसके राज्य में हिन्दू-मुसलमान और ईसाई सभी सुखी थे। उसकी दानशीलता के सम्बन्ध में यह कहावत प्रचलित थी कि 'जिसको न दे मौला, उसे दे आसिफ़ुद्दौला!'

ऊँचे-ऊँचे सरकारी ओहदों पर हिन्दू और मुसलमान दोनों थे। एक ओर सरफ़राज़ुद्दौला, नवाब हसन रज़ा ख़ाँ, सय्यद मीरतक़ी ख़ाँ, नवाब हैदर-बेग ख़ाँ आदि मुसलमान राजकर्मचारी थे, तो दूसरी ओर राजा टिकैतराय, राजा भाऊलाल और राजा मेहरा आदि हिन्दू राजकर्मचारी भी मौजूद थे। नवाब बहादुर की तरह राजा टिकैतराय और राजा भाऊलाल भी बड़े दानी और उदार थे। ये दोनों ही धर्मात्मा राजे साल में लाखों रुपए धर्म-कार्य में ख़र्च करते थे। राजा टिकैतराय और राजा भाऊलाल की बनवाई हुई धर्मशालाएँ, कुएँ, तालाब, मन्दिर और मसजिदें आज भी उनकी पवित्र स्मृति-स्वरूप मौजूद हैं। इसी तरह राजा बलभद्रसिंह नाज़िम भी बड़े शाह ख़र्च और उदार थे। नवाब आसिफ़ुद्दौला के ज़माने में मुसलमान हिन्दुओं की होली और दीवाली पर आनन्द मनाते थे और हिन्दू उनके मुहर्रम में आँसू बहाते थे। होली और दीवाली पर नवाब-सरकार की ओर से हर साल साठ लाख रुपए ख़र्च होते थे। इन दोनों त्यौहारों के समय हफ़्तों नहीं, महीनों तक एक विचित्र चहल-पहल मची रहती थी।

इसी उदार-हृदय दानी मुसलमान नरेश ने अपनी पालकी ढोने वाले एक कहार की सेवा से प्रसन्न होकर, उसे लाखों रुपए की जागीर, महल; नक़दी और हाथी-घोड़े के साथ राजा की पदवी प्रदान की थी, जो अन्त में 'राजा मेहरा' के नाम से विख्यात हुआ। राजा मेहरा के सम्बन्ध में एक बड़ी मज़ेदार कहानी प्रचलित है।

उन दिनों पालकी सर्वश्रेष्ठ और बड़ी शानदार सवारी समझी जाती थी। राजा, महाराजा, रईस और ज़मींदार अधिकतर पालकियों पर ही सवार होते थे। ऐसा कोई बड़ा न होता था, जिसके पास एक-दो पालकियाँ और उन्हें ढोने वाले चार-छः कहार नौकर न हों। शहरों में इक्कों और ताँगों की तरह किराए पर पालकी और कहार मिला करते थे। नवाब के दरबारी अपनी-अपनी पालकियों पर ही दरबार में हाज़िरी देने आया करते थे। नवाब बहादुर की भी प्रधान सवारी पालकी ही थी। यहाँ तक कि ईस्ट-इण्डिया कम्पनी के लखनऊ के रेज़िडेण्ट मि० जॉन चेरी भी नवाब के दरबार में आते थे, तो पालकी पर ही आते थे। पालकी की उन दिनों बड़ी महिमा थी।

एक दिन दरबार में सवारियों की चर्चा चल पड़ी। किसी ने घोड़े की तारीफ़ की और किसी ने हाथी की। ऊँट, बहली और बैलगाड़ी का भी ज़िक्र आया; परन्तु अन्त में पालकी का लोहा सबको मानना पड़ा।

रेज़ीडेण्ट ने कहा—हुज़ूर मैं पालकी की ख़ूबी का क़ायल हूँ। बेशक वह बड़े आराम की सवारी है। परन्तु हमारे देश में तो आजकल बग्घियों का बड़ा रिवाज है। एक से एक बढ़ कर सुन्दर और तरहदार बग्घियाँ वहाँ तैयार होती हैं। मैंने हाल में अपनी सवारी के लिए एक बहुत अच्छी

बग्घी इङ्गलैण्ड से मँगवाई है। दो निहायत अच्छे घोड़े भी रख लिए हैं। हुज़ूर एक दिन उस पर सवार हों तो स्वयं अनुभव करेंगे कि आराम और शीघ्र-गमन के विचार से बग्घी और पालकी में ज़मीन-आसमान का अन्तर है। जितनी देर में पालकी चार क़दम जायगी, उतनी देर में बग्घी कोस भर निकल जाएगी।

नवाब का कहार सुरजी पास ही खड़ा था और बड़े ध्यान से रेज़ीडेण्ट साहब की बातें सुन रहा था। रेज़ीडेण्ट का कथन समाप्त होने पर नवाब बहादुर ने सुरजी की ओर देखा। उसने हाथ जोड़ कर रेज़ीडेण्ट साहब से कहा—हुज़ूर, जैसे घोड़ों में बाज़ अड़ियल टट्टू होते हैं, वैसे ही कहारों में भी सात जातियाँ होती हैं। जो अच्छी जाति के कहार हैं, उनकी पालकी बग्घी से चार क़दम आगे जाती है, चढ़ने वाले के पेट का पानी तक नहीं हिलता और न पैरों के चाप की आवाज़ आती है। सवार को इतना आराम मिलता है कि नींद आने लगती है। परन्तु बग्घी की गड़गड़ाहट, घोड़ों की टापों का शब्द और सड़क की विषमता के कारण लगने वाले धक्के अच्छे स्वस्थ आदमी को भी बीमार डाल देते हैं।

रेज़ीडेण्ट ने कहा—अच्छा, यह तो बताओ, तुम नवाब साहब का बोझ हमारी बग्घी से बराबर ले जा सकते हो?

सुरजी ने उत्तर दिया—नवाब बहादुर के इक़बाल से आशा है कि दो कोस तक पालकी आपकी बग्घी से दो-चार क़दम आगे ही रहेगी। बस, इससे अधिक शेखी यह सेवक नहीं बघाड़ना चाहता।

रेज़ीडेण्ट ने कहा—सुरजी, यह तो तुम हँसने की बातें करते हो। भला, घोड़ों की बराबरी आदमी कैसे कर सकता है। शायद तुमने अच्छे घोड़े नहीं देखे।

सुरजी ने नम्रतापूर्वक निवेदन किया—सरकार, सेवक ने सब कुछ देखा है। अरबी घोड़े भी अच्छे कहारों की बराबरी नहीं कर सकते।

रेज़ीडेण्ट ने कहा—अच्छा, तुम हमारी बग्घी को एक बार देख लो, तब अपने विचार प्रकट करना।

सुरजी बोला—नवाब साहब की बदौलत मैंने बहुत-कुछ देखा-सुना है। आपको विश्वास नहीं होता तो एक दिन बग्घी और नवाब बहादुर के 'बूचे' को एक साथ ही छोड़ कर देख लीजिए।

रेज़ीडेण्ट साहब सुरजी की बातें सुन कर हँस पड़े और नवाब से कहा—हुज़ूर, दिल्लगी ही सही। एक रोज़ आप बूचे पर सवार हों और मैं अपनी बग्घी पर बैठूँ। दोनों का मुक़ाबला करके देखा जाए।

नवाब ने अविश्वासपूर्वक कहा—ऐसा नहीं हो सकता। भला, कहार बेचारे घोड़ों का मुक़ाबला कैसे कर सकते हैं।

सुरजी ने हाथ जोड़ कर कहा—हुज़ूर, एक बार अवश्य परीक्षा करें।

नवाब बोले—परन्तु अगर तुम हार गए तो तुम्हारी सज़ा?

सुरजी ने कहा—हुज़ूर, जो चोर की सज़ा वही मेरी सज़ा?

नवाब ने कहा—अच्छा, अगले सोमवार को रमने के मैदान वाली सड़क पर दोनों का मुक़ाबला हो जाए।

उस समय लखनऊ में यही एक सड़क चौड़ी थी। बात पक्की हो गई। परन्तु नवाब को विश्वास न था कि सुरजी इस दौड़ में विजयी होगा।

इसलिए रेज़ीडेण्ट के चले जाने पर उन्होंने कहा—तुमने यह मूर्खता कर डाली ?

सुरजी ने विश्वासपूर्वक कहा—हुज़ूर, अगर हार जाऊँगा तो शहर में मुँह नहीं दिखाऊँगा।

नवाब ने कहा—तुम अपना मुँह काला करके शहर के बाहर चले जाओगे, परन्तु मुझे कितना लज्जित होना पड़ेगा।

सुरजी ने कहा—लज्जित होना पड़ेगा हुज़ूर के शत्रुओं को। मैं श्रीमान के चरणों पर उत्सर्ग न हो गया तो श्रीमान को लज्जित न होना पड़ेगा।

दौड़ के लिए केवल एक कोस का स्थान निर्दिष्ट हुआ। सड़क के ढेले कङ्कड़ आदि साफ़ करा दिए गए और उस पर सुर्खी बिछा दी गई। कहारों को पाला बदलने के लिए जहाँ-तहाँ निशान भी लगा दिए गए।

सुरजी ने अपनी मदद के लिए आठ कहार चुन लिए और उन्हें आध-आध मील के अन्तर पर खड़ा कर दिया।

सोमवार को नौ बजे रेज़िडेण्ट साहब अपनी बग्घी पर सवार होकर आ गए। थोड़ी देर के बाद नवाब साहब की सवारी भी आ गई। नवाब साहब का 'बूचा' बग्घी के बराबर रक्खा गया। सुरजी अपने कई साथियों को लेकर एक मील के अन्तर पर खड़ा हुआ। दूसरे कहारों ने 'बूचा' उठाया। साहब ने घोड़ों की रास ढीली की और कहारों ने भी दुलकना आरम्भ किया। आध कोस तक नवाब का बूचा घोड़ों के साथ-साथ रहा; न एक क़दम आगे, न एक क़दम पीछे। आध कोस पर सुरजी ने अपने साथियों का पल्ला बदला और बूचा लेकर हवा हो गया। साहब ने घोड़ों को शिशकारना आरम्भ किया, परन्तु वे सुरजी को नहीं पा सके। सुरजी ने

बग्घी से पहले निर्दिष्ट स्थान पर ले जाकर सवारी रख दी और ईश्वर का नाम लिया।

सड़क के दोनों किनारों पर तमाशा देखने वालों की भीड़ लगी थी। सारा लखनऊ यह अजीब दौड़ देखने के लिए टूट पड़ा था। वाह-वाह की आवाज़ से आकाश गूँज उठा। रेज़ीडेण्ट साहब आश्चर्य में पड़ गए और नवाब को सलाम करके अपनी कोठी पर चले गए।

नवाब बहादुर उसी बूचे पर अपने महल में आए और प्रसन्न होकर सुरजी को 'राजा' की पदवी प्रदान की। साथ ही बहुत से घोड़े, हाथी, झालरदार पालकी, नौकर-चाकर और सवारों का एक रिसाला दिया। साथ ही ख़र्चे के लिए यथोचित वेतन नियत कर दिया और नाम रख दिया, राजा सूर्यनारायण। रेज़ीडेन्ट साहब ने भी काफ़ी इनाम-इकराम दिया। परन्तु सुरजी का यह सम्मान दरबार के अन्य राजाओं तथा सरदारों को अच्छा नहीं लगा। उन्होंने नवाब बहादुर की ख़ातिर से इसका विरोध तो नहीं किया, परन्तु इस पर कोई प्रसन्नता नहीं प्रगट की और ईर्ष्यावश होकर उसे 'राजा मेहरा' कहने लगे। कहारों ने भी राजा सूर्यनारायण की पालकी उठाने से इनकार कर दिया था। परन्तु उसने उन्हें समझा-बुझा कर राज़ी कर लिया।

'राजा मेहरा' कुछ पढ़े-लिखे और दरबार के क़ायदे-क़ानून से वाक़िफ़ थे। राजा की पदवी प्राप्त कर लेने पर उन्होंने फ़ारसी और थोड़ी सी अरबी तथा संस्कृत का भी अभ्यास किया। कुछ दिनों के बाद ही नवाब ने उन्हें अपने 'पुस्तकालय' का दारोग़ा मुक़र्रर कर दिया, इससे उन्हें विद्या-चर्चा के लिए सुन्दर सुयोग प्राप्त हो गया।

नवाब बहादुर ने गञ्ज नामक मुहल्ले में राजा मेहरा के लिए एक सुन्दर हवेली बनवा दी थी और उसी के आस-पास राजा मेहरा ने अपनी कुछ जायदाद भी मोल ले ली थी। अन्त में नवाब ने रूमी दरवाज़ा के पास उनके रहने के लिए एक दूसरा सुन्दर मकान बनवा दिया और वे उसी मकान में आजीवन रहे। यह इमारत अभी तक मौजूद है।

राजा मेहरा जाति के मल्लाह थे। बड़े बुद्धिमान और विचारशील आदमी थे। उनकी जाति वालों ने उन्हें अपना सरपञ्च नियुक्त किया था। उच्च पद प्राप्त करने पर भी वे अपनी बिरादरी वालों की बड़ी ख़ातिर करते थे और उनकी भलाई के लिए नवाब साहब से सदैव सिफ़ारिश किया करते थे।

राजदरबार में उनका यथेष्ट मान था। वे झालरदार पालकी में सवार होकर नवाब के दरबार में जाते थे और दूसरे सरदारों के बराबर के आसन पर बैठते थे। बड़े चतुर और हिसाब-किताब में इतने चौकस थे कि राजा झाऊलाल कभी-कभी हँसी में उन्हें 'कायस्थ का बच्चा' कहा करते थे।

एक बार एक मुसलमान मन्त्री ने नवाब साहब से कहा कि हुज़ूर, आपने एक नीच जाति के मनुष्य को इतना उच्च पद प्रदान करके अपने दरबार के सरदारों को दुखी किया है। वे लोग सदैव उससे जला करते हैं।

नवाब ने कहा, जलने दो। मैंने उसके गुणों का आदर किया है, जो मेरा कर्तव्य था। उच्च वंश में जन्म लेने से ही कोई उच्च नहीं हो जाता, जिसमें सद्गुण होते हैं, वही उच्च पद प्राप्त करता है। सुरजी ईमानदार है

हमारे राज्य का शुभचिन्तक और धर्मभीरु है। सच बोलता है, झूठी ख़ुशामद नहीं करता और न कभी कोई अन्याय करने की सलाह देता है।

एक दिन नवाब ने कहा—मैंने कहारों का नाच नहीं देखा है। राजा मेहरा ने कई सुन्दरी स्त्रियों को कहरों का नाच, उनका गाना और 'हुड़ुक' बजाना सिखाया और एक दिन नवाब के सामने उन्हें उपस्थित किया! नवाब बहुत प्रसन्न हुए और उस नाच का नाम 'कहरवा' नाच रख दिया। इस नाच का इतना प्रचार हुआ कि तवायफ़ों और नक़्क़ालों ( भाँड़ों ) ने भी उसकी नक़ल की।

राजा मेहरा ने बड़ी लम्बी आयु पाई थी। नवाब सआदतअली खाँ और नवाब नसीरुद्दीन हैदर के काल तक जीवित रहे। नवाब आसिफ़ुद्दौला की तरह ही उनके उत्तराधिकारी नवाबों के दरबार में भी राजा मेहरा का बड़ा मान था। नवाब आसिफ़ुद्दौला की तरह ये भी गुणियों का बड़ा आदर करते थे। मशायरों में बड़े शौक़ से जाते थे और कवियों को अपने घर बुला कर उनका सम्मान करते थे। आग़ा मीर नाम के एक कविता-प्रेमी सरदार से इनकी गहरी मित्रता थी। एक बार लखनऊ के विख्यात कवि 'नासिख़' ने आग़ा मीर की प्रशंसा में एक कविता लिखी। राजा मेहरा ने आग़ा मीर से उन्हें सवा लाख रुपए इनाम दिलवाए। ये स्वयं भी कवियों को बहुत रुपए दिया करते थे। इसके सिवा यदि कोई भी शरीफ़ आदमी इनके पास अपनी किसी आवश्यकता की पूर्ति के लिए जाता, तो कभी ख़ाली हाथ नहीं लौटता था। चुपके से जो कुछ बन पड़ता, उसे दे देते और कहते, मैं इस योग्य नहीं हूँ कि आपकी कुछ सेवा कर सकूँ। पान

खाने के लिए जो कुछ बन पड़ा है, सेवा में उपस्थित किया है। इसे स्वीकार कीजिए। परन्तु इसका कहीं ज़िक्र न कीजिएगा।

अपने काम के लिए राजा मेहरा किसी को कष्ट देना नहीं चाहते थे। एक बार नवाब आसिफ़ुद्दौला ने कहा कि हमारी इच्छा है कि तुम अपना मकान छोड़ कर मेरे पास चले आओ। हमारे महल के आस-पास जो जगह पसन्द करो, तुम्हारे लिए मकान बनवा दिया जाए।

राजा ने हाथ जोड़ कर कहा—हुज़ूर, राजमहल के आसपास भले आदमियों की बस्ती है। किसी भले आदमी का मकान तुड़वा कर मेरे लिए मकान बनेगा, तो मैं उसमें सुख से न रह सकूँगा। जहाँ रहता हूँ, वहीं अच्छा है। अथवा फिर किसी ऐसी जगह बनवा दीजिए, जहाँ रहने से किसी को कष्ट न हो।

नवाब ने ऐसा ही किया और नदी किनारे ज़नाना घाट के पास एक मकान बनवा दिया, जिसका ज़िक्र ऊपर हो चुका है।

नवाब आसिफ़ुद्दौला को मुर्ग़बाज़ी का बड़ा शौक़ था। इसलिए राजा मेहरा ने भी बहुत से लड़ाके मुर्ग़ पाल रक्खे थे। मुहर्रम में ताज़ियादारी भी करते थे। परन्तु अपने धार्मिक विचारों पर दृढ़ थे।

राजा मेहरा अपने जाति के सच्चे सेवक थे और उसकी भलाई करने से कभी भी पराङ्मुख नहीं होते थे।





# द्वितीया

उस दिन को सिर्फ़ ४ मास और कुछ दिन व्यतीत हुए थे, इसी बीच में चन्द्रनाथ फिर से हल्दी चढ़ा और कङ्गना बाँध कर एक मुग्धा बालिका को ब्याह लाए।

बालिका का नाम था आनन्दी। आयु चौदह वर्ष, रङ्ग मोती के समान, कण्ठस्वर सितार की मूर्छना जैसा, चाल भीता-चकिता हरिणी जैसी, उङ्गलियाँ चम्पे की कली के समान, उत्तप्त स्वर्ण की मानो सजीव प्रतिमा। परन्तु मुख? मुख हमने देखा नहीं, एक बात देखी—पास-पड़ोस, मुहल्ले और कुटुम्ब की, सभी जाति, आयु और स्थिति की स्त्रियाँ झुण्ड की झुण्ड उस मुँह को देखने गईं, अपनी-अपनी हैसियत के अनुसार भेंट चढ़ाईं और बालिका का मुँह देखा। वे नेत्रों में रहस्य का

हल्का गुलाबी रङ्ग लिए लौट रही थीं; वह रङ्ग भला किस वस्तु की छाया थी? उसी मुँह की!

चन्द्रनाथ ने भी सुयोग पाकर उसे देखा। उस देखने के मूल्य में उन्हें मुँह-माँगे दाम अर्थात् 'हीरों का हार' देना पड़ा। स्तब्ध रात्रि में, विमल चाँदनी में, चन्द्रनाथ ने वह उत्फुल्ल लज्जावान् मुख देखा। वे हँसे नहीं, बोले नहीं। कम्पित हाथों से घूँघट हटाया, फिर चुपचाप वैसे ही ढक दिया, और उठ कर चले आए। उस दिन वे दिन-भर सोते रहे अथवा यों कहिए कि आँख बन्द किए पड़े रहे।'

क्यों? उन हीरों के मूल्य में देखने योग्य उस मुख को नेत्रों से हटा कर हृदय के गम्भीर प्रदेश में, जहाँ ऐसी अमूल्य निधि सुरक्षित रक्खी जाती है, पहुँचाने की चेष्टा में वे बहुत प्रयत्न करने पर भी विफल ही रहे थे। उस रूप की प्रभा को, जो वे आँखों में भर लाए थे, वह भीतर प्रवेश पाता ही न था। आँख खोलते ही वह बाहर खिसक कर गिरा पड़ता था। विवश चन्द्रनाथ दिन भर उस रूप-स्मृति को आँखों की पलकों में छिपाए पड़े रहे। हृत्पट खुले या कब खुले, हमारे लिए कहना कठिन है।

और एक बात हुई, एक दिन ननद के बड़े आग्रह से काँपते-काँपते पेन्सिल हाथ में लेकर बड़े-बड़े टेढ़े अक्षरों में आनन्दी ने अपने हस्ताक्षर कर दिए थे। उन्हें उसी समय दौड़ कर बहिन ने चन्द्रनाथ के हाथ में ला धरा। चन्द्रनाथ कुछ बोले नहीं, हिले भी नहीं। जड़वत् बड़ी देर तक उन टेढ़े अक्षरों को देखते रहे। फिर उन्होंने एक बार मर्मभेदिनी दृष्टि से अबोध बहिन को देखा, और फिर मसनद के सहारे उठँग कर सो गए। बहिन-भाई के साथ हास्य का यह सुयोग खोकर और उस दृष्टि से डर कर भीतर

भाग गई। चन्द्रनाथ की अवस्था ३५ वर्ष की थी। वे इलाहाबाद-यूनिवर्सिटी में अङ्गरेज़ी साहित्य के प्रोफ़ेसर थे। उन्होंने इङ्गलैण्ड से ससम्मान डी० एल० का प्रतिष्ठित पद प्राप्त किया था। वे अतिशय कान्तिवान्, विनम्र, हास्यवदन, सुन्दर, बलिष्ठ, नीरोग, चरित्रवान्, गम्भीर और गण्य-मान्य विद्वान थे। सभा सोसाइटियों की वे जान थे, कॉलेज के प्रिय और मनभावन गुरु, और मित्रों में सभ्य-हास्य और सविवेक-विनोद की प्रतिमा थे।

आनन्दी थी एक दरिद्र और अपढ़ परिवार की मातृहीना बालिका। वृद्ध पिता का नीरस प्यार और विमाता का विष-प्यार पाकर उसने बाल-काल के दिन काटे थे। माँ को उसने देखा था, उसकी स्मृति भी उसके मन में थी। वह चाहे जब तनिक मनोवेदना प्राप्त करते ही 'माँ' कह कर रो उठती थी। चिर-परलोकगामिनी माँ के इतने निकट वह मुग्धा सुन्दरी बालिका अब भी—विवाहिता होने पर भी थी। जीवन का यह प्रबल परिवर्त्तन, सौभाग्य का यह उदय, रानियों जैसा शृङ्गार, आदर और प्यार उसे उस माँ से दूर न कर सका था!

इस प्रकार चन्द्रनाथ अपनी द्वितीया वधू से आयु में ढाई गुने अधिक, विद्या में अनन्त तक अधिक, गम्भीरता और अनुभव में सहस्र गुणा अधिक, शरीर-परिमाण में चतुर्गुण और विस्तार में त्रिगुण अधिक थे; किन्तु रूप में चतुर्थांश और हास्य-चापल्य में अष्टमांश तथा लाज में दशांश थे।

यह बालिका मेरी धर्मपत्नी है, सहधर्मिणी है, यह स्मरण करते ही और इस तथ्य पर विवेकपूर्ण दृष्टि डालते ही प्रथम बार तो वे सहम गए थे। अब वे केवल चमक भर उठते थे।

२

इतना अधिक मूल्य चुका कर एक बार उस मुख का दर्शन करने के बाद चन्द्रनाथ फिर उसे बहुत यत्न करने पर भी न देख सके। उसकी एक किरण-मात्र देखने को उन्हें पचासों बार घर में व्यर्थ आना पड़ता, अनेक अस्वाभाविक चेष्टाएँ करनी पड़तीं, विविध हास्य-कलाओं का आयोजन करना पड़ता, जो कुसमय और अनभ्यास के कारण वीभत्स बन जातीं।

बालिका में और कुछ चाहे न हो, पर पति की इस चेष्टा को समझने की मानो दैवी शक्ति थी। वह अपने समस्त यत्न से अपने शरीर के अणुमात्र अङ्ग को भी उनकी दृष्टि से बचाने के लिए सचेष्ट रहती। चन्द्रनाथ की साध्वी माता उसका दुर्ग था, वह उन्हीं के अञ्चल में प्रायः छिपी रहती थी।

ममता, त्याग और प्रेम के जिन उच्च गुणों का माता शब्द में तात्विक अस्तित्व है, वह सब भौतिक रूप में इस पवित्र और पूज्य माता में था। अनाथा मातृहीना बालिका ने अचानक उनकी गोद पाकर अपने अब तक के जन्म को कृतार्थ माना। उसे जन्म देकर जो मातृ-मूर्ति विलीन हो गई थी, वह उसे अनायास ही मिल गई। उसके लिए वही माता पृथ्वी पर उस समय सबसे अधिक घनिष्ट और सुपरिचित थी।

परन्तु चन्द्रनाथ? उसके धर्मपति? वे तो उससे बहुत दूर थे। उसने उस समय घूँघट के आवरण में छिप कर गुरुजनों के आदेश-पालन से विवशी होकर बड़ी कठिनाई, बड़े साहस से, अपना कण्ठकित हाथ चन्द्रनाथ के हाथ में देकर विमूढ़ की नाईं अग्नि-प्रदक्षिणा अवश्य की थी; पर वे उसके पति हैं, पति-पत्नी का सम्बन्ध क्या होता है, उसके शरीर और

आत्मा पर उसके पति का हिन्दू-समाज की रूढ़ि के अनुसार असाध्य अधिकार है, यह उसे कुछ भी मालूम न था।

अलबत्ता विवाहिता सखियों से उसने अस्पष्ट रूप में सुना था कि पतिगण विवाह के बाद कैसे असाध्य और अश्लील व्यापार करते हैं। इस बात से वह बहुत ही भयभीत, चिन्तित और घबराई थी। परन्तु यहाँ माता को पाने पर वह बहुत-कुछ निश्चिन्त हो गई थी। उसे विश्वास था—माता के रहते मुझ पर कौन अत्याचार करेगा? किसका ऐसा साहस है? वह दिन भर माता के साथ रहती—खाती और रात को उसी की खटिया पर सो रहती। इस विषय में उसने अपने हठ के आगे घर भर की महिलाओं को परास्त कर दिया था।

चन्द्रनाथ पूर्व पत्नी की मृत्यु के बाद बाहर की मर्दानी बैठक में अकेले सोते थे। रात्रि में अन्तःपुर में आने का वे दिन की भाँति साहस न कर सकते थे। उनका प्रबल विवेक फिर भी जाग्रत तो था ही, पर वे अतिशय व्याकुल, अनिद्र और सन्ताप से रात काटते थे। इस विवाह से पूर्व कभी उनकी ऐसी दुरवस्था नहीं हुई थी। वे सोचते थे, १५ वर्ष पूर्व जब मेरा प्रथम विवाह हुआ था, तब वह अवसर पाते ही कैसी चितवन से घूँघट के बारीक आवरण में मुझे देखा करती थी। वह हीरे के समान सतेज दृष्टि और दुर्दम्य आनन्द से उत्फुल्ल होठ आज भी मेरे मनोमन्दिर में वैसे ही ताज़े रहते हैं। यह तो उस तरह नहीं देखती, सदैव छिपती है, जैसे हिरणी शिकारी से भय खाती है! क्या इसके हृदय में मेरे लिए प्रेम नहीं! यह मुख उसकी अपेक्षा कितना सुन्दर है? वह मुख चौदह वर्ष के काल में—सर्दी-गर्मी, दुःख-सुख, क्रोध-विराग प्राप्त करके कितना फीका, कितना

साधारण बन गया था। उसकी अपेक्षा यह कितना नवीन, सुन्दर, मधुर, अमूल्य है ? ओह ! इसकी कभी सम्भावना नहीं थी। परन्तु विचार-धारा और हृदय कहाँ दौड़ा जा रहा है। ओह—ओह ! वहाँ अति दूर ! अरे ! यह तारुण्य, यह सौन्दर्य, यह तप्त-स्वर्ण कान्ति, अरे इसमें डूब। अभागे हृदय ! किस अधेड़ को यह सौभाग्य प्राप्त होता है ? सौभाग्य ! चन्द्रनाथ तड़प उठे। सौभाग्य शब्द ठठा कर मानों प्रेत की तरह हँस पड़ा। वह निर्जीव, निस्पृह, निश्चेष्ट मुख अर्थहीन नेत्रों को खोल कर उन्हें देखने लगा। चन्द्रनाथ विकल होकर रोने लगे। रोते-रोते ही वे सो गए।

३

प्रातःकाल होते ही उन्होंने हठात् हरिद्वार जाने का प्रस्ताव माता से कहा—वे कुछ कह भी न पाई थीं कि उन्होंने कहा—झटपट उसके साधारण कपड़े ट्रङ्क में रख दो, गाड़ी में देर नहीं है। माता आवाक् रह गई। परन्तु चन्द्रनाथ बेटे पर माता का अलभ्य प्यार था। वे पुत्र के और भी निकट आकर बोलीं। अकेली बहू को कैसे ले जाओगे—वह कैसे बोलेगी ?

चन्द्रनाथ ने क्रुद्ध स्वर में कहा—क्या वह गूँगी है ?

क्रोध के प्रवाह को छितरा कर माता ने कहा—बेटे ! पराई बेटी है, नई आई है, बच्ची है, सीधी-सादी, एक दिन में तो सब बातें होती नहीं ?

चन्द्रनाथ ने कहा—तुम भी चलो।

माता चुपचाप भीतर चली गई।

बालिका ने सुना—वह थर-थर काँपने लगी। उसने कहा—अम्माँ जी ! तुम चलोगी ?

"न बेटी। तुम सैर-सपाटे में रहोगे, मेरे पैरों में इतना दम कहाँ? फिर मेरी तबीयत भी ठीक नहीं। तुम मेरे नाम के २ ग़ोते गङ्गा जी में ज़रूर लगा आना।"

बधू ने माता के पैरों में गिर कर रोते-रोते कहा—अम्माँ! उनके साथ अकेले मुझे कहीं मत भेज देना!

"बेटी! उनसे तुझे भय क्या है, वे ही तेरे रक्षक, तेरे स्वामी, तेरे सब कुछ हैं—अब तू उन्हें पहचान—उन्हें सुखी कर और सुखी हो! इससे मेरी आत्मा भी तृप्त होगी।"

बालिका कुछ भी न समझ कर बोली—नहीं, मैं न जाऊँगी।

चन्द्रनाथ ने सुन कर अपने असाध्य अधिकार का प्रयोग किया। उनकी आज्ञा की अवहेलना करने का घर भर में किसी का साहस नहीं—अधिकार भी नहीं था। घर के आबाल-वृद्ध सभी से एक यही बात सुन कर बालिका को जाना पड़ा—जिस तरह पिता के घर से यहाँ आना पड़ा था। वह सोचने लगी—ओह! स्त्री-जाति का भाग्य भी कैसा है? वह अतिशय भयभीत, अतिशय निरानन्द और अति क्रुद्ध-भाव से पति के पीछे-पीछे चली।

## ४

पुण्य-सलिला जाह्नवी का सौन्दर्य हरिद्वार में अद्वितीय है। वैसा मीठा, शीतल, स्वच्छ और पाचक जल गङ्गा में फिर नीचे कहीं देखने को नहीं मिलता। चन्द्रनाथ के लिए हरिद्वार नया नहीं, परन्तु बालिका आनन्दी के लिए सब कुछ नया था। सेकेण्ड क्लास की गद्दी मण्डित सीट्स,

बिजली का झर-झर चलता हुआ पङ्खा, स्वच्छ पाख़ाना, चमचमाता डिब्बा यह सब देख कर अबोध आनन्दी क्षण भर को अपना भय भूलकर देखती रह गई, पर जब गाड़ी चल दी और डिब्बे में मुसाफ़िरों की भीड़ न घुसी तो वह घबराई। चन्द्रनाथ जैसे दीर्घकाय और अपरिचित पुरुष के साथ एकाकी रहना ही तो उसका सबसे बड़ा भय था, क्योंकि वह जानती थी— इस व्यक्ति को मेरे शरीर पर असाध्य अधिकार प्राप्त है और यह उस सुयोग की प्राप्ति के लिए ही मुझे अकेली ले आए हैं। ननद ने रहस्य में यह बात उसे चलते-चलते कह भी दी थी।

फिर भी आनन्दी मार्ग भर सब भय को पी गई। वह बोली नहीं— उठी नहीं, खाँसी-खखारी भी नहीं, कुछ खाया-पिया भी नहीं। चन्द्रनाथ अपना सभी पाण्डित्य, प्रौढ़ ज्ञान और महत्व खोकर—हर तरह उस बालिका की अनुनय-विनय करके थक गए। वह सिवा सिकुड़ जाने के और कोई चेष्टा न कर सकी। वह चन्द्रनाथ के बहुत अनुरोध करने पर भी पैर फैला कर सोई नहीं। वस्त्रों को और भी अच्छी तरह समेट कर बैठी-बैठी ऊँघने लगी। हताश चन्द्रनाथ अपने बर्थ पर पड़ गए।

नववधू, विवाह एकान्त—और सुयोग सब कुछ, पर फिर भी कुछ नहीं। उन्होंने वर्त्तमान आँखें बन्द कर लीं, वे अब भूत की अनेक खट्टी-मीठी स्मृतियों को सोचते-सोचते कभी जाग्रत कभी निद्राग्रस्त होकर स्वप्न देखने लगे।

रात व्यतीत हुई, हरिद्वार में हर की पैड़ी पर एक सजे हुए मकान में चन्द्रनाथ का डेरा पड़ा। आनन्दी ने समझा, सचमुच यह तो घर है। मैं अकेली स्त्री इस घर की स्वामिनी और ये अकेले पुरुष इसके स्वामी।

अब उसे स्वामी के विषय में सोचने का अपने जीवन में प्रथम बार अवसर आया! यह स्वामी क्या वस्तु है? वही? सखियाँ रस-रङ्ग की चर्चा में जिसका ज़िक्र किया करती हैं? जो प्यार करता है, सुख देता है, वस्त्र-अन्न का दाता, रक्षक और पति है। वही है यह? इससे बोलना पड़ेगा? मुँह खोलना पड़ेगा? अपनी आवश्यकता जतानी पड़ेगी! अरे! अरे! इनसे तो भय लगता है—कितने लम्बे-चौड़े आदमी हैं। कैसा भारी मुँह है। कितना कम हँसते हैं। बालिका सोच में पड़ गई। उसने मधुर स्मृतियों को जाग्रत किया। सहेलियों की रहस्यमयी मुस्कान उसे स्मरण हो आई। उसने प्रथम बार चाव की दृष्टि से पति को घूँघट की ओट से देखा। परन्तु शोक—किस प्रबल बन्धन ने उसके हृदय को विकसित न होने दिया? वह देखती तो रही, पर दृष्टिपात के प्रारम्भ में उसके मन में जो माधुर्य था, उसे वह स्थिर न रख सकी।

चन्द्रनाथ थकित पड़े थे, पण्डे ने आकर कहा—यजमान! जोड़े से स्नान होगा? मैं श्रीफल ले आया हूँ!

चन्द्रनाथ ज़रा हँसे—उन्होंने आनन्दी की ओर देखा। पण्डे से कहा—बहूरानी को राज़ी करो। मैं इसे अकेली क्या साथ लाया, आफ़त हो गई। रास्ते भर न खाया न पिया, मिट्टी की लोढ़ी की तरह बैठी रही है।

पण्डा वृद्ध और हँसमुख था। अपने पोपले मुँह पर हज़ारों सिकुड़न डाल कर उसने कहा—सरकार, वे अभी बालक हैं, सब समझ जावेंगी तब क्या ऐसी रहेंगी। भगवान् ने उन्हें राजरानी बनाया है—यह बात भी वे समझेंगी ही!

आनन्दी ने बूढ़े की बात को यथासाध्य समझने की चेष्टा की। उसने अपने बहुमूल्य आभूषण और वस्त्रों को देखा 'राजरानी'! वह सोचने लगी। सच ही तो! उसने उत्फुल्ल नयनों से घूँघट ही में वृद्ध को और फिर पति को देखा।

इस बार चन्द्रनाथ की आँखों से उसकी दृष्टि भिड़ गई। शुभ-दृष्टि की रस्म अब निबटी। उन्होंने कहा—क्या कहती हो, जोड़े से स्नान करना है?

बालिका लजा कर रह गई।

बूढ़े पण्डे ने कहा—भैया! गङ्गा में जोड़े से स्नान करने से सुहाग अचल रहता है—दूध-पूत से गोद भरी रहती है। तीर्थ में ऐसा सुयोग कब-कब आता है?

बालिका ने लालसा की दृष्टि से वृद्ध को देखा। चन्द्रनाथ उठे। दम्पति धीरे धीरे कमर-कमर जल में पैठ गए। गँठजोड़ा बँधा था। अनेक स्त्री-पुरुष हर की पैड़ियों पर विहार कर रहे थे। भगवती गङ्गा झल-झल करती लहरें मार रही थीं। आनन्दी आनन्द के उल्लास में लज्जा और सङ्कोच को क्षण भर के लिए भूल गई। पानी में कहीं डूब न जाय, इस भय से उसने कस कर पति का हाथ पकड़ लिया। अब वह गिन-गिन कर ग़ोते लगाने लगी। प्रकृत बालिका-स्वभाव और चिर सहचर जीवन ने अस्वाभाविक बधूपन को किसी मोहमयी मदिरा के प्रभाव से दूर कर दिया। हर्षातिरेक से वह किलकारियाँ भरने लगी, चन्द्रनाथ मूढ़ बने चुपचाप बालिका-पत्नी का उल्लसित स्नान और जल-क्रीड़ा देखने लगे। पर उनके हृदय में ज्वार आ रहा था। वे न जाने क्या सोच रहे थे। इसी हरद्वार

के घाट पर, इसी हर की पैड़ी पर! ओफ़ जाने दो। उन्होंने मानों नींद से चौंक कर कहा—चलो, चलो। अब अधिक नहीं! भीगी हुई केसरी रङ्ग की साड़ी को शरीर से चिपकाए, अधिकांश सङ्कोच को गङ्गा में धोकर—उत्फुल्ल होठ और नयनों से पति को घूरती हुई आनन्दी दृढ़ता से पति की मुट्ठी पकड़े बाहर निकली।

५

चैत्र का छलकता हुआ बसन्त, उस पर हरिद्वार की सुनहरी ऋतु, दिन में ज़रा तीखी धूप, जो मन में सदैव लहरों से खेलने की अभिलाषा उत्पन्न करती है और रात की गुलाबी सर्दी ने, जो मीठी नींद लाने में अद्वितीय है, चन्द्रनाथ के लिए क्षण-भर को वास्तव में सुहागरात का स्वाद दे गया। आनन्दी कनखियों से देखने, मृदु-स्वर में अपनी इच्छा प्रकट करने, कभी-कभी उसी तरह स्नान का अनुरोध करने और छोटी-मोटी व्यवस्थाओं में उनका हाथ भी बँटाने लगी। फिर जब वे सन्ध्या के समय ख़ोमचे वालों की भरपूर भीड़ में थोड़े सङ्कोच के बाद हर की पैड़ी के विशाल प्राङ्गण में आनन्द के साथ—फ़ालूदा, कुल्फ़ी की बरफ़ और दही-बड़े खाने लगे, तब चन्द्रनाथ की मानो हृद्वेदना क़तई सो गई, वे एक बार उल्लास के साथ द्वितीया पत्नी के साथ प्रमोद में लगे।

आनन्दी ने सोचा, भय की कोई बात नहीं है। ये देखने में खूब लम्बे-चौड़े अवश्य हैं—जैसे हमारे पड़ोस के वे सेठ जी थे, पर वैसे बुरे मिज़ाज के नहीं हैं, हँस कर बात करते हैं, दस बार आवश्यक वस्तु की पूछताछ करते हैं, हर समय मन बहलाते हैं—फिर अपने पति तो हैं; ग़ैर तो

नहीं। वह मस्तक पर रेखा डाल कर, थोड़ी गम्भीरता से सोचती, और इस प्रकार साहसी और गृहिणी के गाम्भीर्य का उसके मन में धीरे-धीरे उदय होता। दो-तीन दिन बाद एक बार उसने कहा—बाज़ार की पूरियाँ आप कब तक खावेंगे, सामान लाइए तो रसोई बन जाय। चन्द्रनाथ ने चाँद पाया। जिस समय वे प्रथम बार पत्नी के हाथ की रसोई खाने बैठे, कच्ची दाल और जली रोटियाँ सराह-सराह कर खाने लगे। धुएँ के मारे बालिका की आखें अन्धी हो रही थीं। अकेली बिना सरो-सामान के रसोई बनाने का यह उसका प्रथम प्रयास और प्रथम साहस था। भोजन करके चन्द्रनाथ जब थाली को रुपयों से भर कर उठे, तो आनन्दी एक बारगी ही विह्वल हो उठी। वाह ! इनके बराबर प्रिय और कौन है। उस दिन उसने पति की जूठी थाली में भोजन करके एक अभूतपूर्व आनन्द अनुभव किया। और जब चन्द्रनाथ मीठी नींद ले रहे थे, वह चुपके से आई और पैरों के पास बैठ कर धीरे-धीरे पैर दबाने लगी। चन्द्रनाथ की आँखें खुलीं। देखा, पत्नी पत्नी के स्थान पर उपस्थित है। उन्होंने अधीर होकर उसे खींच कर हृदय से लगा लिया। अतिशय आनन्नदातिरेक से उनका शरीर बेसुध हो गया। और फिर वे थोड़ा सचेत होते ही किसी अतर्क्य शक्ति के प्रभाव से, उस वेदना-स्थल पर शीतल स्पर्श-मरहम लगा कर फूट-फूट कर रो उठे। बहुत रोए, ज्यों-ज्यों उन्हें सुख मिलता था उनका रुदन फूटता था। उस अज्ञात रुदन के कारण को न जान कर, आनन्दी बहुत घबराई। उसने फ़ौरन प्रश्न किया—यह क्यों? इस प्रश्न में घूँघट भी खसका, स्निग्ध नेत्रों ने प्रश्नों का ताँता बाँध दिया। फिर उसने अपने आँचल से पति के आँसू पोंछ डाले। चन्द्रनाथ ने थोड़ा शान्त होने पर पत्नी का

चुम्बन किया। मुख्य विवाह तो उनका अब हुआ। सारी विषमता नष्ट हुई। अब दोनों व्यक्ति एक-दूसरे के अति निकट, परस्पर एक दूसरे के परम हितैषी, प्रेमी और अकपट बन्धु बने। अब वे वास्तव में पति-पत्नी थे; और आनन्दी अब इसका रहस्य समझ गई थी।

६

चन्द्रनाथ छुट्टी पूरी होने पर नौकरी पर आ गए। साथ में अकेली आनन्दी थी। नौकरी बड़ी आसान थी। अधिकांश समय छुट्टी का रहता और वह उनका पत्नी के पास कटता। चन्द्रनाथ ने देखा, इस पत्निपद पर यह जो बालिका आई है, उसमें नैसर्गिक सरलता को छोड़ कर और कुछ योग्यता इस पद पर बैठने योग्य नहीं। रूप, रूप? एक पृथक वस्तु है— पत्नित्व से उसका क्या सम्बन्ध? चन्द्रनाथ की गहन विवेचना-बुद्धि इस बात को ठीक-ठीक समझ गई थी। वे बड़े कर्मठ और धीर पुरुष थे। वे पत्नी की कमी दूर करने, उसे पूर्ण पत्नी बनाने के आयोजना में लगे। साधारण शिष्टाचार से लेकर सीना-पिरोना, रसोई बनाना, पढ़ाना-लिखाना एवं गान-विद्या का भी शिक्षण देना उन्होंने ठान लिया। वे आवश्यकता से ऊँची उड़ान उड़े। केवल कल्पना से नहीं, कर्म से भी। वे दो-दो घण्टे चूल्हे के आगे बैठ कर सब प्रकार के पाक-शास्त्र की स्वयं शिक्षा देने लगे। पाक-विद्या की जितनी हिन्दी पुस्तकें मिल सकती थीं, सभी उन्होंने ख़रीद लीं। फिर साधारण सिलाई से लेकर क़सीदे तक के काम के लिए उन्होंने शिक्षिकाएँ नियत कर दीं। पढ़ाने के लिए दो अध्यापक प्रतिदिन बारी-बारी से आकर पढ़ाने लगे। एक केवल गणित और दूसरा हिन्दी भाषा। रात

को स्वयं चन्द्रनाथ हारमोनियम लेकर बैठते—परन्तु एकदम वे कल्याण, विहाग और सोरठ पर दौड़ पड़ते।

विवाह के बाद नववधू को ऐसी भयानक विपत्तियों का सामना करना पड़ता है, इतना कठोर परिश्रम करना पड़ता है, यह आनन्दी को ज्ञात न था। वह भौंचक-सी सभी की आज्ञा मानती, सभी कुछ सीखना चाहती, सभी तरह योग्य बनना चाहती। पर सबके बीच में एक वस्तु बाधक थी। उसकी प्रकृति, आयु का विकास, यौवन का विकास, और ठीक समय पर चन्द्रनाथ की—नहीं-नहीं पति की प्राप्ति। परन्तु पति में एक अद्भुतता थी। क्षण-भर में तो वे उस नववधू के नवपति, आनन्द और उल्लास के देवता, प्यार और आदर के उद्‌गम थे परन्तु दूसरे ही क्षण में, कठोर गुरु, नियन्ता, संरक्षक, शिक्षक और न जाने क्या-क्या? अब बालिका समझे तो क्या? सोचे तो क्या? कहे तो क्या? करे तो क्या?

उसके प्रकृत हास्य और विनोद में व्याघात पड़ने लगा। उसकी प्रत्येक चेष्टा की चन्द्रनाथ आलोचना करते, रहन-सहन में ऐब निकालते। इस तरह इस बात को मत बोलो, इतना ज़ोर से मत हँसो, इस तरह खड़ा होना सभ्यता नहीं, यह वस्त्र इस तरह नहीं पहना करते, अरे! तुमने इस तरह पाँव फैला कर बैठने की आदत नहीं छोड़ी। इन बातों से आनन्दी का खाना-पीना, सोना-जागना—यहाँ तक कि साँस लेना भी हराम हो गया।

उसके हृदय में पति के प्रति प्रेम का पूर्ण स्फोट नहीं हुआ था। उसके हृदय की कली अविकसित थी। इसी पर उस पर दिन पर दिन कठोर होते हुए उसके पति के शासन ने उसे भयभीत और शङ्कित कर दिया। चन्द्र-

नाथ के अन्तस्तल को समझने की शक्ति उस अबोध में कहाँ थी? जिस आयु में जीवन आँखों में होता है उस आयु में प्रौढ़ वासना का तत्व कैसे समझा जाय! आनन्दी थकित, चिन्तित और पीड़ित-सी पति की बातों को यथासाध्य मानने का ध्यान करती, चेष्टा करती, परन्तु उससे सदैव भूलें होतीं। वह पति को क्रुद्ध देख कर ज़रा भयभीत होती, पर उन्हें हँसता देख कर निःशङ्क देखने लगती। धीरे-धीरे उसे इस जीवन का भी अभ्यास हो गया। उसे ऐसा भास हुआ, ये तो इसी तरह क्षण में हँसते, क्षण में क्रुद्ध होते हैं—इसका ज़्यादा विचार न करना चाहिए।

चन्द्रनाथ जब कड़े शासक बने थे, तब यदि शासक ही बने रहते तो वे अपने उद्देश्य में सफल होते। परन्तु वे भावुक भी तो थे। पत्नी को प्यार भी करते थे, अपार दया भी उनकी उस पर थी। वे यह जानते हैं कि इस उल्लसित कुसुम-कलिका को समवयस्क पति के साथ पूर्ण विकसित होने देने का स्वाभाविक अधिकार मैंने छीन कर, इस पर अन्याय भी किया है। पर किया क्या जाय? उसे अति शीघ्र अपनी पत्निपद के योग्य बनाने की बड़ी आवश्यकता भी थी। विवश हो वे उसे शासन में रखने के लिए केवल आवश्यक कड़ाई करते, परन्तु फिर यथासम्भव प्रेम और क्षमा का भाव भी रखते।

इसी का ग़लत अर्थ आनन्दी ने लगाया था और वह अब पति के क्रोध की उपेक्षा करने लगी थी। उसकी आयु का मद, और धीरे-धीरे प्राचीन बनना उसका सहायक था।



७

चन्द्रनाथ को जीवन का पूर्ण विकास प्राप्त था। उनकी आयु, शिक्षा और परिस्थिति ने उस विकास को सहायता दी थी। चन्द्रनाथ जैसे पुरुष अपनी स्त्री को सहधर्मिणी के रूप में अथवा कम से कम पत्नी के रूप में अपने सम्मुख देखे बिना कैसे सन्तुष्ट रह सकते थे। परन्तु आनन्दी पत्नी या सहधर्मिणी थी कहाँ? खास कर चन्द्रनाथ जैसे व्यक्ति की? वह अबोध, अज्ञानी बालिका, हठात् विषम पुरुष की स्त्री बनाई गई और फिर हठात् उसे उसकी सहधर्मिणी और पत्नी बनाने के लिए कई अध्यापक, अध्यापिकाएँ, स्वयं चन्द्रनाथ और न जाने क्या-क्या तूफ़ान खड़ा था! उसका जीवन प्रारम्भ था। विवाह और पति-इन दो मधुर शब्दों से यौवन के प्रारम्भ में जो लहरें उठती हैं, वह आनन्दी के मन में उठती थीं—स्वाभाविक रूप से भी और सखी-सहेलियों तथा पड़ोसिन सम-वयस्काओं के द्वारा उत्तेजन प्राप्त करने पर भी। परन्तु उन लहरों का किनारा तो एक-मात्र पति है—वह पति यदि तिल बराबर पति था तो पहाड़ बराबर बुज़ुर्ग, गुरु और शासक था। वह रत्ती-भर यदि सखा था, तो मन भर अधिकारी था! जैसे वासन्ती वायु अपने झोंकों से कली को खिलाती है और दोपहर की धूप का प्रखर तेज उसे मुरझा कर झुलसा देती है, उसी प्रकार आनन्दी की दशा थी।

चन्द्रनाथ चुटीले हृदय के पुरुष थे। उनकी जीवन-सङ्गिनी छिन चुकी थी, जिसके साथ उन्होंने अपने जीवन, यौवन के उल्लास और विकास के साथ यह प्रौढ़ पद प्राप्त किया था। उसकी मृत्यु के तत्क्षण बाद वे आतुर

होकर एक स्त्री-शरीर के लिए विकल हो उठे। तब तक वे स्त्री-शरीर और पत्नी एवं सहधर्मिणी में क्या अन्तर है, यह समझे न थे। अब पुराने शरीर की जगह नया शरीर, ढले यौवन की जगह उठता यौवन, विषाद की जगह उल्लास उन्हें मिला। पर नहीं मिली पत्नी; सहधर्मिणी, जीवन-सङ्गिनी। उसे खोकर अब वे इतने दिन बाद जाग्रत हुए। तारों से भरी रात थी। बड़े परिश्रम से थकित चन्द्रनाथ बाहर से आए थे। घर में देखा, आनन्दी बेसुध पड़ी सो रही है। चन्द्रनाथ सोचने लगे, मेरा तो अभी भोजन भी न हुआ। यह सो गई। एक वह थी, जो ऐसी अवस्था में रात्रि भर खड़ी प्रतीक्षा करती थी। पत्नी और सहधर्मिणी बनने के लिए स्त्री को किनती तपस्विनी, कितनी साध्वी, कितनी इन्द्रिय-विजयिनी बनने की आवश्यकता है—अब उन्होंने इस पर गम्भीर विचार किया।

ओह तपस्विनी! तुमने भूख-प्यास, क्रोध-निद्रा को जीत लिया था। तुम अपने साधारण वेश और साधारण आकृति में किस दायित्व को छिपाए मेरे-जैसे प्रकाण्ड पुरुष के साथ आधी आयु तक चलीं। कैसी सरलता, कैसे सुख, कैसे आनन्द के साथ! तुम इतने ज़ोर से कभी नहीं हँसती थीं। पर तुम्हारे साथ उतने ही ज़ोर से मैं भी तो हँसता था। यह कितना हँसती है, पर मैं उस हँसी से इतना भयभीत होता हूँ, जितना बच्चे बिजली की तड़प से। सदैव इसकी आत्मा हँसती है और मेरी रोती है। मेरे जीवन में घाव है, मेरे निर्वाह में किरकिरी है, पर इसका जीवन तो अभी सोकर उठा है, अपने जीवन के प्रभात में यह ग़रीब मुझ घायल के साथ कहाँ तक कृत्रिम वन्दना सहन करेगी! उन्होंने शय्या

पर सुख की नींद लेते आनन्दी के स्वर्ण-शरीर को देखा, फिर उनकी दृष्टि सुदूर आकाश में टिमटिमाते एक तेजस्वी तारे पर जाकर अटक गई। उन्होंने देखा वह शीर्ण मुख, वह शान्त मुद्रा करुणाभाव से उन्हें देख रही है। वे दोनों हाथ आकाश की तरफ़ फैला कर 'क्षमा-क्षमा, ओ तपस्विनी क्षमा!' कह कर उन्मत्त की तरह दौड़े।

आनन्दी हड़बड़ा कर उठ बैठी। नींद पर झुँझलाई। अपने पर मलामत की, वह अतिशय अपराधिनी की तरह भयभीत दीवार के सहारे खड़ी पति का उन्माद देखने लगी। बालिका में उद्विग्न पति को सान्त्वना का साहस कहाँ था? चन्द्रनाथ पृथ्वी पर गिर कर रोने लगे और वहीं वे सो भी गए। आनन्दी रात-भर उनके पैरों को गोद में लिए बैठी रोती रही।

८

दूसरे दिन दोनों ही चुप थे। चन्द्रनाथ नीची गर्दन किए चुपचाप भोजन कर गए। आनन्दी ने पति को भोजन करा कर स्वयं कुछ न खाया। सन्ध्या समय चन्द्रनाथ ने घर में आकर देखा, आनन्दी चुपचाप गृह-कार्यों में लगी है। रसोई प्रथम से ही तैयार है। पति को देखते ही उसने विनयपूर्वक पति से भोजन को कहा—चन्द्रनाथ ने पत्नी का वह स्वर प्रथम कभी न सुना था। उन्होंने देखा, गम्भीर विषाद की रेखा और थकित भावना उन उत्फुल्ल नयनों को निर्जीव कर चुकी थी। पर वे स्वयं बहुत गम्भीर थे। उन्होंने आनन्दी पर कुछ ध्यान न दिया—वे चुपचाप भोजन करके बाहर बैठक में चले गए।

धीरे-धीरे रात्रि गम्भीर होने लगी। चन्द्रनाथ ने शयनागार में जाकर देखा, दूध के समान शय्या पर फूलों से शृङ्गार हो रहा है, परन्तु आनन्दी

का वहाँ पता नहीं। चन्द्रनाथ ने इधर-उधर देखा। घर भर देख डाला। आशङ्का और भय से वे छटपटाने लगे—हे ईश्वर! मामला क्या है? रसोई के भीतर की ईंधन वाली कोठरी में आनन्दी धरती पर पड़ी थी। उसे होश न था। चन्द्रनाथ ने बाहर लाकर उसे देखा—शरीर ठण्ढा, और अकड़ कर लकड़ी के समान बन गया है, आँखें पथरा गईं हैं, मुख से झाग आ रहा है, चन्द्रनाथ सब समझ गए। उन्होंने धैर्य से नाड़ी और हृदय के स्पन्दन को देखा और एक क्षण भर व्यर्थ न खो, डॉक्टर के लिए दौड़े।



प्रभात की ऊषा के उदय के साथ आनन्दी ने चैतन्य लाभ किया। दीप की क्षीण रेखा में उसने विषण्ण-मुख पति को अस्त-व्यस्त वेश में पलङ्ग के सिरहाने खड़े देखा। उसके नेत्र-कोण से अश्रु-जल बह चला। धीरे से आनन्दी ने अपना हाथ ऊपर उठा कर पति का हाथ पकड़ लिया। चन्द्रनाथ झुक कर बैठ गए। उन्होंने कहा—यह तुमने क्या किया?

आनन्दी के होंठ फड़क कर रह गए। उसने अभिप्राय की दृष्टि से पति को देखा।

"क्या तुम्हें कुछ कष्ट था?"

"कष्ट? मैं नवीन जीवन में आई थी। परन्तु मैं अयोग्य, पूरी चेष्टा करने पर भी आपको सुखी न कर सकी। जीवन भर जो प्यार, सुख, आदर मुझे नसीब नहीं हुआ था, वह आपने मुझे दिया। हाय! कहाँ मैं अभागिनी तुच्छ बालिका और कहाँ आप? ओह! आपकी महिमा, वह भी मैं समझ नहीं सकती। मैं पढ़ नहीं सकती, सीख नहीं सकती, मैं जितना आपको

सुखी बनाने की चेष्टा करती उतनी ही मूर्खता करती। मैं आपके जीवन में किरकिरी हूँ—मुझे जाने दीजिए, मुझे चरणों की धूल दीजिए।"

चन्द्रनाथ को इस अवसर पर, इस प्रगल्भ भाषण के सुनने की आशा न थी। आनन्दी फिर बोली—मेरी जितनी योग्यता है उतना ही मैं सीख सकती हूँ, उतना ही कर सकती हूँ—आप मुझे जितनी बड़ी बनाना चाहते हैं उतनी मैं बन कैसे सकती हूँ?

चन्द्रनाथ ने बात टाल कर कहा—तुमने क्या खाया था?

"अफ़ीम!"

"कहाँ से मिली?"

आनन्दी चुप रही।

चन्द्रनाथ कुछ देर स्तब्ध बैठे रहे। फिर उन्होंने तीक्ष्ण दृष्टि से पत्नी को देख कर कहा—प्रिये, मूर्ख तो मैं हूँ—तेज़ आँच में रोटी सिकती नहीं, जलती है। ठहरो, तुम इतना समझ सकती हो—यह मैं न जानता था। तुम्हें अल्पवयस्का समझ कर तुम्हारी बुद्धि पर मैं पूर्ण अविश्वास करता था, और उधर तुम्हारी बुद्धि से सहस्र गुणा भार उस पर लादता था। आज से मैं तुम्हारा गुरु नहीं, शिक्षक नहीं शासक नहीं—पति हूँ, मित्र हूँ। आओ, मैं स्वार्थ का त्याग करूँगा।

आनन्दी के नेत्रों में एक और ही प्रभा थी। वह बालिका की नहीं नारी की नहीं—वह प्रभा पत्नित्व के गहन उत्तरदायित्व को व्यक्त कर रही थी। चन्द्रनाथ ने देखा, वे कुछ कह न सके।

आनन्दी फीकी पड़ने लगी। उसकी मुट्ठी शिथिल हुई और चन्द्रनाथ का हाथ उसके कर-पल्लव से पृथक हो गया। चन्द्रनाथ रोए नहीं, एक अतर्क्य वेदना एवं मार्मिक आलोचना उनके मन में उठ रही थी। उन्होंने अतिशय प्रेम और आदर से आनन्दी का चुम्बन लेने का इरादा किया पर आनन्दी वहाँ थी कहाँ? चन्द्रनाथ ने उस निर्जन प्रभात में, आनन्दी के अभाव में उसके शरीर को जी भर के एक बार प्यार किया और फिर उसके उन्मीलित नेत्रों को अनन्त के लिए आच्छादित कर दिया।





# बड़नकी

अजमेर तो बहुतों ने देखा होगा, उसके सी ऊबड़-खाबड़ गन्दी गलियाँ और सड़कें और किस शहर को नसीब हैं? वैसे मैले, थोंदल, थल-थल हलवाई मिट्टी के रङ्ग की धोती कमर में बाँधे, लोहे के थालों में तेल और गुड़ की मिठाइयाँ—भुन्जे सेव लिए किस तरह चुन्धी आँखों से ग्राहक के ऊपर शुभ-दृष्टि डालते हैं। इसे बता कर कैसे कहा जाय? अजी वैसी कूँजड़नें धरती के छोर पर कहीं मिल जायँ—तो नाम! मदार गेट के शैतान की आँत की तरह ऊँची-नीची और रेखागणित की तमाम शक्लों की मुरक्कब गली को पार करते ही फिर कूँजड़न ही कूँजड़न हैं। सभी नमूनों को देख लीजिए—नवेलियाँ महीन झिलमि घूँघट से और प्रौढ़ाएँ कटाक्ष की खुली दुधारी

तलवार से एवं वृद्धाएँ अधनङ्गे सिर और हाथ-भर लम्बी ज़बान से जिस खूबी से सौदा पटाती हैं और उनके मर्दुए जिस सन्तोष से इस सौदे को नयन भर कर देखते हुए मीठी तमाखू का दम पर दम चुपचाप बैठे लगाया करते हैं, इसे जिसने न देखा—उसकी आँखें, चाहे जैसे बढ़िया चश्मे से ढकी रहें, व्यर्थ हैं। इन कूँजड़ों की उर्दू-मारवाड़ी मिश्रित तीखी-मीठी बोली-ठठोली, कलेजे के आर-पार जाने वाले व्यङ्ग वाण झेलने की अपेक्षा लोग चार पैसे झाड़ देने में जो स्वाद पाते हैं, उसे अजमेर के भाग्यवान् ही जान सकते हैं।

इतना होने पर भी आज अजमेर में कुछ तत्व नहीं है। सेठों के नए-नए बँगलों ने शून्य पहाड़ी टेकरियों को एक शोभा तो प्रदान की है। चीफ़ कमिश्नर साहब का फरफराता झण्डा जब अभागे आनासागर के हिलोरें मारते जल में प्रतिबिम्बित होता है और स्वच्छ खालिस सङ्गमर्मर की बनी शाहजहाँ की विधवा बारहदरी पर खड़े होकर जब दो चार भद्रजन उसे निहारते हैं तो समझिए, अजमेर में सब कुछ है। गलियाँ गन्दी हैं तो हुआ करें। महल, मकानात, हवेलियाँ किस शान की खड़ी हैं, दुःख तो यही है कि उनमें रहने वाला आज नहीं। अजमेर में नर हैं, नारी हैं, बाज़ार हैं, गलियाँ हैं, मुहल्ले हैं—पर नहीं है प्राण। वह प्राण, जिसके लिए अजमेर से महामायावी अङ्गरेज़ों ने विवाह किया था। अजमेर मुर्दा है—वह राजपूताने की एक महानगरी का श्मशान है।

## २

पर सदा ही ऐसा न था। एक समय था, जब कि अजमेर में ठड्डा-परिवार ओज पर था। सारे राजपूताने में इसकी तूती बोल रही थी।

सूरत की आढ़त के द्वारा यूरोप तक उनकी हुण्डी चलती थी। चाँदी के बाज़ार में अमेरिका तक उनकी प्रामाणिकता थी। सेठ चाँदमल छगनमल का नाम समस्त भारत के प्रमुख सेठों में था। सोनियों का आज जैसा दौर-दौरा न था, अलबत्ता लढा-परिवार तब भी ओज पर था। सोनियों और लढाओं में लाग-डाट चलती रहती थी। गोटा और जवाहरात एवं हुण्डी-पर्चे की अजमेर एक भारत-प्रसिद्ध मण्डी था। उस समय आठ सौ दूकानें तो सिर्फ़ गोटे की थीं।

सन् ५७ के ग़दर के बाद अङ्गरेज़ों ने अनुभव किया कि राजपूताना हमारी सब से बड़ी ढाल है। साधारण प्रजा की अपेक्षा रईस और रजवाड़े अधिक आसानी से हमारी ग़ुलामी पसन्द करेंगे; इसके सिवा इन्हें सर्वथा बधिया बनाए रखने ही में कल्याण है। इसलिए उन्होंने राजपूताने के लिए अपनी ख़ास नीति निर्धारित की; ख़ास-ख़ास सभी ठिकानों ने अङ्गरेज़ों से सन्धियाँ कर ली थीं। मारवाड़ ने नवीन सन्धि द्वारा सर्वथा अपने आपको बिट्रेन की कृपा पर छोड़ दिया था, निदान अजमेर में अङ्गरेज़ी साम्राज्य का सौभाग्य-सिन्दूर—लाल-बिन्दु लगा दिया गया। अजमेर-सा सम्पन्न नगर उस समय था नहीं। इसके सिवा यदि वर्षा ठीक-ठीक हो जाय, तो काश्मीर को छोड़ कर, अजमेर की शुषमा को धारण करने वाला नगर भारत में नहीं।

अजमेर कमिश्नरी बन गया। आज तक वह भारत के रजवाड़ों के प्रभु का स्थान है। छोटी-छोटी शक्तियाँ, जिनका सम्बन्ध राठौर से अधिक है, अजमेर के चारों तरफ़ छाई हुई हैं। इसके सिवा मेवाड़ का प्रतापी नाम उस समय तक सर्वथा निस्तेज न हुआ था—मेवाड़ का मानो अजमेर सिंह-द्वार है। उधर गुजरात का फाटक भी यहाँ से ही खुलता है।

३

उन्हीं दिनों की बात है। लाखन कोठरी के इस तरफ़, जहाँ आजकल धान-मण्डी का मोड़ है और इस समय जहाँ सड़े हुए अन्न की दुर्गन्ध सदा बनी रहती है तथा टूटी हुई सड़क और फूटी-सी एक दुमज़िला इमारत खड़ी है, वहाँ एक तिखण्डा आलीशान महल था, जिसके द्वार पर सदैव श्रीमन्तों और उमरावों की सवारियों का ताँता बँधा रहता था। यह आलीशान महल एक वेश्या का था। और उसका नाम था—'बड़नक्की'।

'बड़नक्की' अपने ज़माने में समस्त राजपूताने में प्रख्यात वेश्या थी। उस समय वेश्याओं से सम्बन्ध रखना रईसों और उमरावों के लिए एक शान की बात समझी जाती थी। जातीय सुधारक युवक-दल तब कहाँ था, खद्दर और स्वराज्य के नारे सोए पड़े थे। उत्थान और नव्य जीवन राजपूताने को त्याग चुका था। तब थी एक मूर्च्छा की बदमस्ती। उसमें समस्त मारवाड़ सो रहा था और प्रतापी ब्रिटेन का यूनियन-जैक हवा में लहरा कर उस बदमस्त सोते हुए मारवाड़ रसिया का ठण्डे थपेड़ों से सुला रहा था।

वेश्या और मद्य उस समय के जीवन की आवश्यक सामग्री थी। घर-घर भट्ठियाँ थीं और अनेक जाति की सुवासित मदिरा घरों में ही तैयार होती और पानी की तरह पी जाती थी।

बड़नक्की की आयु ४० को पार कर गई थी। उसकी नाक अपेक्षाकृत कुछ बड़ी थी, उसी ने उसे इस नाम से प्रसिद्ध भी किया था। ४० वर्ष की आयु तक उसने बड़े-बड़े घर वाले, बड़े-बड़े मार्के जीते, बड़े-बड़े मूँछ-मरोड़ों को ढीला किया। सरदारों को भिखारी बनाना और सेठों के दिवाले

निकलवाना बड़नक्की के बाएँ हाथ का खेल था। प्रति वर्ष सुन्दर बालिकाएँ देहात से संग्रह करके, उन्हें पहनने-ओढ़ने, अदब-क़ायदे की तालीम देकर रईसों और सेठों को बेचना उसके व्यापार का एक ख़ास अङ्ग था। श्रीमन्त, साहूकार और सरदारों को दूसरे धनपति मित्रों से क़र्ज़ा दिलाना, जायदाद गिरवी रखाना, सुलह और विग्रह कराना, बड़े घराने की बहू-बेटियों को अनायास ही उड़ा लेना बड़नक्की के व्यवसाय का विस्तार था। उसकी शाखाएँ—बीकानेर, जयपुर, उदयपुर, कोटा, बूँदी, जोधपुर आदि सर्वत्र फैली हुई थीं। इन सब धन्धों में लाखों रुपयों की सम्पत्ति उसके पास उमड़ी चली आती थी। इस सघन व्यापार को करते बड़नक्की अपने यौवन का पूरा मोल-तोल ले-लिवा कर प्रौढ़ा बनी थी। पर उसका धन्धा वैसे ही ज़ोरों पर था। १०-१२ अनिन्द्य सुन्दरियाँ—सभी नमूनों की—उसके महल में सजीव पुतलियों की भाँति बनी रहती थीं—मारवाड़ का कोई भी रईस-छैला उन ड्योढ़ियों में घुस कर बिना पिए और बिना छके बाहर न निकल सकता था!

४

शीतकाल की सन्ध्या थी, ७ बज चुके थे। धुँधला अन्धकार सर्वत्र व्याप्त हो गया था। बड़नक्की स्नान-उबटन करके बन-ठन कर बैठी थी। उसका रङ्ग गौर-वर्ण, शरीर मांसल, त्वचा साफ़ और चमकीली, आँखें अनीदार, होठ उत्फुल्ल और खड़ी होने की धज निराली थी। स्वास्थ्य भी उसका खूब था, ४० वर्ष की उम्र होने पर भी उसमें सिवा कुछ स्थूलता उत्पन्न हो जाने के उसके रूप में अन्तर नहीं पड़ा था। वह एक हलकी दुलाई ओढ़े हुक़्क़े की नली मुँह में दबाए, गद्दे पर मसनद के सहारे बैठी

थी। नौकरचाकर बड़े यत्न से कमरे को सजा रहे थे। रङ्गीन हाँडियों में काफ़ूरी बत्तियाँ जल रही थीं। धीमी और सुगन्धित वायु से कमरा महक रहा था। सब कुछ ठीक-ठाक करके उसने नौकर को आवाज़ देकर कहा—"बसन्ती यदि कपड़े बदल चुकी हो तो उसे ज़रा यहाँ भेज दो।" बसन्ती ने सहमते-सहमते कमरे में प्रवेश किया। बड़े दुलार से बड़नक्की ने कहा—"बेटी! देखो, इस पोशाक में तुम कितनी अच्छी लगती हो। पर देखो, बण्डी इस तरह नहीं पहना करते। तुमने तमाम गर्दन और कान ही ढक लिया—वाह, यह कैसा भद्दापन है! सिर का पल्ला ज़रा पीछे रक्खा करो। घूँघट का इस घर में काम नहीं। और हाँ, देखो, वह मेरा काश्मीरी नया शाल निकाल लो—वह तुम्हारा हुआ। पर इतनी सुस्त क्यों हो? क्या पराए घर हो? घर तो तुम्हारा है, ख़ुश रहो—खाओ, खेलो, मौज करो। औरों को नहीं देखती क्या? अच्छा देखो, उस मसनद पर बैठो तो सही। नहीं, इस तरह नहीं, सिकुड़ती क्यों हो? हाँ, अब ठीक है। अच्छा ज़रा उस बोतल और गिलास को तो उठा लाओ।"

बालिका ने विनम्र भाव से बोतल-गिलास बड़नक्की के सामने धर दिया। बड़नक्की ने अधिकार के स्वर में कहा—गिलास भरो बेटी! बालिका ने गिलास भरा। बड़नक्की ने उसे हाथ में लेकर पी लिया और कहा—एक गिलास तुम भी पियो!

"जी नहीं, मैं नहीं पिया करती।"

"यह क्यों, तुम्हारे ठाकुर साहब तो सदा पीते हैं?"

"जी हाँ, पर मैं नहीं पीती।"

"पगली बेटी ! ऐसी नियामत बिना पिए रहा जा सकता है ?"

बड़नकी ने गिलास भरा। बालिका के होठों से लगा दिया—बालिका पी गई। इसके बाद बालिका को प्यार से चूम कर बड़नकी ने कहा—बसन्ती, तुम किसी दिन बड़ा नाम कमाओगी। अच्छा, अब काम की बात सुनो। देखो, यह कसबन का घर है। अपना-अपना कर्म अपना-अपना धर्म। मैं चाहती हूँ कि किसी लखपती को तुम्हें सौंप कर तुम्हें खुश देखूँ। अभी जो सरदार आने वाले हैं—अजमेर तो क्या, मारवाड़ में उनके-सा सुन्दर जवान नहीं है। कैसे बाँके जवान हैं—कि वाह ! उम्र भी २०-२१ के इतनी ही। रङ्ग, जैसा कुन्दन का, वाणी, जैसे फूल बरसते हैं, दाँत जैसे मोती, छरहरा बदन, कैसा प्यारा जवान है। तुझे बेटी, उनकी सब तरह खातिर करनी होगी। लजाने-शर्माने से काम नहीं चलेगा, समझीं ? अच्छा, ऊपर जाकर ज़रा देख आओ, नाश्ता और खाने-पीने का सब सामान तैयार है न ? पर देखना, जो वे बहुत इसरार करें तो पी लेना ! ज़्यादा ना-नूँ इन रईसों को पसन्द नहीं। जाओ, उस कमरे में शराब, गिलास और नाश्ता सब ठीक-ठीक चुनवा दो।

बालिका नीची गर्दन किए सुनती रही, और फिर धीरे से चली गई।

बड़नकी ने उसकी तरफ़ देखा और धीरे-धीरे सिर हिला कर मुस्कराई। इतने में एक सेवक ने चिट्ठी लाकर दी। उसमें लिखा था—

प्रिये !

खेद है, मैं न आ सकूँगा। आज तुम्हारी बात रखना असम्भव है। ऐसा भी विश्वास नहीं होता कि फिर कभी तुमसे मुलाक़ात होगी। बहू जी

आ गई हैं, और उनकी पवित्रता, भोलापन और सौन्दर्य देख कर मैंने मन में कुकर्म त्यागने और चरित्र सुधारने का दृढ़ सङ्कल्प कर लिया है। कृपा कर अब उस भोली मूर्ति को दिखा कर की मुझे लालच में न फँसाना, मैं तुम्हारा प्रतिपालन वैसे ही करता रहूँगा। पर देखना, ऐसा काम कोई न करना कि मेरा नाम तुम्हारे घर के साथ लिया जा सके।

"यह स्वप्न में भी न सोचना कि मैं तुमसे नाराज़ हूँ। तुम्हारे द्वारा जीवन में जो सुख मिला है, वह जीवन में भूलने की वस्तु नहीं। अब से हम दोनों विशुद्ध मित्र रहे। प्रिये, विदा!"

पत्र बड़नक्की के हाथ से गिर गया। उसने पत्र से ज्योंही दृष्टि उठाई, दासी ने सेठ......को सम्मुख ला खड़ा किया। बड़नक्की हड़बड़ा कर उठ बैठी और बोली—ओफ़! आज इतने दिन बाद अचानक पधारे—हमारे अहो भाग्य! मैं तो समझी, हुज़ूर ने मुझे भुला दिया। कमला ने कितनी बार याद किया, मैंने कहा कि बेटी, सब्र कर! रईस कब किसके होते हैं! यहाँ तो एक आते और एक जाते हैं। पर सुनती ही नहीं, तभी से उदास रहती है। मैंने सोचा कि आपको लिखूँ, पर कुछ सोच कर रह गई। हाँ, यह तो कहिए, हुज़ूर का मिज़ाज तो अच्छा है?

"बहुत अच्छा हूँ, मैं जोधपुर चला गया था। एक गम्भीर मामला हो रहा है। अब तुमसे तो कुछ छिपा नहीं है।.........ख़ान्दान को तुम जानती ही हो, अब या तो अजमेर में वे नहीं या मैं नहीं। मैंने वहँ हाथ धरा है कि कल १० बजे दुनिया जानेगी कि सेठ........का टाट उलट गया।"

बड़नकी ने पास खसक कर कहा—आखिर तुमने ऐसी कारिस्तानी क्या की है ? कुछ सुनूँ भी ! मुझसे क्या छिपा रहे हो—सभी धन्धे तो मेरी मार्फ़त होते हैं।

"पर यह धन्धा कुछ और ही है। (धीरे से) कल पचास लाख की हुण्डियों का भुगतान सेठ जी को करना पड़ेगा। (मुस्करा कर) हुण्डियाँ ये जेब में पड़ी हैं, वहाँ रुपया है नहीं। मैं जोधपुर, बीकानेर, जयपुर—सभी जगह से उनकी हुण्डियाँ ख़रीद लाया हूँ।"

बड़नकी ने मन का भाव दबा कर कहा—ग़ज़ब करोगे। ख़ैर, तो यह कहिए कि सैकड़ों वर्ष के पुराने घराने को बर्बाद कर देंगे। आपने बड़ा भारी परिश्रम किया।

"क्या पूछती हो ? कई महीने दौड़-धूप करनी पड़ी है। नहीं तो क्या मैं बिना आपके और कमला के रह सकता था ? हाँ, कमला कहाँ है ?"

"आठ दिन के लिए जयपुर भेज दिया है। बड़ी उदास रहने लगी थी।"

"वाह, यह तो बुरी सुनाई !"

"क्यों, कमला न सही, मैं तो हाज़िर हूँ ?"

"आप अपनी जगह और कमला कमला की जगह है।"

"मेरे पास एक ही कमला नहीं है।"

क्षण भर में बसन्ती ने कमरे में प्रवेश किया। एक अपरिचित अधेड़ व्यक्ति को देख वह ठिठक रही। ओस से भीगे हुए गुलाब की कान्ति के समान लज्जा की लाली और सौन्दर्य के निखार का साथ-साथ उद्गम देख कर कामुक सेठ सक्ते की हालत में हो गए।

बड़नक्की ने कहा—बेटी! सङ्कोच न करो, अभी तो मैं तुमसे इनका ज़िक्र कर रही थी। आपको ऊपर ले जाओ, ख़ातिर-तवाज़ा करो।

बालिका चुपचाप खड़ी रही। इसी अधेड़ पुरुष की रूप-रेखा क्या उस तरह बयान करी गई थी। पर अभागिनी वेश्या की लड़की को वह सोचने का क्या अधिकार? उसने एक ही क्षण में देख लिया कि यह पुरुष न सुन्दर है, न सुडौल, बल्कि एक ४० साला अधेड़, मोटा, बदरङ्ग आदमी है।

उसके होंठ घृणा से सिकुड़ गए। सेठ जी ने उस सौदर्न्य-मूर्ति को पाकर मानो आसमान छुआ। वे बड़े चाव से उठे और उसका हाथ पकड़ ऊपर ले चले। बालिका मन्त्र-बद्ध की तरह चुपचाप चल दी।

५

अँधेरी रात में सिर्फ़ तारों की परछाईं थी। उसमें काले वस्त्र से शरीर को ढके एक व्यक्ति टेढ़ी-मेढ़ी गलियों को पार करता तेज़ी से जा रहा था। एक विशाल अट्टालिका पर जाकर उसने ऊँघते हुए द्वारपाल का कन्धा पकड़ कर, हिला कर कहा—सुनो, ज़रा देखो सेठ जी सोते हैं या जाग रहे हैं। सोते हों तो भी उन्हें जगा दो काम बहुत ज़रूरी है।

द्वारपाल ने हड़बड़ा कर, सावधान होकर कहा—पर तुम हो कौन?

आगन्तुक ने मुख पर का आवरण उतार डाला। टिमटिमाते दीपक के धुँधले प्रकाश में द्वारपाल ने देखा, वह अकचका गया और शीघ्र ही भीतर ड्योढ़ियों में चला गया।

सेठ जी की उम्र ६० को पार कर गई थी। वे घबड़ा कर बोले—बड़नक्की, तुम इस वक्त ?

"दिल न माना, सेठ जी! बुढ़ापे में दिल ज़्यादा बेक़ाबू हो जाता है।"

"हँसी रहने दो—ख़ैर तो है ?"

"ख़ैर होती तो इस वक्त मुझे आना पड़ता ?"

"बात क्या है, सो तो कहो ?"

"घर में रुपया कितना है ?"

"तुम्हें कितना चाहिए ?"

"पचास लाख नक़द !"

"पचास लाख ? और इस वक्त ? पागल हो गई हो क्या ?"

"बिना पागल हुए घर से निकल सकती थी !"

"आख़िर मामला तो बताओ, क्या है ?"

"कह दिया न, रुपए की ज़रूरत है। घर में कितना होगा ?"

"दो-तीन लाख !"

"कल कुछ देना है ?"

"कुछ नहीं !"

बड़नक्की क्षण भर खड़ी रही। उसने एकाएक सेठ जी का हाथ पकड़ लिया, और कहा—मेरे साथ अभी आदमी भेज दीजिए, जो कुछ भी होगा, भेज दूँगी। आपको कल पचास लाख की हुण्डी भुगतान करनी पड़ेगी। तैयार रहिए, सर्वनाश की दुश्मनों ने पूरी तैयारी कर ली है। इतना कह कर बड़नक्की ने कान में कुछ कहा।

सेठ जी ने एक भेद-भरी दृष्टि से वेश्या को देखा। उन्होंने बड़े ज़ोर से उसका हाथ दबा कर कहा—बड़नक्की! तुम्हारा एहसान अब इस बुढ़ापे में नहीं उतर सकता। जाओ, उस जन्म में उतारूँगा। तुम आराम करो, मैं सब भुगत लूँगा। तुम्हें रुपए के लिए तकलीफ़ करने की ज़रूरत नहीं।

सेठ जी ने एक नौकर को पुकार कर बड़नक्की को उसके मकान तक छोड़ आने का आदेश किया।

बड़नक्की विशेष आग्रह न कर, एक दृष्टि सेठ के वृद्ध, किन्तु स्निग्ध नेत्रों में फेंक कर चल दी।

६

"अभी साहब सोते हैं, मुलाक़ात नहीं होगी।"

"मगर मेरा काम बहुत ज़रूरी है।"

"मुझे जगाने का हुक्म नहीं है।"

"मैं बिना मिले जा नहीं सकता।"

गुस्से से लाल मुँह किए चीफ़ कमिश्नर साहब ने बराण्डे में आकर गुर्रा कर कहा—वेल बेरा, क्या गुल है?

"हुज़ूर सेठ साहब......"

"ओह! रायबहादुर......आप इस वक्त कैसे?"

"हुज़ूर! बहुत ज़रूरत होने पर आया हूँ।"

"क्या बात है?"

"भीतर चलिए तो कहूँ।"

भीतर आकर सेठ जी ने पगड़ी साहब के पैरों पर धर दी और सारा मामला सुना कर कहा—कल भुगतान करना या मरना—एक काम मुझे करना होगा। सिर्फ़ तीन दिन के लिए दस लाख रुपया सरकारी ख़ज़ाने से मिलना चाहिए।

साहब ने गम्भीर होकर कहा—मगर यह तो क़ानून नहीं है।

"साहब! मैं क़ानून नहीं जानता, सरकार के लिए हम जान देने के लिए तैयार हैं, क्या सरकार हमारी इतनी मदद भी न करेगी?"

साहब ने पुर्ज़ा लिख दिया।

अङ्गरेज़ी अमलदारी के प्रारम्भिक दिन थे। क़ानून आवश्यकतानुसार काम में आता था। रातोंरात सेठ जी के घर में रुपया पहुँच गया। रातोंरात कोठे में भर दिया गया। रातोंरात दीवार चुन दी गई और सफ़ेदी कर दी गई।



दस बज गए थे। सेठ जी गम्भीर मुद्रा से गद्दी पर बैठे थे। मुनीम-गुमाश्ते अपने-अपने धन्धे में लगे थे। सेठ......अपना भारी शरीर गाड़ी से उतार कर मुस्कुराते हुए भीतर चले आए। सेठ जी ने हँस कर आदरपूर्वक उन्हें बैठाया, कुशल पूछी और आने का क़ारण पूछा। सेठ जी ने ज़रा हँस कर कहा—सेठ साहब, आप पर थोड़ी सी हुण्डियाँ हैं, उन्हें सकार दें। रुपए की इस वक़्त ज़रूरत आ पड़ी है।

सेठ जी ने मुनीम जी से हुण्डियाँ लेने को हाथ बढ़ाया।

मुनीम जी का मुँह पीला पड़ गया।

सेठ जी ने कहा—क्या बात है मुनीम जी ?

"रुपया नक़द घर में है नहीं; हुण्डियों की रक़म बहुत है।"—मुनीम जी ने धीरे से कहा।

सेठ जी ने ज़रा उच्च स्वर में कहा—तो क्या हर्ज है, सेठ साहब कोई ग़ैर थोड़े ही हैं। दो-चार दिन के आगे-पीछे रुपए भेज देना।

"सेठ साहब! रुपया आज मिल जाता तो ठीक था—आज रुपए की ज़रूरत है। वरना वैसे तो कोई बात न थी।"

"आप जानते हैं, रुपया नक़द रोक कर हमेशा रक्खा नहीं जाता—हाँ, दो चार दिन में मिल जायगा, यह तो व्यवहार की बात है।"

"व्यवहार की बात तो यह है कि हुण्डी फ़ौरन सकार दी जायँ।"

"पर हमारा आपका वैसे भी तो एक मामला है।"

"यह तो ठीक है, पर रुपया तो आज ही चाहिए।"

"आज रुपया नहीं दिया जा सकता।"

"रुपया आज ही मिलना चाहिए।"

"आज रुपया नहीं मिलेगा।"

"तब हुण्डियाँ नहीं सकारी जावेंगी।"

"क्यों नहीं ?"

"तब रुपया अभी दीजिए।"

"अभी ?"

"जी हाँ, अभी।"

"दो-चार दिन भी न ठहरेंगे ?"

"दो-चार मिनिट भी नहीं"

सेठ जी हँस दिए। मुनीम जी का मुँह फीका हो रहा था, वे थर-थर काँप रहे थे। सेठ जी की हँसी का रहस्य नहीं समझे। मुँह ताकने लगे।

सेठ जी ने कहा—मुनीम जी, बेलदारों को तो बुलाओ।

बेलदारों के आने पर सेठ जी ने हुक्म दिया—इस दीवार को तोड़ तो दो।

दीवार पर घन पड़ने लगे। ईंटों के गिरते ही छनाछन रुपए का ढेर आ पड़ा। लोग हैरान थे। सेठ जी ने गर्ज कर कहा—मुनीम जी, कह दो इस कँगले से अपने हाथ से रुपया गिन कर ले जाय।

आगन्तुक सेठ धरती में गड़ गए। वे हुण्डियाँ वहीं छोड़ कर चुपचाप चल दिए।

उसी दिन रात्रि को बड़नक्की के पास उसके सच्चे प्रेम का उपयुक्त उपहार भेज दिया गया।

७

हीरे के उस हार को, जो सेठ जी ने उपहार भेजा था, बड़नक्की पहन कर क़द्दे-आदम आईने में अपने ढलते यौवन को निहार कर सेठ जी की कुछ मधुर स्मृतियों में लीन हो रही थी। एक दूसरे बड़े रईस की उसके यहाँ आज आमद थी। वह सज-धज कर बैठी थी। दासी सफ़ाई कर रही थीं, क़रीने से सामान सजाया जा रहा था। एक व्यक्ति धीरे-धीरे चुपचाप ऊपर चढ़ गया। बड़नक्की को अपने ध्यान में कुछ सुध न थी। जब

उसने एकाएक गर्दन उठा कर उसके भयानक मुख को देखा तो वह सहम गई।

आगन्तुक ने कहा—बी साहिबा, घबराओ नहीं। उम्मीद है, मुझे पहचान गई होंगी—नजफ़ ख़ाँ पठान हूँ। यहाँ के अमीरों से मैं ख़िदमत ले चुका हूँ, अब उन्हें सताना नहीं चाहता। अब मैं आपकी ख़िदमत में आया हूँ, दस हज़ार रुपए की सख़्त ज़रूरत है। कल रात को आठ बजे लूज्ञिया मसाण वाले पीपल के नीचे दक्षिण की तरफ़ गड़ा हुआ मिले, वरना ख़ैर न होगी। अच्छी तरह समझ लो, लूज्ञिया मसाण के पीपल के नीचे दक्षिण की तरफ़, रात को आठ बजे तक—समझीं? मैं तुम्हें हरगिज़ तकलीफ़ न देता, पर क्या करूँ, बात ऐसी ही आ पड़ी है। अब ज़्यादा बातचीत की फ़ुरसत नहीं, मैं जा रहा हूँ। यह कह कर वह बिना उत्तर पाए ही गद्‌गद करके ज़ीने से उतर गया। बड़नक्की मुँह देखती सहमी रह गई।

## ८

नजफ़ ख़ाँ पठान कौन था? वास्तव में यह कोई न जानता था, पर उसकी धाक बड़ी थी। छोटे-छोटे सभी अमीर उसका लोहा मानते थे। वह बहुत डाके वगैरा न डालता था और न चोरी करता था। जब उसे ज़रूरत पड़ती, वह किसी अमीर से कहता—देखो जी, १० या ५ हज़ार रुपए उस दरख़्त के नीचे गाड़ आना। अमुक समय तक। यदि वहाँ रुपए जमा न हुए तो याद रक्खो, जहन्नुम-रसीद कर दिए जाओगे।

अगर ठीक समय पर वहाँ रुपया गड़ा मिल गया तो ठीक, वरना अगले ही दिन वह रईस सचमुच जहन्नुम-रसीद, कर दिया जाता था। फिर

या तो उसका कहीं पता ही न लगता या पलङ्ग पर सिर धड़ से अलग; या कहीं जङ्गल में कुचली खोपड़ी, फटा सीना, कटा पेट कुत्ते और कौवों के जमघट में पड़ा मिलता। ये नक़्शे देख कर लोग नजफ़ खाँ की ताक़त को समझ गए थे और जब हुक्म होता, जितने रुपयों के लिए होता, जिस दरख़्त या मुक़ाम का पता होता, रुपया वहाँ गड़ा हुआ तैयार मिलता। इस तरह नजफ़ खाँ मुद्दतों अमीरों के रुपयों पर आनन्द करता रहा। उसे पकड़ने में कोई समर्थ न था। पुलिस सिर फोड़ कर मर गई। सिपाहियों और इन्सपेक्टरों की तो बात ही क्या, पुलिस-सुपरिण्टेण्डेण्ट तक उससे पिट चुके थे और बन्दूक़ तथा घोड़ा छिनवा चुके थे।

## ६

बड़नक्की गाल पर हाथ धरे बड़ी देर तक इस मामले पर विचार करती रही। अन्त में उसने निश्चय किया कि पुलिस-सुपरिण्टेण्डेण्ट से इस घटना की इत्तला करनी चाहिए। भला वेश्या का माल एक डाकू गुण्डा इस तरह हज़म कर जाय—जैसे कि बनियों का खाता है? दुनिया को हम लूटती हैं और यह हमें लूटने चल पड़ा? यह कदापि न हो सकेगा। यह इरादा पक्का करके, जैसे-तैसे बड़नक्की ने रात काटी। सुबह वह मुलाक़ात की पोशाक पहन, गाड़ी मँगा, साहब के बङ्गले को रवाना हो गई।

डिप्टी सुपरिण्टेण्डेण्ट भी उसके चेले थे। जूतियाँ सीधी कर चुके थे। ख़बर पाते ही फ़ौरन बाहर निकल आए। मुलाक़ात के कमरे में ले गए और ख़ैरियत पूछने लगे।

बड़नक्की—"हुज़ूर, ख़ैरियत कहाँ? वह मुआ नजफ़ खाँ कल आया था। कह गया है कि या तो १० हज़ार कल मसाणिया पीपल के नीचे रख

आओ, नहीं तो ख़ैर नहीं और उस बादमाश से कुछ बईद भी नहीं है, वह ज़रूर मुझे मर डालेगा, अगर रुपए न गए तो। और आप देखते हैं, रुपए मुझ ग़रीब के पास कहाँ धरे हैं। ग़नीमत है, ख़ुदा का शुक्र है! तिस पर......!" बीच ही में डिप्टी साहब बोल उठे—"बी साहबा! रुपए-पैसे की तो आपके पास कुछ कमी नहीं है। मगर वह क्या ऐसे बदमाशों के लिए है? आख़िर आपने भी तो उसे अपना तन-बदन दिखा कर किन-किन मुश्किलात से पैदा किया है। वह क्या इस तरह बर्बाद करने के लिए? ऐसा हर्गिज़ नहीं हो सकता।"

बड़नक्की ने ज़रा झेंप कर कहा—हाँ-हाँ, हुज़ूर, ग़रीब परवर! यही तो—यही तो मैं अर्ज़ कर रही थी। अगर हमारी ऐसी कमाई, अगर वह कुछ हो भी, तो क्या इन बदमाशों के लिए है? हरगिज़ नहीं। हुज़ूर, इसका कुछ बन्दोबस्त तो होना ही चाहिए, वरना मैं मारी जाऊँगी।

डिप्टी साहब कुछ सोच कर बोले—बेशक! अच्छा आप मेरे साथ सुपरिण्टेण्डेण्ट साहब के बँगले पर चलिए। उनकी जैसी राय होगी वैसा बन्दोबस्त कर दिया जायगा। वह बदमाश मुद्दत से पुलिस को झाँसा दे रहा है, अच्छी बात है, देखा जायगा। चलिए, आपकी गाड़ी तो बाहर है न?

डिप्टी साहब कोट-पैण्ट से लैस होकर और हैट सिर पर रख कर सुपरिण्टेण्डेण्ट साहब के बँगले की तरफ़ चले। चपरासी ने फ़ौरन ख़बर दी और साहब ने डिप्टी साहब को भीतर बुला लिया।

साहब—हलो मिस्टर सिनहा, आज क्या ख़बर है?

डिप्टी—हुज़ूर! और तो सब ठीक है, मगर आज वह मशहूर बदमाश नजफ़ ख़ाँ फँसने वाला है।

साहब—अच्छा-अच्छा, वह कैसे फँसाया जायगा, क्या तरकीब सोची है आपने ?

डिप्टी साहब ने बड़नक्की का सब क़िस्सा सुना कर कहा—हुज़ूर, वह वेश्या भी गाड़ी में है, उसी के मुँह से सब दास्तान सुन लीजिए।

साहब—हाँ, अच्छा उसे बुला लो।

बड़नक्की ने भीतर प्रवेश करके साहब को फ़र्शी सलाम झुकाया।

साहब—( नीचे से ऊपर तक देख कर ) तुम्हारा ही नाम बड़नक्की है ?

बड़नक्की—हुज़ूर, ग़रीब परवर, इसी नाचीज़ को बड़नक्की कहते हैं।

"क्या तुम्हारे यहाँ वह बदमाश डाकू कल आया था ?"

"जी हाँ, हुज़ूर !"

"क्या माँगता था ?"

"हुज़ूर, १० हज़ार रुपए। लूँगिया मसाण के पीपल के नीचे आधी रात को आठ बजे तक दबा देने के लिए कह गया है। अगर उस वक़्त तक रुपए वहाँ नहीं पहुँचे तो वह ज़रूर-बिलज़रूर मेरा ख़ून कर देगा। कल ही मेरे मकान में घुस जायगा, ज़िन्दा न छोड़ेगा।"

साहब—हो ! ऐसा ?

बड़नक्की—हाँ हुज़ूर, ग़रीबपरवर।

साहब—अच्छा, डरने की कोई बात नहीं। वेल डिप्टी साहब, अभी पुलिस का पूरा दस्ता इसके मकान पर चुपचाप लगा दो, और मैं कमाण्डिङ्ग ऑफ़िसर अजमेर और ए० जी० जी० को लिख कर कुछ फ़ौजी सिपाही भिजवाए देता हूँ। ५०० की जमात काफ़ी होगी, क्यों ?

डिप्टी—बेशक हुज़ूर, ५०० काफ़ी है। मैं सब ठीक कर लूँगा।

साहब—मगर देखो, मकान पर घेरा उस वक्त डाला जाय, जब कि वह मकान में घुस जाय।

डिप्टी—जो हुक्म हुज़ूर !

साहब—वेल डिप्टी साहब, सलाम !

## १०

ठट्टों के घर में आज बहार थी। कँवर साहब की सगाई चढ़ रही थी। हाथी, घोड़े, रथ और मझोलियों का ताँता लग रहा था, शहनाई बज रही थी। बड़नक्की की तबीयत ठीक न थी, उसने बहुत-बहुत माफ़ी माँगी थी। मगर उसकी अप्सरा बसन्ती महफ़िल में दिप रही थी। हीरे और मोतियों से खचाखच पेशवाज़ पहन कर वह अतुलनीय सुन्दरी दीख रही थी। फिर भी वेश्या की दृष्टि अभी उसमें नहीं पैदा हुई थी। वह इतनी भीड़ में सङ्कोच के मारे मरी जा रही थी। कुछ गाने के बाद ज्योंही वह बैठने लगी, एक नौकर ने उसके कान में कुछ कहा। बसन्ती वहाँ से दूसरे कमरे में चली गई। कमरे में एक सुन्दर युवक अकेला बैठा था। उसने दौड़ कर बसन्ती का आलिङ्गन किया। उसने गद्‌गद कण्ठ से कहा—बसन्ती ! मैं नहीं जानता, तुम्हें मेरा यह व्यवहार पसन्द होगा या नहीं। सुना है, वेश्याओं को धन पाकर अपना शरीर चाहे भी जिसे अर्पण करने में ज़रा भी सङ्कोच नहीं होता। पर उस तरह नहीं, मैं सच्चे दिल से तुम पर मुग्ध हूँ। अगर मेरा वश होता तो मैं तुम से ब्याह करता। पर क्या परमेश्वर के सम्मुख तुम मुझे पति समझ सकती हो ? ठहरो, मैं शपथ खाता हूँ कि मैं ऐसा समझूँगा। मगर तुम, तुम कह दो। फिर मैं लोक-लाज की परवा नहीं करूँगा।

बसन्ती विह्वल हो गई। इस एकाएक आक्रमण को वह सह गई। उसने मद-भरी आँखों से एक बार युवक को देखा, फिर खेद और विषाद ने उसे अवनतमुखी बना दिया।

युवक ने उसे बैठा कर पूछा—बसन्ती, मैंने सुना है कि तुम वेश्या की पुत्री नहीं हो। क्या यह सच है?

"कँवर साहब! मैं वेश्या हूँ। आप दिल-बहलाव चाहे जिस तरह मेरे साथ कर लें, मुझे उज्र नहीं। मेरा वेश्या-शरीर उज्र कर ही नहीं सकता—फिर आपके प्रति तो मन भी खिंचता है। परन्तु कृपा कर प्रेम की बात न करें। भगवान् आपकी उम्र बढ़ावे—आपका विवाह अभी हुआ है, आप बड़े घर के नौनिहाल हैं। बहू जी देवी हैं, वे आपके लिए पुत्र-रत्न जनेंगी। आप मेरी-जैसी अपवित्र नारी के लिए यह सब सौभाग्य छोड़ देंगे! आप जैसे विवेकी.........!"

बसन्ती कह रही थी, युवक भौंचक सुन रहा था। वह सोच रहा था—यह वेश्या है या कोई महान् देवी? उसने उसका हाथ पकड़ कर कहा—"बसन्ती, मैं अपना सन्देश कितनी ही बार भेज चुका हूँ, आज मैंने मिलने का सुयोग पाया। तुम यदि मुझे वचन न दोगी, तो मैं मर जाऊँगा। जल्दी करने को मैं नहीं कहता, मैं कल तुमसे उत्तर लेने को आऊँगा। ओह! अब तुम बाहर जाकर मेरे लिए सितार पर एक गत तो बजा देना। और देखो, कुछ और न समझ कर, केवल यादगार के तौर पर, ये तो तुम्हें लेनी पड़ेंगी।" यह कह कर युवक ने चार मुहरें उसके हाथ पर धर दीं, और बिना उत्तर की प्रतीक्षा किए ही बाहर निकल गया।

बसन्ती अपने छोटे से एकान्त कमरे में बैठी उस कोमल सुन्दर युवक का चिन्तन कर रही थी—कैसी सुन्दर दन्त-पंक्ति, कैसा गौर वर्ण, कैसी स्वच्छ आँखें—हे परमेश्वर, इस पाप-जीवन में यह रस देना भी तेरा काम है। क्या सचमुच वे आवेंगे? उनकी विवाहिता पत्नी क्या उन्हें आने देगी? हाय री अधम नारी-जाति! क्या मैं 'पत्नी' शब्द की अधिकारिणी बन सकती हूँ? परन्तु जाति, लोकमत और धर्म-बन्धन की अटूट दीवारें कैसी सामने खड़ी हैं? खैर जाने दो, मैं अधम वेश्या होकर भी यदि समाज के सामने न सही, परमेश्वर के सामने उनकी पत्नी हो सकूँ—वे मुझे प्यार कर सकें, अपना सकें कभी न त्यागें, तो बहुत है—मेरे लिए बहुत है। इतना कह कर उसने वक्षस्थल पर यत्न से छिपाई हुई वे चारों मुहरें निकाल कर हाथ में लीं, उन्हें बार-बार चूमा और फिर वह उनको छिपाने के यत्न में एक बार कमरे के चारों ओर देख गई। उसने उन्हें पलँग के चारों पावों के नीचे छिपा दिया?

अभी वह यह सब काम करके निश्चिन्त भी न हुई थी कि सीढ़ियों पर पद-ध्वनि सुन कर चौंकी। उसके रक्त की एक-एक बूँद नाचने लगी। वह मन ही मन बोली—अभी से आगए! अभी तो आध घण्टे का समय है। क्या उन्हें भी मेरे समान चैन नहीं पड़ता? ओह! वह आनन्द से विह्वल हो गई।

परन्तु यह क्या? उसने दृष्टि उठा कर अन्दर प्रवेश करते हुए आगन्तुक को देखा—एक भीमकाय, बलिष्ठ, अधेड़ पुरुष सामने खड़ा है, खून के समान नेत्र जल रहे हैं, घनी काली दाढ़ी के भीतर कुटिल ओष्ठ स्तब्ध

दाँतों से चिपक रहे हैं। भय से बसन्ती की चीख़ निकल गई। वह उठ खड़ी हुई और दीवार से चिपक गई।

आगन्तुक ने आगे बढ़ कर कहा—डरो मत, मैं तुमसे प्रेम करने आया हूँ, तकलीफ़ देने नहीं। बैठ जाओ, शराब की बोतल और गिलास आ रहे होंगे। मैं नीचे तुम्हारी लायक़ अम्माँ से कह आया हूँ। वह सितार उठा लो, एकाध गत बजाओ, एकाध चीज़ इस सुरीले गले से गाओ। मैं कुछ देर यहाँ तफ़रीह करूँगा; क्योंकि आज मेरी तबीयत नासाज़ है। तुम्हारी अम्माँ जान ने मेरे साथ सलूक तो बुरा किया है, मगर उसका बदला उसी को दिया जायगा, तुमको नहीं। तुम्हारा जैसा सलूक मेरे साथ होगा, वैसा मेरा तुम्हारे साथ होगा। उसे भी मैं माफ़ कर दूँगा, क्योंकि उसने आध घण्टे में वादा पूरा करने को कहा है। आध घण्टा मैं तुम्हारी सोहबत में सर्फ़ करूँगा। तुम्हारे गाने-बजाने और रूप की तारीफ़ वह साला बनिए का बच्चा करता था, जिसे मैंने कल हलाल कर दिया है। देखता हूँ, देखने में बुरी नहीं हो। इतना कह कर वह दुर्दान्त डाकू एकाकी बसन्ती के सिर पर आ खड़ा हुआ और उसकी कमर में हाथ डाल कर उसे अधर उठा लिया। इसके बाद धीरे से फ़र्श पर रख कर खिलखिला कर कहने लगा—ख़ुदा की क़सम! तुम फूल के बराबर हलकी हो—नाज़ुकी तुम पर ख़तम है। ओह! तुम वाक़ई एक प्यारी चीज़ हो। लो, यह क़ुबूल फ़रमाओ।

इतना कह कर उसने जेब से मुट्ठी भर अशर्फ़ियाँ उसके ऊपर उँडेल दीं। बसन्ती को होश न था, मानो किसी विषधर काल-सर्प ने उसे जकड़

लिया हो। वह बेंत की तरह काँपने लगी—उसके होठ नीले पड़ गए, उसने अशर्फ़ियाँ छुईं भी नहीं, वह कुछ बोली भी नहीं।

डाकू बैठ गया और घूर-घूर कर उसे देखने लगा। बसन्ती का भय कुछ कम हुआ, वह साहस बटोर कर बोली—मेरी तबियत इस वक्त खराब हो गई है, अगर आप मुझे माफ़ कर दें तो बड़ा अहसान हो—वैसे भी मैं इस वक्त हुजूर की खिदमत के लायक़ नहीं।

"बेवक़ूफ़, तू सिर्फ़ मुझसे डर गई है। मगर मैं तो पहले ही कह चुका हूँ कि तेरे साथ कोई बुरा सलूक नहीं किया जायगा। तुम्हारा फ़र्ज़ है, तुम मुझे खुश करो। तुम्हारा नज़राना मैं पहले ही दे चुका हूँ। तुम रण्डी हो या और कुछ? समझना मैं ज़्यादा लल्लो-चप्पो नहीं पसन्द करता। या तो गाओ, वरना मैं तुम्हारे टुकड़े कर दूँगा।" यह कह कर उसने तलवार म्यान से खींच ली। बसन्ती पीली पड़ गई। उसके मुँह से बात न निकली। वह सक्ते की हालत में डाकू का मुँह देखती रही।

डाकू ने तलवार धरती पर फेंक कर चीते की तरह झपट कर और उसे उठा कर, भरपूर ज़ोर से पलङ्ग पर फेंक दिया। उसका इरादा पाशविक था, परन्तु इसी समय बहुत से मनुष्यों का जन-रव सुन कर वह चौंका। उसने खिड़की का पर्दा उठा कर देखा—सैकड़ों पुलिस के और फ़ौज के सिपाहियों ने मकान घेर रक्खा है। उसने दाँत मिसमिसा कर कहा—उफ़! दग़ा-दग़ा! इतना कह कर उसने सिंह की तरह हुङ्कार भरी। बिजली की तरह लपक कर उसने बालिका के शरीर पर के आभूषण उतार लिए। इसके बाद वह आँधी की तरह कोठरी से बाहर निकल

गया। ज़ीना भीतर से बन्द किया, बड़नक्की उसे देख थर-थर काँप रही थी। मीरासी और नौकर दीवारों से चिपक रहे थे, उसने रस्सी से सबको जकड़ दिया और मकान की तलाशी लेनी शुरू करी। रुपया-पैसा, ज़ेवर जो मिला, गाँठ बाँधी। सब सन्दूक़ तोड़ डाले। जड़ाऊ ज़ेवर और जवाहरात क़ब्जे में किए। बाँध-बूँध कर वह छत पर चढ़ गया।

इसके बाद उसने तेज़ आवाज़ में डिप्टी सुपरिण्टेण्डेण्ट को लक्ष्य करके कहा—आदाबर्ज़ है डिप्टी साहब!

डिप्टी साहब—अब आप नीचे तशरीफ़ ले आइए। आदाब कोर्निश सब यहीं हो जायगा।

डाकू—आप ही आए हैं या हमारे साले साहब बेज़बर ( मेजर वेजवुड पुलिस-सुपरिण्टेण्डेण्ट ) भी हाज़िर हैं?

डिप्टी—वे भी हैं जनाब! अब आप ज़रा जल्दी इधर तशरीफ़ ले आइए, सभी लोग आपकी तवाज़े के लिए मुन्तज़िर खड़े हैं।

"बहुत अच्छा, यह लीजिए!" यह कहकर उसने एक बड़ा सा टोकरा, जो कूड़ा-कचरा, राख, टूटी चिमनी आदि भरा छत पर धरा था—झपाक से उठा कर सुपरिण्टेण्डेण्ट के सिर पर पटक दिया।

सिपाही समझे, नजफ़ ख़ाँ सुयोग पा दूसरी तरफ़ कूद कर नौ-दो ग्यारह हुआ।

डिप्टी साहब ने मकान में घुस कर देखा, बड़नक्की टुकड़े-टुकड़े हुई पड़ी है, ख़ून में घर डूब रहा है। नौकर-चाकर, दाई आदि बँधे खड़े हैं और नजफ़ ख़ाँ का पता नहीं! आज तक वह बेपता है!

बड़नक्की के कुछ श्रीमान् मित्र अभी ज़िन्दा हैं। वे जब अपनी जवानी के उन रसीले गुज़रे दिनों को याद करते हैं, तो उनकी सफ़ेद मूँछों में हास्य की रेखा दौड़ जाती है, और जब वे लाखन कोठरी में सड़क के नुक्कड़ पर पहुँचते हैं, जहाँ बड़नक्की की वह रहस्यमयी हवेली थी, तब एक ठण्डी साँस छोड़ते हैं। नजफ़ खाँ सुना गया, अजमेर में ही उसके बाद शान्त जीवन व्यतीत करता रहा और हाल ही में उसकी मृत्यु हुई। वह दरगाह-शरीफ़ के पीछे एक गली में तस्बीह लिए चुपचाप पड़ा रहता था।





# ठकुरानी

"अन्नदाता ! मैं ग़रीब ब्राह्मणी हूँ ।"

"चुप लुच्ची, हाँ रे भूरासिंह क्या है ?"

"सरकार ! यही है वह !"

"तू प्याऊ पिलाती है ?"

"जी हाँ सरकार !"

"तेरा गाँव कौन सा है ?"

"गोराड़ा, महाराज, प्याऊ से कोस भर दूर है।"

"तेरे कोई है ?"

"सरकार ! मैं अकेली दुखिया हूँ ।"

"तेरा नाम क्या है ?"

"रामप्यारी !"

"अच्छा ज़रा आगे को सरक के बैठ जा"—इतना कह कर ठाकुर साहब ने अपना एक पैर उसकी छाती पर धर दिया।

ज्येष्ठ की दुपहरी जल रही थी। गर्म लू चल रही थी। मारवाड़ के........ठिकाने के ठाकुर साहेब अपने सुनसान बैठकखाने में कुर्सी पर बैठे प्याले पर प्याले शराब उड़ेल रहे थे। उस गर्मी में उस भयानक मदिरा ने उनके माथे की नसों को तान दिया था, चेहरा और आँखें लाल हो गई थीं, आवाज़ फटे बाँस के समान निकल रही थी।

स्त्री की अवस्था २२ वर्ष के लगभग थी। साधारण सुन्दरता की भड़क उसके समस्त शरीर पर थी—वह मैले वस्त्र पहने अतिशय भयभीत दृष्टि से भूमि पर पड़ी हाथ जोड़ कर ठाकुर साहब से अर्ज़ कर रही थी। ठाकुर के हुक्म से ज्योंही वह आगे को सरकी कि ठाकुर ने अपना पैर उसकी छाती पर धर दिया। इसके बाद वह गिलास की शराब को गटागट पीकर बोले:

"हाँ, रामप्यारी! तुम हमारी भी प्यारी हो!"

"अन्नदाता! दुहाई! आप माँ-बाप हैं।"—इतना कह कर उसने धीरे से ठाकुर साहब का पैर धरती पर रख दिया और आप पीछे को सरक कर अपने वस्त्र सँभाल कर बैठ गई।

ठाकुर साहेब तैश में आगए। उन्होंने मुँह तक डाट कर दो गिलास गटागट पीए और फिर अबला को घूरते हुए उठ खड़े हुए और गरज कर बोले—क्या देखता है रे भूरासिंह! उतार दे दस!!!

भूरासिंह ने अनायास ही उसे अपने बलिष्ठ हाथों में उठा लिया और दूसरे कमरे में ले गया।

* * *

वह अर्द्ध-मूर्च्छितावस्था में खून में लथपथ पड़ी कराह रही थी। ठाकुर साहब ने एक हलकी लात जमा कर कहा—"क्यों ? ठिकाने आई ?" करुण-नेत्रों से चुपचाप ताकते हुए अबला वेदना से तड़प रही थी। ठाकुर ने कहा—बोल ! मेरा हुक्म टालेगी !

अबला ने कहा—सरकार ! अब तो पत लुट गई, जान बाक़ी है वह भी ले लो, आपको अख़्तयार है।

ठाकुर साहब ने पैशाचिक हँसी हँस कर कहा—छिनाल ! तब इतना नख़रा क्यों किया था ?

स्त्री चुप रही। ठाकुर साहब धीरे-धीरे चल दिए।

## २

"सरकार ! मेरे आपके बीच गङ्गा है !"

"बेवक़ूफ़ तुझे विश्वास नहीं आता !"

"ज़िन्दगी निबाहनी आपके हाथ है !"

"कह दिया न कि रजपुरा गाँव का पट्टा तुझे दे दिया जायगा ?"

"और मुझे ड्योढ़ियों में रहने को जगह मिलेगी ?"

"जब तक ठकुरानी नहीं आती जब तक तो ठीक है, पर उसके सामने निबाह होना मुश्किल है—उसका मिज़ाज बेढब है।"

"तब मैं कहीं की न रहूँगी ?"

"पर तुझे मालूम है कि मेरे सामने ज़िद किसी की नहीं चलती, जो कहता हूँ उस पर भरोसा कर और मौज कर।"

इतना कह कर ठाकुर ने स्त्री का हाथ पकड़ लिया। मदिरा की गन्ध से स्त्री का सिर भिन्ना गया और उसने बलपूर्वक घृणा को रोक कर कहा—आप तो सरकार मर्द हैं, पर मैं मुँह दिखाने लायक़ न रही, यह भी तो सोचिए!

"कम्बख़्त! प्याऊ पर पानी पिलाने वाली से रानी बनी जाती है, राँड़ और नख़रे करे जाती है, क्या फिर भूरासिंह को बुलाऊँ?"

"दया करो, नहीं मैं मर जाऊँगी!"

"मर कर अपनी ही जान से जायगी। जीती रहेगी और मेरी मर्ज़ी के माफ़िक़ काम करेगी तो मौज में दिन कट जावेंगे।"

"पर आप यह वादा करें कि आपकी नज़र तो न फिर जायगी? आप मुझे दूध की मक्खी की तरह तो निकाल न फेकेंगे?"

"तब क्या बुढ़ापे तक मैं तुझे पोसे जाऊँगा?"

"चार दिन बाद क्या होगा?"

"नई-नई चिड़ियाँ फाँस-फाँस कर लाना, तेरा यही आदर-मान बना रहेगा।"

"हाय! मुझे यह भी करना होगा?"

"इसमें दोष क्या है? तुझे इनाम कम मिला है! निहाल हो गई—इसी तरह मैं उसे निहाल करता हूँ, जो मेरी मर्ज़ी के माफ़िक़ चलता है।"

"ख़ैर तक़दीर में जो लिखा था वह हुआ और जो होना है वह होगा—मैं आपके अधीन हूँ—आपसे बाहर नहीं।"

ठाकुर की बाछें खिल गईं, मद्य की बोतल उँड़ेली जाने लगी। अभागिनी नारी धीरे-धीरे मन की घृणा रोक कर एक गिलास पी गई। उसके बाद ? वह कुछ कहने योग्य नहीं।

३

शराब के घूँट गटागट करके ठाकुर साहब ने धरती में करबद्ध पड़े हुए एक युवक को लात मारकर कहा—क्यों रे ग़ुलाम ! मंज़ूर करता है—चाबुक मँगाऊँ ?

युवक ने पैरों में सिर दे कर कहा—सरकार माई-बाप हैं—चाहे बोटी काट डालिए—पर अन्नदाता ! यह कुकर्म मुझसे नहीं होगा।

"कुकर्म ! अरे हरामज़ादे, कमीने कुकर्म कहता है ! दो सौ रुपए तो ब्याह में नक़द दिए, सौ अब गौने में दिए ! किस लिए ? गाँव के बड़े-बड़े घरों की बहुएँ गौना होकर पहले यहाँ ढोक देती हैं—तू ऐसा नवाब-ज़ादा बन गया है।" इतना कह कर ठाकुर साहब ने एक लात युवक के जमा दी।

युवक ने गर्दन ऊँची करके, ज़रा करारे, किन्तु वेदना भरे स्वर में कहा—सरकार चाहे जान ले लें, पर जीते जी यह होने का नहीं। आबरू ग़रीब-अमीर सभी की है ! आबरू के सामने जान क्या चीज़ है।

ठाकुर ने गम्भीर गर्जन से पुकारा—भूरासिंह !

एक लठबन्द गुण्डा कमरे में आ हाज़िर हुआ। ठाकुर ने तत्काल आदेश दिया—दे, साले को गोला-लाठी दे !

देखते-देखते युवक के गोला-लाठी चढ़ा दी गई। ठाकुर ने कहा—कमीने कुत्ते! तेरे सामने ही उस लुच्ची को नङ्गी करके बेआबरू करूँगा! भूरासिंह! उठा तो ला रे सुसरी को!

युवक की आँखें जलने लगीं। उसने तड़प कर कहा—"मालिक! तुम्हारा नमक तो खाया है—पर यह याद रखना कि मुझे बनिया-बामन न समझना—यदि मेरी इज़्ज़त पर हरफ़ आया, तो मैं ख़ून पी जाऊँगा; इसे याद रखना। मुझे मारते-मारते आप चाहे टुकड़े कर दें, सब सह लूँगा, पर मेरी औरत पर जो हाथ लगा देगा, उसी को जान से मार डालूँगा—चाहे पीछे फाँसी ही लग जाय। मुझे सेठ लोगों की तरह अपनी जान इतनी प्यारी नहीं है!" इतना कह कर युवक ने इतने ज़ोर से अपना होंठ काट डाला कि ख़ून निकल आया।

ठाकुर युवक के भाषण से क्षण भर के लिए सहम गया। इसके बाद उसने खूँटी से चाबुक लेकर युवक की खाल उधेड़नी शुरू की। एक भयानक आर्त्तनाद से दिशाएँ काँपने लगीं। नर-पिशाच ठाकुर ने जब तक युवक बेहोश होकर न गिर पड़ा—अपनी मार बराबर जारी रक्खी।

इसके बाद उसने भेड़िया की तरह गुर्रा कर कहा—"भूरासिंह। उठा ला उस बदज़ात को, देखें कौन उसे मेरे हाथों से बचाता है!" साक्षात् प्रेत-दूत की तरह भूरासिंह उधर को लपका।

* * *

रात्रि के गहन अन्धकार को भेद कर, दीए के धुँधले प्रकाश में बढ़ते हुए नर-पिशाच भूरासिंह को लठ लिए भीतर घुसता देख कर वृद्धा नाइन और उसकी नवागता वधू के प्राण सूख गए। बेचारी सुबह से दोनों भूखी

बैठी थीं—अन्न का दाना भी उनके कण्ठ से उतरा न था। प्रातःकाल ही से उसके लड़के को ड्योढ़ियों में बुला लिया गया था, और वह अब तक लौटा न था। उस पर क्या बीती होगी—इसकी दोनों असहाय नारियाँ भाँति-भाँति कल्पना कर रही थीं। नव-बधू का गवना होकर कल ही आया था—पति के उसने अच्छी तरह दर्शन भी नहीं किए थे। फिर भी वह अपढ़, देहाती, अबोध बालिका हृदय की धड़कन को रोक कर क्षण-क्षण पति की प्रतीक्षा कर रही थी। वृद्धा की बात तो कही क्या जाय, जिसने बीस वर्ष से उसी को देख कर ग़रीबी और बुढ़ापा काटा था। भूरासिंह को देख कर दोनों सकते की हालत में हो गईं। उसने घुसते ही कहा—"बहू ड्योढ़ियों में जायगी!" वृद्धा पर वज्रपात हुआ। उसने लपक कर बहू को छाती में छिपा लिया। जिस अनुनय और करुणा की दृष्टि से उसने वज्र-पुरुष भूरासिंह को देखा, उससे पत्थर भी पानी हो जाता; पर उसने अपने बलिष्ट बाहुओं से बालिका को खींच कर उठा लिया। उसी क्षण कदाचित् बालिका मूर्च्छित हो गई और एक शब्द भी उसके मुख से न निकला। वृद्धा पीछे दौड़ी, पर एक लात खाकर वह वहीं ढेर हो गई। भूत भूरासिंह अभागिनी, अरक्षिता बालिका को लेकर उसी अन्धकार में विलीन हो गया। पृथ्वी पर कौन उसका रक्षक था? लोग कहते हैं, परमेश्वर सबकी रक्षा करते हैं, पर इन नर-पिशाचों की नित्य की करतूतों को न जाने क्यों परमेश्वर हाथ पर हाथ धरे बैठा देखा करता है!!!

४

रात के ग्यारह बज गए थे। अभागिनी बालिका उस अँधेरे और सुनसान कमरे में धरती पर अत्यन्त उदास बैठी थी, जिसमें वह क़ैद की गई

थी। उस अधेड़ औरत के सिवा—जो उसे दिन में दो बार खाना दे जाती थी—तीसरे व्यक्ति की सूरत उसे तीन दिन से देखना नहीं नसीब हुआ था। हर बार अच्छे खाने उसके लिए वह रख जाती थी—और फिर उठा ले जाती थी। बालिका इतनी भयभीत थी कि उसने न खाना छुआ और न पानी पिया, एक प्रकार से वह अधमरी पड़ी थी। वह रह-रह कर चीख़ पड़ती थी।

ऐसे कमरे में बन्द होने का ख़्याल ही अत्यन्त भयङ्कर है। वह कमरा मानो इन अभागिनी स्त्रियों को ज़िन्दा क़ब्र में गाड़ देने—दुनिया से एकदम किनारे ले जाने के लिए बनाया गया था। वहाँ न किसी के चीख़ने-चिल्लाने की और न किसी अन्य प्रकार के बचाव की गुञ्जाइश थी।

मनुष्य कामासक्त होकर कैसी बुराइयाँ कर बैठता है, लालसा कैसा खेल खिलाती है; और वासना कैसे-कैसे पागलपन के काम करा बैठती है—यह बात बहुत कम लोग जानते हैं।

धीरे-धीरे बालिका ने अपनी परिस्थिति पर विचार करना शुरू किया वह कभी ज़ार-बेज़ार रोने लगती। कभी सोच-विचार और चिन्ताओं से से अधीर हो जाती। कभी वह साहस बटोर भागने की जुगत सोचती। परन्तु व्याघ्र के मुख में फँसी हुई हिरणी के लिए यह कहाँ तक सम्भव था। फिर भी वह साहस करके उठी—उसने अपने बिखरे हुए कपड़े सँभाले—और वह चारों ओर कमरे में चक्कर काटने लगी। उसने एक बार ख़ूब ज़ोर से चिल्ला कर देख लिया।

एकाएक पद-ध्वनि सुन कर उसने चौंक कर पीछे को देखा—साक्षात् पिशाच-रूप ठाकुर खड़ा था। उसने दोनों हाथ फैला कर आगे बढ़ते हुए

कहा—"आ—आ—प्यारी कबूतरी......।" बालिका अतिशय भयभीत होकर इस तरह भीतर को भागी कि दीवार में टक्कर खाकर गिर पड़ी—रक्त की धार बह चली। वह मूर्च्छित सी हो गई और उसका सिर चकराने लगा। उस यमपुरी-जैसे अँधेरे कमरे में एक विशाल-काय पिशाच को देख कर वह धरती से चिपट गई। कामान्ध पुरुष ने अपने वज्र-हाथों से उसे अनायास ही उठा लिया। उस कुमारी-समान, नव-वधू, मूर्च्छिता और रक्त में लथपथ असहाय अबला की उसने निश्शङ्क होकर पत लूट ली और उसे वहीं धरती में मूर्च्छित छोड़, चला आया।

५

"आप ऐसा नहीं करने पावेंगे!"

"तुम मेरी जोरू हो या मैं तुम्हारी जोरू हूँ?"

"यह तो आप जानिए, पर मैं आपकी विवाहिता पत्नी हूँ!"

"फिर मुझ पर हुक्म किस लिए चलाती हो?"

"मैं हुक्म नहीं चलाती, सिर्फ़ कुमार्ग में जाने से आपको रोकना चाहती हूँ।"

"मैं लुगाई का गुलाम नहीं हूँ!"

"गुलाम तो मैं भी नहीं समझती!"

"तब रोज़-रोज़ का झञ्झट क्यों?"

"आप सज्जन और आबरूदार रईस की तरह रहिए!"

"क्या तुम मुझे सज्जन बनाओगी?"

"अवश्य!"

"तुम्हारी इतनी मजाल ?"

"जी हाँ !"

"मैं दूध की मक्खी की तरह निकाल फेकूँगा !"

"आपकी ऐसी हैसियत नहीं है ?"

"मैं रियासत का मालिक हूँ !"

"हरगिज़ नहीं, आप उसके मुन्तज़िम हैं, मालिक रियाया है—जो पसीना बहाती है।"

"तो रियाया को ख़ज़ाना लुटा दूँ ?"

"अगर उसे ज़रूरत हो तो लुटा दो, पर अपनी मौज-बहार में नहीं लुटा सकते।"

"वाह, यह ख़ूब कही, यह तुम्हारे बाप का ख़ज़ाना नहीं है।"

"बाप के ख़ज़ाने में स्त्रियों का हक़ नहीं होता, यह मेरे पति का ख़ज़ाना है, और उस पर मेरा पूरा हक़ है।"

"ऐसी हक़ वाली बहुत देखी हैं !"

"अच्छी बात है, अब मुझे देखिएगा !"

"तुम्हें शायद अपने बाप का घमण्ड है।"

"मुझे किसी का घमण्ड नहीं है।"

"तुम औरत हो या चण्डी ?"

"मैं आपकी धर्म-पत्नी हूँ।"

"मैं तुम्हें चुनौती देता हूँ ! जो कर सको, करो। देखूँ, कैसे औरत मुझ पर क़ब्ज़ा करती है !"

"जो आज्ञा, अब आप जा सकते हैं !"

६

"रामसिंह !"

"बाई जी राज !"

"अपने कितने आदमी यहाँ हैं ?"

"कुल सोलह हैं।"

"पिता जी को लिख दो, आठ मज़बूत विश्वासी गोरखा और भेज दें और प्रत्येक को छः महीने की तनख़्वाह पेशगी दे दें।"

"जो हुक्म !"

"और सुनो !"

"जी !"

"रामप्यारी हवेली के भीतर क़दम न रखने पावे, यदि आवे तो उसे नङ्गा करके चाबुकों से पिटवा दो और बाहर निकाल दो।"

"जो हुक्म !"

"सरकार का इस मामले में कोई हुक्म तामील न किया जाय।"

"बहुत अच्छा।"

"दो आदमी सरकार के पीछे हर समय रहें और वे कब क्या करते हैं, कहाँ जाते हैं—निगाह रक्खें।"

"जो हुक्म !"

"कोई और नई बात है ?"

"बात तो बड़ी सङ्गीन है—परन्तु......"

"फ़ौरन कहो !"

"अपना नाई...हाल में मुकलावा ( गौना ) करके लाया था। सरकार ने बहू को कल उठवा मँगाया—रात भर बड़ा हो-हल्ला मचा। नाई दो-तीन दिन बन्द रहा। उसे बहुत मारा भी गया है—वह ए० जी० जी० से फ़र्याद करने जा रहा था। उसे पाँच हज़ार रुपए देकर चुप किया गया है। सरकार ने हुक्म दे दिया है कि नाई के घर से हवेली तक पक्की सड़क बनवा दी जाय। वह दुमज़िला मकान भी उसे बख़्श दिया है। गाँव में इस बात की बड़ी चरचा है—सरकार की बड़ी बदनामी हो रही है।"

"हूँ, अभी ए० जी० जी० को मेरी तरफ़ से तार दे दो, मैं स्वयं उनसे मिलना चाहती हूँ।"

"आप स्वयं ?"

"हाँ, हाँ, सरकार कब तक लौटेंगे ?"

"अभी तीन-चार दिन तो लौटते नहीं। नाई वाला मामला ठण्ढा पड़ जाय तो आवेंगे।"

"अच्छी बात है, मेरी मोटर ठीक कर रक्खो और तार का जवाब आते ही ख़बर दो।"

"जो आज्ञा !"

"और सुनो, मेरे आगे-पीछे सरकार भीतर की हवेली में न घुसने पावें, पहरा बैठा दो। अगर ज़बर्दस्ती करें तो गोली मार दो।"

"जो हुक्म ?"

७

आबू के मनोरम शृङ्ग पर ए० जी० जी० एक सुन्दर कमरे में विचार-सागर में ग़ोता मारते टहल रहे थे। उनके जीवन में यह अनहोनी घटना

थी, पर्दानशीन रानी तत्काल उनसे मिलना चाहती है! अवश्य कुछ भारी बात है। इतने में बैरा ने कहा.........की रानी साहिबा हाज़िर हैं।

साहब एकदम बाहर निकल कर गाड़ी तक आगए और आदरपूर्वक रानी को भीतर ले आए। रानी साहिबा चुपचाप कमरे में आ गईं।

क्षण भर दोनों चुप रहे। रानी ने ही बात छेड़ी—जनाब! आपको इस मुलाक़ात पर आश्चर्य होगा?

"बहुत कुछ, मेरी ज़िन्दगी में यह पहला ही ऐसा मौक़ा है। पर आपको ऐसी साफ़ अङ्गरेज़ी बोलती देख कर मैं और भी हैरान हो रहा हूँ। मैं नहीं जानता था कि राजपूताने के सरदारों की महिलाएँ भी ऐसी शिक्षिता होती हैं।"

"आप शायद मेरे पिता जी को जानते हों?"

"उनका नाम क्या है?"

"दीवान बहादुर......C. I. E.। वे......रियासत के दीवान हैं?"

"ओह, आप उनकी पुत्री हैं? वे मेरे बड़े दोस्त—बड़े मुरब्बी हैं। तब तो आपसे मिल कर मुझे बहुत ख़ुशी हुई। अब आप मुझ पर उतना ही विश्वास कीजिए, जितना अपने पिता जी पर। जो बात हो, बेखटके कहिए, मुझसे जो कुछ बन सकेगा, करूँगा। कहिए, आपने कैसे कष्ट किया है?"

"धन्यवाद! मैं जानती थी कि आप पिता जी के मित्र हैं, उन्होंने आवश्यकता पड़ने पर मुझे आपकी सहायता लेने को कहा भी था। मैंने

भरसक चेष्टा की पर रियासत डूबा चाहती है—लाचार आपके पास आई हूँ—मेरी आपसे एक प्रार्थना है।"

"कहिए!"

"मैं चाहती हूँ कि रियासत 'कोर्ट ऑफ़ वार्ड्स' में ले ली जाय।"

"वाह! यह कैसी बात? अभी तो ठाकुर साहब को अधिकार मिले हुए कुल तीन साल हुए हैं!"

"पर इन्हीं तीन सालों में क्या कुछ नहीं हो गया?"

"आप मुझे खुलासा तो समझाइए।"

"बहुत सी बातें तो कहने के लायक़ ही नहीं—उनकी शराबख़ोरी, व्यभिचार और फ़िज़ूलख़र्ची में रियासत नष्ट हो रही है। सारा ख़ज़ाना ख़ाली हो गया। कई गाँव गिरवी रक्खे गए। तीन-चार लाख क़र्ज़ा हो गया है। तिस पर भी उनके वही रङ्ग-ढङ्ग हैं। लुच्चे-लफ़ङ्गे घेरे पड़े रहते हैं, रियासत भर में किसी भी बहू-बेटी की आबरू बचनी मुमकिन नहीं। रोज़ ये कुकर्म होते हैं। रियाया तङ्ग हो गई। सब जगह बदनामी फैल रही है।"

"आपने समझाया नहीं!"

"बहुत कुछ, पर बात बहुत बढ़ गई है। आप जानते हैं, हिन्दू-स्त्रियों को हिन्दू-लॉ कुछ अधिकार नहीं देता, और रईसों के घर में तो स्त्रियाँ पैर की जूतियाँ समझी जाती हैं। लोगों की नज़र में वे रानियाँ हैं, पर यहाँ उनकी मिट्टी ख़्वार है। कदाचित् आप हमारी तकलीफ़ों को महसूस भी नहीं कर सकते। हमें छाती पर पत्थर रख कर इन रईसों के व्यभिचार आँखों से देखने पड़ते हैं—उनका प्रबन्ध तक करना पड़ता है!"

"यह आप कहती क्या हैं?"

"जनाब! बहुत सी बातें हैं, जिनका सीधा सम्बन्ध ब्रिटिश गवर्नमेण्ट से नहीं है—इसलिए गवर्नमेण्ट उन पर विचार ही क्यों करने लगी। स्त्रियों पर रियासतों में जो ज़ुल्म होते हैं, उन्हें रोकने का तो कोई उपाय ही नहीं है। न क़ानून, न पिता का घर, न सुसराल उन्हें मदद देता है—वह सोलहो आना उस रईस की पिशाच-प्रवृत्ति पर निर्भर रहती हैं, जिसकी नस-नस में पाप-वासना, शराब और कमीनी हरकतें हैं। श्रीमान्! मैं आप ही से यह पूछती हूँ कि यदि कोई रईस ऐसा ही लुच्चा हो—उसमें ऐसी नीच आदतें हों, जिनसे सारी प्रजा तङ्ग आगई हो—पर आपके पधारने पर स्वागत-सत्कार ख़ूब कर दे, राज-भक्त भी बना रहे, ख़िताब भी लेता रहे—तब आप उसे क्या बुरा समझेंगे? मुग़लों के ज़माने में भी बादशाह रईसों से सिर्फ़ अपनी वसूली का ख़याल रखते थे; वे कैसा ज़ुल्म करते हैं, इसकी ओर उनका ध्यान न था।"

"रानी साहिबा! आपकी बातों का मुझ पर बड़ा असर हुआ है। मैं इस पर विचार करूँगा। परन्तु यह तो आप भी मानेंगी कि इन सब बातों को ज़ाहिर में नहीं लाया जाता—ख़ास कर स्त्रियाँ चुपचाप सहती रहती हैं—फिर गवर्नमेण्ट करे भी क्या? और आप अगर नाराज़ न हों तो मैं कहूँगा, यह विषय गवर्नमेण्ट पर निर्भर रहने का है भी नहीं। यद्यपि हिन्दू-लॉ स्त्रियों के अधिकारों में सङ्कुचित है, पर सन्तान के अधिकारों पर उसमें बहुत काफ़ी विचार किया गया है। अगर स्त्रियाँ हिम्मत करें, अपनी सन्तान का पक्ष लेकर ऐसे रईसों से लड़ें, तो उन्हें गवर्नमेण्ट बड़ी सहायता कर सकती है। कारण, रियासत हमेशा रईस के ख़ानदान की बपौती होती है।

यदि गवर्नमेण्ट को यह यक़ीन हो जाय कि रईस की हरकत से वह रियासत इस तरह नष्ट हो रही है कि उसके ख़ानदानी हक़ों में ख़राबी आने का अन्देशा है, तो गवर्नमेण्ट निस्सन्देह हस्तक्षेप करेगी।"

"मैंने भी यही विचार किया है। मैं अपनी सन्तानों के पक्ष में आपसे अपील करती हूँ कि आप रियासत को 'कोर्ट ऑफ़ वार्डस' में ले लें। ठाकुर साहब उसकी रक्षा के योग्य नहीं हैं।"

"आप मेरी पुत्री के समान हैं, आपके हित के सभी पहलुओं पर मैं विचार करूँगा। रियासत को 'कोर्ट ऑफ़ वार्डस' करने से रियासत का भला नहीं होगा। आप स्वयं ही सोचें कि आज़ादी एक चीज़ तो है। ब्रिटिश-गवर्नमेण्ट इस बात के पक्ष में भी नहीं है। इसलिए जब आप कहती हैं तो मैं कड़ी धमकी रियासत को 'कोर्ट ऑफ़ वार्डस' करने की दूँगा तो—पर वह कोरी धमकी ही होगी। मैं समझाता हूँ इससे आपका काम सिद्ध हो जायगा, यदि आप ज़रा बुद्धिमत्ता से काम लेंगी।"

"आप पर मैं पूरा भरोसा करती हूँ। और मैं आपका बड़ा बल समझती हूँ। यह तो नामुमकिन है कि मैं अन्य स्त्रियों की तरह सब कुछ देखूँ। मैं इस रईस को ठीक करूँगी और रियासत को नष्ट न होने दूँगी। आप कृपा कर मेरे सदुद्देश्य का ख़्याल रक्खें।"

"अवश्य, मैं पूरा ख़्याल रक्खूँगा। आपसे मिल कर मैं बहुत प्रसन्न हुआ हूँ। आपसे मैं फिर कहता हूँ कि आप अपने पिता की तरह ही मुझ पर विश्वास रख सकती हैं, आपके किसी भी काम आने पर मैं बहुत प्रसन्न होऊँगी।'

रानी साहिबा ने खड़ी होकर साहब को धन्यवाद दिया और विदा हुईं।

# ८

पोलिटिकल एजेण्ट ने बन्दर के समान लाल मुँह को ऊपर उठा और बिल्ली के समान कञ्जी आँखों से घूर कर कहा—ठाकुर साहब, बैठ जाइए, बड़ी बुरी ख़बर है।

"ख़ैर तो है हुज़ूर ! उस दिन पार्टी में भी तशरीफ़ नहीं लाए। बड़ी इन्तज़ारी थी—हुज़ूर के लिए सब तरह का ख़ास इन्तज़ाम ......"

"मुझे इसका खेद है। परन्तु अभी तो जो बात मैं कह रहा था, उस पर ग़ौर करना होगा—यह ए० जी० जी० साहब का फ़र्मान आया है—उन्होंने लिखा है कि रियासत 'कोर्ट ऑफ़ वार्डस' कर ली जायगी।"

ठाकुर साहब की फूँक निकल गई। उन्होंने धम्म से कुर्सी पर बैठ कर कहा—किस क़सूर पर, सरकार !

"आपकी फ़ुज़ूलख़र्ची और बदचलनी की शिकायत पहुँची है। रियासत आपके हाथ से ले ली जाय, इस बात की हिदायत है और मेरी राय पूछी गई है।"

"मगर हुज़ूर ! शिकायत की किसने ?"

"किसी ने भी की हो, झूठी तो नहीं है। मेरे ख़्याल में तो आपको सब लेखा-जोखा तैयार रखना चाहिए।"

"तब क्या हुज़ूर भी अपनी रिपोर्ट मेरे ख़िलाफ़ देंगे ?"

"आप जानते हैं, मैं अपनी ज़िम्मेदारी पर कुछ भी नहीं कर सकता और इस बात से भी आप इनकार नहीं कर सकते कि मैंने आपको बारहा चेतावनी दी है।"

"तब क्या हुज़ूर ने ही शिकायत की है ?"

"नहीं, ख़ास रानी साहिबा ने।"

"रानी साहिबा ने !"

"जी हाँ, वे ख़ुद आबू जाकर साहब से मिली हैं।"

"ख़ुद मिली हैं ! आप कहते क्या हैं ?"

"आश्चर्य तो यह है, कि आपको अपने घर की इतनी बड़ी बात का पता नहीं, तब रियासत का भला क्या पता रखते होंगे ?"

"यह तो बड़ा ग़जब हुआ !"

"आप तैयार हैं ?"

"आपको मेरी आबरू बचानी पड़ेगी !"

"मैं तो कह ही चुका हूँ—मेरी ताक़त से बाहर की बात है।"

"पर मैं आपसे किसी तरह बाहर नहीं हूँ"—यह कह कर ठाकुर साहब कुर्सी से खिसक कर साहब के पैरों पर गिर गए और एक सङ्केत के बाद हाथ जोड़ कर खड़े हो गए।

साहब ने गम्भीर बन कर कहा—मैं कोशिश करूँगा, पर वचन नहीं दे सकता। आपको उचित है कि अब भी सावधान हो जायँ और रानी साहिबा से मेल कर लें, वरना पछतावेंगे।

"आपके कान में कोई बुरी बात न पड़ेगी"—यह कह और लम्बा सलाम कर ठाकुर साहब चले आए।

६

क्रोध और क्षोभ से पागल हुए, होंठ चबाते ठाकुर साहब हवेली की तरफ़ चले। कमरे से भरा हुआ पिस्तौल निकाल कर जेब में रक्खा और वे ड्योढ़ियों में लपके।

ड्योढ़ियों पर गोरखे सिपाहियों का पहरा था। उनमें से एक ने आगे बढ़ कर अदब से कहा—सरकार के लिए भीतर जाने का हुक्म नहीं है। आप बाहर के दीवनख़ाने में विराजें।

"किसका हुक्म ?"—क्रोध से अधीर होकर ठाकुर साहब ने कहा।

"रानी साहिबा का।"

"मैं कौन हूँ, जानते हो ?"

"जी हाँ सरकार, आप रईस हैं, मालिक हैं !"

"फिर यह गुस्ताख़ी !"

"गुस्ताख़ी कुछ नहीं हुज़ूर ! रानी साहिबा के हुक्म की तामील है। हम लोग उन्हीं के नौकर तो हैं न ?"

"हटो, दूर हो !" इतना कह कर ठाकुर साहब ज़बरदस्ती भीतर घुसने लगे। गोरखा ने बन्दूक़ सीधी करके घोड़े पर हाथ रख कर कहा—इसी क्षण पीछे क़दम हटाइए, वरना गोली मारता हूँ, यही हुक्म है।

ठाकुर साहब अकचका कर पीछे हट गए। उन्होंने होंठ काटते हुए कहा—अच्छा हुक्म ले आओ।

"सरकार परचा लिख दें, जवाब आ जायगा।"

ठाकुर साहब ने परचा लिख कर भीतर भिजवा दिया। थोड़ी देर में वह वापस आ गया। पीठ पर लिखा था—तलाशी लेकर आने दो।

तलाशी का नाम सुन कर ठाकुर साहब पहले तो उबल पड़े, पर चारा ही क्या था? ससुराल की तनख़्वाह पर नौकर रखने का स्वाद अब मिला। विवश हो उन्होंने तलाशी दी। जेब से पिस्तौल बरामद करके गोरखे ने रानी साहिबा को सूचना दी। रानी ने रामसिंह को बुला कर कहा—सरकार को भीतर आने दो और पिस्तौल को ए० जी० जी० के सामने पेश करके सब माजरा बयान कर दो। दोनों गोरखों को बतौर गवाह साथ ले जाओ। सरकार का इरादा मेरा ख़ून करने का था—यह साबित करना होगा।

ठाकुर साहब भीतर पहुँचते ही स्त्री के क़दमों पर गिर गए और गिड़-गिड़ा कर कहा—पिस्तौल की बात को यहीं रक्खो, वरना ग़ज़ब हो जायगा। मैं तुम्हारी मर्ज़ी के अनुसार करूँगा, मुझे माफ़ करो। तुम जो कुछ चाहोगी वही होगा—बल्कि 'कोर्ट ऑफ़ वार्डस' की जगह 'कोर्ट ऑफ़ रानी जी' बना दो। मैं रियासत से बाज़दावा देता हूँ—तुम जैसा चाहो, प्रबन्ध करो।

रानी ने कहा—मैं आपकी बात पर विश्वास करती हूँ। मैं आपको एक मास का अवसर देती हूँ—इस बीच में यदि मैं देखूँगी, कि आप इस समय के बचन को पाल रहे हैं तो मैं इस पिस्तौल-काण्ड को दरगुज़र कर दूँगी। अभी रामसिंह इसे सील मुहर करके और दोनों गोरखों के बयान लेकर अपने क़ब्ज़े में रक्खेगा।

अनेक ख़ुशामदें करके ठाकुर साहब बाहर निकले।

१०

"रथ वहीं रोक दो। इसमें कौन है ?"

रामप्यारी जी हैं !"

"उन्हें बाहर निकालो।"

"सरकार का हुक्म है कि..."

"रानी साहिबा का हुक्म है कि उन्हें जहाँ देखा जाय, नङ्गा करके कोड़े लगाए जायँ।"

"मगर सरकार..."

"उन्हें फ़ौरन बाहर निकालो"—इतना कह कर एक गोरखे ने पर्दा खींच लिया। रामप्यारी बढ़िया ज़री की पोशाक पहने बैठी थर-थर काँप रही थी। क्षण भर में उसे नङ्गा कर दिया गया और चाबुक की मार पड़ने लगी। अभागिनी नारी रोती-कलपती वहाँ से भाग गई।

११

"ठहरो, इस वक्त सरकार कचहरी कर रहे हैं, मुलाक़ात नहीं होगी।"

रामप्यारी बदहवास, चोट और अपमान से नागिन की तरह चपेट खाकर कचहरी में बढ़ गई थी। नौकर के उपरोक्त वाक्य सुन कर ज़ोर से नौकर का गला पकड़ कर दबा डाला और दाँत किटकिटा कर बोली—"तेरी और तेरे सरकार की ऐसी-तैसी। दुष्ट, हत्यारा, पापी—पहले इज़्ज़त उतारता है, पीछे यों छोड़ देता है। आज मैं उसका ख़ून पीऊँगी।" वह पहरेदार को धकेल कर कचहरी में घुस गई।

सब लोग हैरान थे। रामप्यारी ने उन्मादिनी की तरह पत्थर हाथ में लेकर दराज़ों के काँच फोड़ने, गालियाँ बकनी और मेज़-कुर्सी उलटनी शुरू कर दीं। पापी हृदय ठाकुर हक्का-बक्का हुआ देखता रह गया। उसने समझाने की चेष्टा की, तो वह उस पर टूट पड़ी और मूँछों के बाल उखाड़ लिए। ठाकुर साहब कचहरी छोड़ भागे—अमले लोग मेज़ के नीचे छिप गए। बड़ी मुश्किल से रामप्यारी को क़ब्ज़े में किया गया।



रामप्यारी ने ए० जी० जी० के यहाँ मुक़दमा दायर कर दिया। ठाकुर साहब को दस हज़ार रुपए नक़द देना पड़ा। इस समय रानी जी ही रियासत की सर्वेसर्वा हैं।

